# प्राथमिक कक्षाओं का पठन शब्द भंडार

विमलेश आनन्द




पूर्व विद्यालय एवं प्रारम्भिक शिक्षा विभाग
राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसंधान और प्रशिक्षण परिषद,
श्री अरबिन्द मार्ग, नई दिल्ली-110016.

# दो शब्द

पठन शिक्षण प्राथमिक कक्षाओं के पाठ्यक्रम का अत्याधिक महत्वपूर्ण अंग है । देश के हर राज्य में इन कक्षाओं के लिए पठन पुस्तकें तैयार की जाती हैं किन्तु इन पुस्तकों के शब्द भंडार की मात्रा और प्रकृति का निर्धारण कैसे किया जाए इसके संबंध में कोई निश्चित मत तथा परम्परा नहीं है । इस संबंध में शोध आधारित मार्गदर्शक बिन्दुओं का निर्धारण करने के लिए राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसंधान और प्रशिक्षण परिषद के पूर्व विद्यालय एवं प्रारंभिक शिक्षा विभाग ने 1986 में "प्राथमिक कक्षाओं का पठन शब्द भंडार" नामक शोध कार्य अपने हाथ में लिया । इस शोध कार्य के अन्तर्गत बिहार, उत्तरप्रदेश, मध्यप्रदेश, दिल्ली, हरियाणा, हिमाचलप्रदेश, राजस्थान और केन्द्रीय विद्यालयों में प्रयुक्त कक्षा 1 से 5 तक की पुस्तकों का विश्लेषण किया गया और इनके आधार पर सर्वोपयोगी शब्दों की सूची बनाई गई । इसके अतिरिक्त प्राप्त जानकारी के आधार पर, हिन्दी पठन पुस्तकों के लेखकों के लिए कुछ मार्गदर्शक सुझाव भी तैयार किए गए । प्रस्तुत प्रकाशन कक्षा 1 से 5 तक की पठन पुस्तकों के विषय में है । इसमें इन पांचों कक्षाओं के शब्द भंडार संबंधी बहुआयामी तथा व्यापक जानकारी दी गई हैं । प्राथमिक कक्षाओं की पठन पुस्तकों के संबंध में इस प्रकार की जानकारी के कई अंश चौंका देने वाले हैं । आशा है संबंधित संस्थाएँ और लेखकगण भावी पुस्तकें बनाते समय इस जानकारी को ध्यान में रखेंगे ।

इस शोध कार्य की सर्वाधिक महत्वपूर्ण उपलब्धि सर्वोपयोगी शब्दों की सूची है । इस सूची का निर्माण विभिन्न राज्यों की पुस्तकों में सम्मिलित शब्दों की बारम्बारिता के आधार पर किया गया है । विश्व की विभिन्न भाषाओं में बारम्बारिता के आधार पर ऐसी शब्द सूचियाँ तैयार की गई हैं जिनके आधार पर छात्रों के पठन शब्द भंडार का निर्धारण किया जा सकता है । ये सूचियाँ प्राथमिक कक्षाओं के लिए पठन सामग्री तैयार करने में विशेष रूप से सहायक सिद्ध हो सकती है । सम्पूर्ण हिन्दी प्रदेश के लिए इस प्रकार की सूची तैयार करके परिषद की प्रोफेसर डा. (श्रीमती) विमलेश आनन्द ने हिन्दी पठन शिक्षा के क्षेत्र में एक आधारभूत कमी को पूरा किया है । अपने इस कार्य के लिए श्रीमती आनन्द बधाई की पात्र हैं ।

यह कार्य परिषद के पूर्व विद्यालय एवं प्रारम्भिक शिक्षा विभाग के अध्यक्ष डा. पी. एन. दवे की देख-रेख में सम्पन्न हुआ । इतने महत्वपूर्ण और बृहत् कार्य के संयोजन के लिए मैं डा. दवे को बधाई देता हूँ ।

अंत में आशा करता हूँ कि प्रस्तुत प्रकाशन भविष्य में अच्छी पठन पुस्तकें तैयार करने में प्रमुख भूमिका निभाएगा । प्रस्तुत प्रकाशन के इस संस्करण के संबंध में आपके सुझावों का स्वागत है ।

डा. के. गोपालन,
निदेशक,
राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसंधान एवं प्रशिक्षण परिषद

नई दिल्ली
1990

# विषय-सूची

# विषय–प्रवेश

बालक की शिक्षा में प्राथमिक शिक्षा का विशेष महत्व है। प्राथमिक विद्यालय में दी जाने वाली शिक्षा ही सम्पूर्ण भावी शिक्षा की आधारशिला है। छात्र आने वाले वर्षो में ठीक प्रकार से सुशिक्षित हो सकें, इसके लिए आवश्यक है कि विद्यालय के प्रारंभिक वर्षो में उनकी शिक्षा–दीक्षा की अच्छी नींव डाल दी जाये। विद्यालय में शिक्षा का मुख्य साधन पढ़ने तथा लिखने संबंधी कुशलतायें हैं इसीलिए प्राथमिक विद्यालय में बालक को सब से पहले पढ़ना–लिखना सिखाया जाता है। भावी वर्षों में छात्र विद्यालयी शिक्षा से कितना लाभ उठा पायेगा, यह इस बात पर निर्भर करता है कि उसने पढ़ना–लिखना कितनी अच्छी तरह से सीखा है। विद्यालयी जीवन की सबसे महत्वपूर्ण कुशलता, पढ़ने–लिखने की नींव प्राथमिक कक्षाओं में ही पड़ती है। पढ़ने की इस शिक्षा में भाषा की पुस्तक का विशेष महत्व है। वस्तुतः छात्र को जो पहली पाठ्यपुस्तक मिलती है, वह है– भाषा की पुस्तक। इस प्रकार प्राथमिक स्तर पर प्रयुक्त होने वाली भाषा की पठन पुस्तकें बहुत महत्वपूर्ण हैं और उनका निर्माण बहुत ही सावधानीपूर्वक किया जाना चाहिए।

हमारे देश मे प्राथमिक विद्यालयों में आधुनिक भारतीय भाषाऐं पढ़ाने की परम्परा लगभग 150 वर्ष पुरानी है। स्वतन्त्रता प्राप्ति के पश्चात प्रायः सभी राज्यों में क्षेत्रीय भाषाओं को शिक्षा का माध्यम स्वीकार कर लिया गया और थोड़े ही समय में न केवल विद्यालय बल्कि विश्वविद्यालय स्तर पर भी क्षेत्रीय भाषाओं में पढ़ाया जाने लगा। ऐसी स्थिति में प्राथमिक विद्यालय में क्षेत्रीय भाषा के समुचित शिक्षण का महत्व बहुत अधिक बढ़ गया। परिणामस्वरूप इस बात को और भी तीव्रता से अनुभव किया जाने लगा कि प्राथमिक कक्षाओं में भाषा की पुस्तकें ऐसी होनी चाहिए कि छात्र जल्दी से जल्दी पढ़ना–लिखना सीख जायें, अपनी भाषा के प्रयोग में उन्हें अधिकतम कुशलता प्राप्त हो और उनका शब्द भंडार इतना बढ़ जाये कि वह उसके माध्यम से पाठ्यक्रम के अन्य विषयों को अच्छी तरह से पढ़ सकें।

बोलने सुनने की भांति पढ़ने लिखने की भी सबसे छोटी सार्थक इकाई शब्द है। छात्रों को पारम्परिक अक्षर ज्ञान पद्धति से पढ़ाया जाए, चाहे वाक्य पठन पद्धति से, पठन प्रक्रिया शब्दों की द्रुत पहचान तथा संदर्भानुसार उनका अर्थ बोध है। लेखन कार्य भी इन शब्द–इकाईयों से बने हुए वाक्यों का आलेखन है। अतः पढ़ना–लिखना सीखने का केन्द्र बिन्दु शब्द ही है। छात्र आवश्यक और उपयोगी शब्दों को द्रुतगति से पढ़ कर लिखी हुई बात का आशय समझ जायें और लिखते समय उपयोगी और उपयुक्त शब्दों के प्रभावपूर्ण प्रयोग द्वारा अपना आशय भली प्रकार व्यक्त कर सकें, प्राथमिक विद्यालयी स्तर पर यही भाषा शिक्षण का मुख्य उद्देश्य है। इस उद्देश्य की पूर्ति में सक्षम होना भाषा की पठन पुस्तक की उपयुक्तता की पहली और अनिवार्य शर्त है।

पिछले डेढ़ सौ वर्षों में सभी राज्यों में कक्षा 1 से 5 तक के लिए सभी भारतीय भाषाओं में पढ़ना-लिखना सिखाने के लिए पुस्तकें लिखी गई हैं। किन्तु आज भी जब कोई लेखक किसी भी आधुनिक भारतीय भाषा में प्राथमिक स्तर की पठन पुस्तक तैयार करने बैठता है तो बहुत से प्रश्न उसके सामने उठते हैं। इनमें से कतिपय प्रश्न इस प्रकार हैं:-

(1) कक्षा 5 के अंत तक बालक का लिखने-पढ़ने का शब्द भंडार कितना बड़ा होना चाहिए।

(2) कक्षा 1 से 5 तक, प्रत्येक कक्षा के लिए निर्धारित भाषा की पुस्तक में कितने शब्द होने चाहिए।

(3) कक्षा 1 से 5 तक प्रतिवर्ष कितने नए शब्द प्रत्येक कक्षा की भाषा पुस्तक में सम्मिलित किये जाने चाहिए।

(4) विभिन्न प्राथमिक कक्षाओं में किस शब्दावली का प्रयोग किया जाना चाहिए।

यह स्पष्ट है कि वैज्ञानिक पद्धति से अच्छी पुस्तकें लिखने के लिए इन सब प्रश्नों के उत्तर लेखक के पास होने आवश्यक हैं किन्तु दुर्भाग्यवश इन प्रश्नों के संबंध में पर्याप्त शोध कार्य हमारे देश में नहीं हुआ। यह सही है कि अन्य क्षेत्रीय भाषाओं की अपेक्षा हिन्दी में इस क्षेत्र में कुछ अधिक शोध कार्य हुआ है किन्तु आज भी कोई लेखक जब प्राथमिक स्तर की हिन्दी की पाठ्यपुस्तक विशेषतः प्रवेशिका लिखने बैठता है तो उसके सामने यही प्रश्न उठता है कि वह अपनी पुस्तक में कितने और कौन से शब्दों का प्रयोग करे और उसके इस महत्वपूर्ण प्रश्न का शोध आधारित समुचित उत्तर उसे आज भी नहीं मिलता। इस संबंध में अधिकांश निर्णय आज भी परम्परा, अनुभव तथा विशेषज्ञों की राय के आधार पर लिये जाते हैं।

सन् 1974 में राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसंधान और प्रशिक्षण परिषद में प्राथमिक स्तर पर पाठ्यक्रम नवीनीकरण की एक परियोजना प्रारम्भ की गई। इस परियोजना के अंतर्गत देश के विभिन्न राज्यों में परियोजना में सम्मिलित विद्यालयों में भाषायी योग्यता के विकास के लिए कक्षा 1 से 5 तक की कक्षाओं की भाषा पुस्तकें बनाने का काम आरम्भ किया गया। इस कार्य को करते समय विभिन्न राज्यों के पाठ्य पुस्तक लेखकों के सामने उपरोक्त प्रश्न बार-बार उठे और हर बार लेखकों और अन्य शिक्षाविदों का यह आग्रह रहा कि प्राथमिक स्तर पर विभिन्न कक्षाओं के पठन शब्द भंडार के आकार-प्रकार का शोध आधारित निर्धारण जैसा आवश्यक और महत्वपूर्ण कार्य राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसंधान और प्रशिक्षण परिषद को शीघ्रातिशीघ्र अपने हाथ में लेना चाहिए। इस प्रकार प्रस्तुत शोध कार्य की आवश्यकता राष्ट्रीय और राज्य दोनों स्तरों पर अत्यधिक तीव्रता से अनुभव की गई।

शिक्षा के माध्यम और सरकारी काम-काज की भाषा के रूप में हिन्दी का व्यवहार क्षेत्र अन्य भारतीय भाषाओं की अपेक्षा कहीं अधिक व्यापक है। इसके अतिरिक्त राजभाषा होने के कारण हिन्दी

शिक्षण का कार्य विशेष रूप से महत्त्वपूर्ण है। इन बातों को ध्यान में रखते हुए प्रस्तुत शोध कार्य सर्वप्रथम हिन्दी भाषा में करने का निश्चय किया गया। अन्ततः सन् 1986 मे पूर्व विद्यालय एवं प्रारम्भिक शिक्षा विभाग द्वारा प्रस्तुत शोध कार्य प्रारम्भ किया गया। इस शोध कार्य के अंतर्गत सभी हिन्दीभाषी राज्यों अर्थात बिहार, उत्तरप्रदेश, मध्यप्रदेश, हरियाणा, हिमाचलप्रदेश, राजस्थान तथा दिल्ली और केन्द्रीय विद्यालयों की कक्षा 1 से 5 तक की हिन्दी भाषा की 45 पुस्तकों के शब्द भंडार का आकलन तथा विश्लेषण कर उसका मूल्यांकन किया गया। तत्पश्चात् प्राप्त आँकड़ों के आधार पर पठनपुस्तकों के लेखकों के पूर्वोक्त प्रश्नों के उत्तरस्वरूप कुछ सुझावों और निर्देशों का निर्धारण किया गया। इसके अतिरिक्त प्राथमिक कक्षाओं की पठन पुस्तकों के लिए सर्वोपयोगी और महत्वपूर्ण शब्दों की सूची तैयार की गई। इस सूची का निर्धारण शब्दों के प्रयोग की बारम्बारिता, उनके व्यापक प्रचलन तथा विद्वानों की राय के आधार पर किया गया। आशा है पाठ्य पुस्तक लेखकों के लिए यह सारी सामग्री विशेष रूप से उपयोगी सिद्ध होगी और हिन्दी शब्दवली अध्ययन के क्षेत्र में एक बड़ी कमी को पूरा किया जा सकेगा ।

प्रस्तुत शोध कार्य की प्रगति की समय समय पर समीक्षा करने के लिए एक सलाहकार समिति बनाई गई। डा. कैलाशचन्द्र भाटिया, पूर्व प्रोफेसर, हिन्दी और क्षेत्रीय भाषाएँ, लाल बहादुर शास्त्री नेशनल एकेडमी आफ ऐडमिनिस्ट्रेशन, मसूरी, डा. वी. आर. जगन्नाथन, इंदिरा गांधी विश्वविद्यालय, प्रो. उदय शंकर (सेवानिवृत) कुरुक्षेत्र विश्वविद्यालय, प्रो. म. गो. चतुर्वेदी, केन्द्रीय हिन्दी संस्थान, नई दिल्ली और डा. जगमल्ल सिंह, प्रोफेसर, मणिपुर विश्वविद्यालय, इम्फाल, इस समिति के सदस्य थे। आप सभी विद्वतगण पूरे शोध कार्य का मार्गदर्शन करते रहे। इस अमूल्य सहयोग के लिए आप सब के प्रति परिषद् की ओर से तथा अपनी ओर से मैं हार्दिक आभार प्रकट करती हूँ।

प्रस्तुत शोध कार्य के अन्तर्गत लगभग चार लाख शब्दों का अध्ययन किया गया। इतने शब्दों का आकलन, विश्लेषण और उन्हें सूचीबद्ध करना अपने आप में एक बृहद कार्य था जिसे लगभग 30 अध्यापकों तथा शिक्षाविदों की सहायता से सम्पन्न किया गया। इन प्रतिभागियों की रुचि और कार्यनिष्ठा के बिना यह कार्य पूरा करना संभव ही न था। सन् 1988 में परिषद् भवन में लगी आग में, तब तक किए गए कार्य संबंधी अधिकांश सामग्री नष्ट हो गई। किन्तु इस अध्ययन में सम्मिलित प्रतिभागी इस विपत्ति से हतोत्साहित होने के स्थान पर, नष्ट हुए कार्य को दुबारा से करने के लिए जिस दृढ़ता से कटिबद्ध हो उठे वह अभूतपूर्व थी। इस सहयोग के लिए मैं इन प्रतिभागियों की ऋणी हूँ और उनके प्रति कृतज्ञता ज्ञापित करती हूँ।

प्रस्तुत शोध कार्य परिषद के पूर्व विद्यालय एवं प्रारंभिक शिक्षा विभाग के अध्यक्ष प्रो. पी. एन. दवे की देख–रेख में किया गया। समय समय पर अपने उपयोगी सुझावों द्वारा इस कार्य को उचित दिशा प्रदान करने के लिए मैं प्रो. दवे के प्रति व्यक्तिगत रूप से अनुगृहीत अनुभव करती हूँ। पूर्व संपादक, 'यूनेस्कोदूत', श्री कृष्ण गोपाल के सम्पादकीय सुझावों के लिए उन्हें धन्यवाद देने मे मुझे प्रसन्नता है।

इस शोध कार्य की आधारभूत सामग्री को एकत्रित, व्यवस्थित और सूचीबद्ध करने का दायित्व मुख्य रूप से विभाग के प्रायोजना सहायकों डा. अमर सिंह सचान, सुश्री अंचला माथुर और श्रीमती सीता देवी पर था। इस प्रायोजना के पूरा होने में आप तीनों की कार्यनिष्ठा और लगन की भूमिका सर्वप्रमुख है। आप तीनों व्यक्ति धन्यवाद के पात्र हैं।

इस शोध कार्य द्वारा प्रस्तुत सामग्री पाठ्य पुस्तक निर्माण और [illegible] से संबंधित व्यक्तियों के लिए किसी भी रूप में उपयोगी सिद्ध हुई तो मैं अपने आप को कृतकृत्य समझूँगा।

वि. प्र. आनन्द

नई दिल्ली
हिन्दी दिवस
14 सितम्बर, 1990

—0—

# अध्याय-1

# प्रस्तुत शोध कार्य की प्रकृति तथा कार्य पद्धति

किसी व्यक्ति द्वारा प्रयुक्त सारे शब्दों के समूह को उस व्यक्ति का शब्द भंडार कहा जाता है। उस शब्द भंडार में वे सभी शब्द सम्मिलित होते हैं जिनका प्रयोग वह व्यक्ति बोलने-सुनने अथवा पढ़ने लिखने में करता है किन्तु इसका तात्पर्य यह नहीं है कि वह व्यक्ति अपने शब्द भंडार के सभी शब्द सुनने, बोलने, पढ़ने और लिखने में समान रूप से प्रयोग में लाता है। उसके सम्पूर्ण शब्द भंडार में बहुत से शब्द ऐसे होते हैं जिनका प्रयोग वह बोलचाल में तो करता है किन्तु पढ़ने, लिखने में नहीं। इसी प्रकार लिखते समय वह बहुत से ऐसे शब्दों का प्रयोग करता है जो उसकी साधारण बोलचाल के अंग नहीं होते। वह बहुत सारे शब्दों को अर्थबोध सहित पढ़ तो लेता है किन्तु उनमें से अधिकांश का प्रयोग अपने लेखन कार्य में नहीं करता। इस प्रकार प्रत्येक व्यक्ति का विभिन्न भाषा कौशलों--सुनने, बोलने, पढ़ने और लिखने--संबंधी शब्द भंडार भिन्न-भिन्न होता है।

साधारणतः हमारे बोलने-सुनने का शब्द भंडार काफी व्यापक तथा लिखित अभिव्यक्ति का शब्द भंडार सब से अधिक सीमित होता है। इन दोनों की तुलना में हमारा पठन भंडार कहीं अधिक बड़ा और वैभिन्नयपूर्ण होता है। प्रस्तुत शोध कार्य के अन्तर्गत प्राथमिक कक्षाओं के छात्रों के पठन शब्द भंडार का अध्ययन किया गया है। यह अध्ययन उनकी हिन्दी भाषा की पुस्तकों पर आधारित है। इस प्रकार प्रस्तुत शोध कार्य के अन्तर्गत केवल उन शब्दों का अध्ययन किया गया है जो प्राथमिक कक्षाओं की हिन्दी भाषा की पुस्तकों में प्रयुक्त हुए है तथा इन कक्षाओं के छात्रों से अपेक्षा की जाती है कि वे इन शब्दों द्वारा निर्मित पठन सामग्री को अर्थबोध सहित पढ़ सकेंगे। भाषा की पुस्तकों के अतिरिक्त छात्र अन्य विषयों की पुस्तकें भी पढ़ते हैं। ऐसी पुस्तकों का शब्द भंडार प्रस्तुत अध्ययन में सम्मिलित नहीं किया गया है। किन्तु यदि तकनीकी शब्दों को छोड़ दिया जाए तो अन्य विषयों की पुंस्तकों के अधिकांश शब्द ऐसे होगें जो उनमें और भाषा की पुस्तकों में समान रूप से प्रयुक्त होते हैं। दूसरे शब्दों में कहा जा सकता है कि इस शब्द भंडार में वे सब शब्द सम्मिलित है जिन्हें छात्र सामान्य विषयों संबंधी सामग्री पढ़ने के लिए प्रयोग में लाते हैं।

इस अध्ययन का मुख्य बल, प्राथमिक स्तर के छात्रों के पठन शब्द भंडार के आकार-प्रकार और उसकी शैक्षिक उपयुक्तता के परीक्षण पर है।

## 1.1 प्रस्तुत शोध कार्य के उद्देश्य

1.1.1 विभिन्न राज्यों में विभिन्न प्राथमिक कक्षाओं के पठन भंडार की स्थिति ज्ञात करना।

1.1.2 विभिन्न राज्यों के कक्षावार तथा सम्पूर्ण प्राथमिक स्तर के पठन शब्द भंडार की तुलनात्मक स्थिति ज्ञात करना।

1.1.3 सम्पूर्ण हिन्दीभाषी प्रदेश की प्राथमिक कक्षाओं में प्रयुक्त पठन पुस्तकों के शब्द भंडार का शिक्षण की दृष्टि से मूल्यांकन करना और उनकी उपयुक्तता निर्धारित करना।

1.1.4 सम्पूर्ण प्राथमिक स्तर (कक्षा 1 से 5 तक) की पठन पुस्तकों के लिए सर्वोपयोगी तथा महत्वपूर्ण शब्दों की सूची तैयार करना।

1.1.5 प्राथमिक कक्षाओं की हिन्दी पठन पुस्तकों के लेखकों के लिए शब्द भंडार के चयन, स्तरीकरण और प्रयोग संबंधी शोध आधारित सुझाव तैयार करना।

## 1.2 शोध कार्य के आयाम

**प्रस्तुत अध्ययन के शब्द भंडार के चार आयाम हैं :**

1.2.1 शब्दों का परिमाण

1.2.2 शब्द भंडार की समृद्धता

1.2.3 शब्दों का स्तरीकरण

1.2.4 शब्दों की उपयुक्तता

### 1.2.1 शब्दों की परिमाण

कक्षा विशेष में तथा संपूर्ण प्राथमिक स्तर पर छात्र को पढ़ने के लिए कितने शब्द दिए जाते हैं, इसके आधार पर छात्र के पठन शब्द भंडार का निर्धारण किया जा सकता है। अतः प्रस्तुत अध्ययन के अंतर्गत पठन सामग्री में प्रयुक्त शब्दों की गणना की गई। शब्दों की गणना के चार आयाम थे---राज्य, संपूर्ण हिन्दी प्रदेश, कक्षा विशेष और संपूर्ण प्राथमिक स्तर। इन चारों आयामों में से प्रत्येक के अंतर्गत शब्दों की संख्या की गणना दो दृष्टियों से की गई, कुल शब्दों की संख्या और विभिन्न शब्दों की संख्या। कुल शब्दों की संख्या पूरी पठन सामग्री की मात्रा दर्शाती है तथा विभिन्न शब्दों की संख्या इस तथ्य को स्पष्ट करती है कि कक्षा विशेष, संपूर्ण प्राथमिक स्तर, राज्य तथा संपूर्ण हिन्दी प्रदेश में छात्रों को कितने शब्दों के संबंध में पठन योग्यता का विकास करना अभीष्ट है। इन दोनों प्रकार के

शब्दों की संख्या के आधार पर छात्रों के पठन भार और परिमाण की दृष्टि से पुस्तक का मूल्यांकन किया जा सकता है।

### 1.2.2 शब्द भंडार की समृद्धता

जीवन के विभिन्न क्षेत्रों से संबंधित भाषा व्यवहार में सक्षम होने के लिए आवश्यक है कि छात्रों का शब्द भंडार खूब समृद्ध हो। पारिवारिक और शालीय परिवेश के अतिरिक्त वे विज्ञान, कला, खेलकूद, देश–विदेश और सामाजिक जीवन से संबंधित विषयों का पठन तभी कर सकेंगे जब उनका शब्द भंडार खूब समृद्ध होगा। अतः इस अध्ययन में इस बात की भी जांच की गई है कि विभिन्न पठन पुस्तकों का शब्द भंडार कितना समृद्ध है।

### 1.2.3 शब्दों का स्तरीकरण

उपरोक्त आयाम भाषा–शिक्षण के लक्ष्य से संबंधित हैं। इन लक्ष्यों की प्राप्ति के लिए उपयुक्त शिक्षण विधि का प्रमुख अंग है–शिक्षण सामग्री का स्तरीकरण। किसी भी कक्षा की पुस्तक में जिस शब्द भंडार का समावेश किया जाए वह छात्रों के मानसिक स्तर के अतिरिक्त, पिछली और अगली कक्षा के पठन–पाठन को ध्यान में रख कर किया जाना चाहिए। यह स्तरीकरण केवल शब्दों का ही नहीं, उनकी संख्या और विभिन्न शब्दों की बारम्बारिता का भी होना चाहिए। एक कक्षा से दूसरी कक्षा के शब्द भंडार में वृद्धि तथा नए शब्दों की पुनरावृत्ति सही अनुपात में होनी चाहिए। नीचे की कक्षा में शब्दों की अधिक पुनरावृत्ति की आवश्यकता होती है किन्तु शब्द भंडार में वृद्धि की मात्रा कम रहती है। एक बार छात्र शब्द पहचानने की क्रिया मे दक्ष हो जाये तो शब्द भंडार में वृद्धि की मात्रा अधिक की जा सकती है तथा ऊँची कक्षाओं में और अधिक सामग्री भी पठन के लिए दी जा सकती है। प्रस्तुत अध्ययन के अंतर्गत इस बात की परीक्षा करते समय कि पूरे प्राथमिक स्तर के शब्द भंडार का विभिन्न कक्षाओं में उपयुक्त स्तरीकरण किया गया है अथवा नहीं, इन दोनों बातों को ध्यान में रखा गया है।

### 1.2.4 शब्दों की उपयुक्तता

शब्दावली अध्ययन के अंतगर्त केवल यही जानना पर्याप्त नहीं है कि पठन सामग्री के रूप में छात्र को कितने शब्द पढ़ने के लिए दिए जाते हैं बल्कि यह जानना भी आवश्यक है कि उसे कौन से शब्द पढ़ने के लिए दिए जाते हैं। भाषा, विशेषतः मातृभाषा नित्य प्रति के प्रयोग की वस्तु है, ऐसे शब्दों का अध्ययन–अध्यापन ही उपयुक्त है जो छात्रों के नित्य प्रति के भाषाा–व्यवहार के संदर्भ में छात्र की वर्तमान और भावी दोनों आवश्यकताओं की पूर्ति करते हों। इस अध्ययन में शब्दों की उपयुक्तता का विवेचन इन सब बातों को ध्यान में रखकर किया गया है।

इस अध्ययन का मुख्य बल, प्राथमिक स्तर के छात्रों के पठन शब्द भंडार के आकार–प्रकार और उसकी शैक्षिक उपयुक्तता के परीक्षण पर है।

## 1.1 प्रस्तुत शोध कार्य के उद्देश्य

1.1.1 विभिन्न राज्यों में विभिन्न प्राथमिक कक्षाओं के पठन भंडार की स्थिति ज्ञात करना।

1.1.2 विभिन्न राज्यों के कक्षावार तथा सम्पूर्ण प्राथमिक स्तर के पठन शब्द भंडार की तुलनात्मक स्थिति ज्ञात करना।

1.1.3 सम्पूर्ण हिन्दीभाषी प्रदेश की प्राथमिक कक्षाओं में प्रयुक्त पठन पुस्तकों के शब्द भंडार का शिक्षण की दृष्टि से मूल्यांकन करना और उनकी उपयुक्तता निर्धारित करना।

1.1.4 सम्पूर्ण प्राथमिक स्तर (कक्षा 1 से 5 तक) की पठन पुस्तकों के लिए सर्वोपयोगी तथा महत्वपूर्ण शब्दों की सूची तैयार करना।

1.1.5 प्राथमिक कक्षाओं की हिन्दी पठन पुस्तकों के लेखकों के लिए शब्द भंडार के चयन, स्तरीकरण और प्रयोग संबंधी शोध आधारित सुझाव तैयार करना।

## 1.2 शोध कार्य के आयाम

प्रस्तुत अध्ययन के शब्द भंडार के चार आयाम हैं :

1.2.1 शब्दों का परिमाण

1.2.2 शब्द भंडार की समृद्धता

1.2.3 शब्दों का स्तरीकरण

1.2.4 शब्दों की उपयुक्तता

### 1.2.1 शब्दों की परिमाण

कक्षा विशेष में तथा संपूर्ण प्राथमिक स्तर पर छात्र को पढ़ने के लिए कितने शब्द दिए जाते हैं, इसके आधार पर छात्र के पठन शब्द भंडार का निर्धारण किया जा सकता है। अतः प्रस्तुत अध्ययन के अंतर्गत पठन सामग्री में प्रयुक्त शब्दों की गणना की गई। शब्दों की गणना के चार आयाम थे––राज्य, संपूर्ण हिन्दी प्रदेश, कक्षा विशेष और संपूर्ण प्राथमिक स्तर। इन चारों आयामों में से प्रत्येक के अंतर्गत शब्दों की संख्या की गणना दो दृष्टियों से की गई, कुल शब्दों की संख्या और विभिन्न शब्दों की संख्या। कुल शब्दों की संख्या पूरी पठन सामग्री की मात्रा दर्शाती है तथा विभिन्न शब्दों की संख्या इस तथ्य को स्पष्ट करती है कि कक्षा विशेष, संपूर्ण प्राथमिक स्तर, राज्य तथा संपूर्ण हिन्दी प्रदेश में छात्रों को कितने शब्दों के संबंध में पठन योग्यता का विकास करना अभीष्ट है। इन दोनों प्रकार के

शब्दों की संख्या के आधार पर छात्रों के पठन भार और परिमाण की दृष्टि से पुस्तक का मूल्यांकन किया जा सकता है।

### 1.2.2 शब्द भंडार की समृद्धता

जीवन के विभिन्न क्षेत्रों से संबंधित भाषा व्यवहार में सक्षम होने के लिए आवश्यक है कि छात्रों का शब्द भंडार खूब समृद्ध हो। पारिवारिक और शालीय परिवेश के अतिरिक्त वे विज्ञान, कला, खेलकूद, देश–विदेश और सामाजिक जीवन से संबंधित विषयों का पठन तभी कर सकेंगे जब उनका शब्द भंडार खूब समृद्ध होगा। अतः इस अध्ययन में इस बात की भी जांच की गई है कि विभिन्न पठन पुस्तकों का शब्द भंडार कितना समृद्ध है।

### 1.2.3 शब्दों का स्तरीकरण

उपरोक्त आयाम भाषा–शिक्षण के लक्ष्य से संबंधित हैं। इन लक्ष्यों की प्राप्ति के लिए उपयुक्त शिक्षण विधि का प्रमुख अंग है–शिक्षण सामग्री का स्तरीकरण। किसी भी कक्षा की पुस्तक में जिस शब्द भंडार का समावेश किया जाए वह छात्रों के मानसिक स्तर के अतिरिक्त, पिछली और अगली कक्षा के पठन–पाठन को ध्यान में रख कर किया जाना चाहिए। यह स्तरीकरण केवल शब्दों का ही नहीं, उनकी संख्या और विभिन्न शब्दों की बारम्बारिता का भी होना चाहिए। एक कक्षा से दूसरी कक्षा के शब्द भंडार में वृद्धि तथा नए शब्दों की पुनरावृत्ति सही अनुपात में होनी चाहिए। नीचे की कक्षा में शब्दों की अधिक पुनरावृत्ति की आवश्यकता होती है किन्तु शब्द भंडार में वृद्धि की मात्रा कम रहती है। एक बार छात्र शब्द पहचानने की क्रिया मे दक्ष हो जाये तो शब्द भंडार में वृद्धि की मात्रा अधिक की जा सकती है तथा ऊँची कक्षाओं में और अधिक सामग्री भी पठन के लिए दी जा सकती है। प्रस्तुत अध्ययन के अंतर्गत इस बात की परीक्षा करते समय कि पूरे प्राथमिक स्तर के शब्द भंडार का विभिन्न कक्षाओं में उपयुक्त स्तरीकरण किया गया है अथवा नहीं, इन दोनों बातों को ध्यान में रखा गया है।

### 1.2.4 शब्दों की उपयुक्तता

शब्दावली अध्ययन के अंतर्गत केवल यही जानना पर्याप्त नहीं है कि पठन सामग्री के रूप में छात्र को कितने शब्द पढ़ने के लिए दिए जाते हैं बल्कि यह जानना भी आवश्यक है कि उसे कौन से शब्द पढ़ने के लिए दिए जाते हैं। भाषा, विशेषतः मातृभाषा नित्य प्रति के प्रयोग की वस्तु है, ऐसे शब्दों का अध्ययन–अध्यापन ही उपयुक्त है जो छात्रों के नित्य प्रति के भाषा–व्यवहार के संदर्भ में छात्र की वर्तमान और भावी दोनों आवश्यकताओं की पूर्ति करते हों। इस अध्ययन में शब्दों की उपयुक्तता का विवेचन इन सब बातों को ध्यान में रखकर किया गया है।

## 1.3 शोध कार्य की परिसीमाएँ

1.3.1 पठन शब्द भंडार के आकलन, विश्लेषण और मूल्यांकन का क्षेत्र बड़ा व्यापक है अतः प्रस्तुत शोध कार्य के उद्देश्य को ध्यान में रखते हुए उसे परिसीमित कर लिया गया है। इस शोध कार्य का मुख्य उद्देश्य हिन्दी की पाठ्यपुस्तकों के लेखकों के लिए उपयोगी शब्द सूची तैयार करना और प्रयोग कियो जाने वाले शब्द भंडार के संबंध में अन्य जानकारी देना है। अतः इस शोध से संबंधित शब्दावली का आकलन विभिन्न राज्यों में प्रयुक्त होने वाली कक्षा 1 से 5 तक की पठन पुस्तकों तक ही सीमित रखा गया है। शब्दावली को अन्तिम रूप देते समय छात्रों के मौखिक, लिखित शब्द भंडार तथा प्रौढ़ों के लिए आवश्यक शब्द भंडार को भी ध्यान में रखा गया है किन्तु मुख्य स्रोत हिन्दी भाषा की पाठ्य पुस्तकें ही हैं।

1.3.2 इस शोध कार्य में बिहार, उत्तरप्रदेश, मध्यप्रदेश, राजस्थान, हिमाचलप्रदेश, हरियाणा और दिल्ली में तैयार की गई कक्षा 1 से 5 तक की पठन पुस्तकों का विश्लेषण किया गया है। इन राज्यों के अतिरिक्त केन्द्रीय विद्यालयों में प्रयुक्त, राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसंधान और प्रशिक्षण परिषद् द्वारा तैयार की गई पुस्तकों को भी सम्मिलित किया गया है। इस निर्णय का आधार यह था कि एक तो इन पुस्तकों के द्वारा सभी–राज्यों के केन्द्रीय विद्यालयों में एक ही प्रकार की शब्दावली को पढ़ना सिखाया जाता है, दूसरे ये पुस्तकें राष्ट्रीय स्तर पर प्रयुक्त शब्दावली का नमूना प्रस्तुत करती हैं। इस प्रकार इस अध्ययन के अंतर्गत कक्षा 1 से 5 तक की हिन्दी पाठ्य पुस्तकों के आठ सेटों की कुल 45 पुस्तकों का विश्लेषण किया गया है।

1.3.3 शोध कार्य में सम्मिलित की गई पुस्तकों के शब्द भंडार का आकलन न्यादर्श पद्धति से नहीं किया गया है। कक्षा 1 और 2 में चूंकि पाठ्य पुस्तक का हर शब्द छात्र को पढ़ना सीखने का अभ्यास प्रदान करता है, कक्षा 1 और 2 की पुस्तकों में प्रयुक्त हर शब्द को इन कक्षाओं के शब्द भंडार के रूप में आकलित किया गया है। कक्षा 3 से 5 तक की पुस्तकों मे से भी संरचनात्मक शब्दों को छोड़कर सभी शब्दों का आकलन किया गया है। इन पुस्तकों में आए मुहावरों, पदबंधों और विशेष प्रयोगों का भी आकलन अलग से किया गया है।

1.3.4 इस शोध कार्य का आधार हिन्दी की पाठ्यपुस्तकें है। ये पाठ्य पुस्तकें मानक हिन्दी में लिखी गई हैं अतः प्रस्तुत अध्ययन के परिणामस्वरूप तैयार किया गया शब्द भंडार मानक हिन्दी का ही है किन्तु इस अध्ययन के अंतर्गत विश्लेषित अधिकांश पुस्तकें प्राथमिक शिक्षा पाठ्यक्रम नवीनीकरण परियोजना के अंतगर्त बनाई गई थीं, उनमें स्थानीय शब्दों और प्रयोगों का होना स्वाभाविक ही था तथा उसे गुणकारी भी माना गया था। इस प्रकार यह अध्ययन विभिन्न राज्यों में प्रयुक्त स्थानीय प्रयोगों का भी निर्धारण करता है।

1.3.5 इस शोध–कार्य के अंतगर्त भाषा की जिन पाठ्य पुस्तकों को लिया गया है उनके केवल पाठों में प्रयुक्त शब्दों का ही आकलन किया गया है। अभ्यासों, निर्देशों तथा अन्य सामग्री में प्रयुक्त शब्दों को आकलित नहीं किया गया है।

## 1.4 कार्य पद्धति

प्रस्तुत शोध कार्य के छः सोपान हैं :

1.4.1 शब्द मंडार का आकलन

1.4.2 शब्दों की गणना

1.4.3 शब्द मंडार का विश्लेषण

1.4.4 शब्द मंडार का मूल्यांकन

1.4.5 पाठ्य पुस्तक लेखकों और अध्यापकों के लिए शब्द मंडार चयन संबंधी निर्देशों का निर्धारण

1.4.6 पाठ्य पुस्तक लेखकों के लिए सर्वोपयोगी शब्दों का सूचीकरण

### 1.4.1 शब्द मंडार का आकलन

शब्दों का आकलन बिहार, उत्तरप्रदेश, मध्यप्रदेश, दिल्ली हरियाणा, हिमाचलप्रदेश, राजस्थान तथा केन्द्रीय विद्यालय में प्रयुक्त होने वाली कक्षा 1 से 5 तक की भाषा पुस्तकों में से किया गया है।

### 1.4.2 शब्दों की गणना

शब्दों का आकलन कर उन्हें सूचीबद्ध किया गया तथा कुल और विभिन्न शब्दों की गणना की गई। इन दोनों सोपानों संबंधी कार्य की विस्तार पूर्वक चर्चा अध्याय तीन में प्रस्तुत की गई है।

### 1.4.3 शब्द मंडार का विश्लेषण

इन दो सोपानों के परिपूर्ण होने पर प्राप्त सामग्री का विश्लेषण किया गया। विश्लेषण बिन्दुओं का विवरण अध्याय चार में प्रस्तुत किया गया है।

### 1.4.4 शब्द मंडार का मूल्यांकन

विश्लेषण उपरान्त प्राप्त आँकड़ों का शैक्षिक तथा भाषायी दृष्टि से मूल्यांकन किया गया। अध्याय पाँच में इन आँकड़ों, मूल्यांकन निकर्षों तथा निष्कर्षों को प्रस्तुत किया गया है।

### 1.4.5 पाठ्य पुस्तक लेखकों और अध्यापकों के लिए शब्द भंडार चयन संबंधी निर्देशों का निर्धारण

विश्लेषण और मूल्यांकन के आधार पर शिक्षाविदो की सहायता से लेखकों के लिए भाषा की पाठ्य पुस्तकों के निर्माण संबंधी कुछ सुझावों और निर्देशों का निर्धारण किया गया जो अध्याय छः के अन्तर्गत दिए गए हैं।

### 1.4.6 पाठ्य पुस्तक लेखकों के लिए सर्वोपयोगी शब्दों का सूचीकरण

आकलित शब्द भंडार के विश्लेषण तथा मूल्यांकन, हिन्दी शब्दावली संबंधी अन्य शोध कार्यो तथा शिक्षाविदों की राय के आधार पर, पठन योग्यता के विकास के लिए हिन्दी के बहुप्रयुक्त और सर्वोपयोगी शब्दों की सूची तैयार की गई। इस प्रक्रिया का विवरण अध्याय सात के अन्तर्गत दिया गया है।

इन अध्यायों में की गई चर्चा को सही परिप्रेक्ष्य में प्रस्तुत करने के लिए अध्याय दो में अब तक हुए हिन्दी शब्दावली संबंधी शोध कार्यो का संक्षिप्त परिचय प्रस्तुत किया गया है।

अन्त में अध्याय आठ में सिहांवलोकन के अन्तर्गत समस्त अध्ययन का संक्षिप्त विवरण दिया गया है।

— 0 —

# अध्याय-2

# हिन्दी में शब्दावली अध्ययन

पहले कहा जा चुका है कि भारतीय भाषाओं की पठन पुस्तकें लिखने की परम्परा सौ डेढ़ सौ साल पुरानी है किन्तु अत्यन्त खेद की बात है कि भाषा की पुस्तकें लिखने की परम्परा इतनी पुरानी होते हुए भी आज भी यह कार्य न तो किसी शोध के आधार पर किया जाता है और न ही किसी वैज्ञानिक पद्धति के अनुसार। भाषा की पुस्तक का सर्वप्रथम उद्देश्य छात्रों में पठन योग्यता का विकास करना तथा उन्हें पुस्तकों के माध्यम से ज्ञान अर्जित करने में सक्षम बनाना है। इस उद्देश्य की पूर्ति के लिए भाषा की पुस्तकों के शब्द भंडार और विषय वस्तु का चुनाव बहुत सोच समझकर तथा भलीभांति परीक्षण किए गए तथ्यों के आधार पर होना चाहिए। दुर्भाग्यवश पिछले सौ डेढ़ सौ साल में भारतीय भाषाओं की पुस्तकों के शब्द भंडार संबंधी जो कार्य हुए हैं उनकी संख्या बहुत ही कम है।

प्राप्त तथ्यों के अनुसार शिक्षा के माध्यम के रूप में प्रयुक्त होने वाली विभिन्न भारतीय भाषाओं में अब तक शब्द–भंडार संबंधी कुल 40 शोध कार्य हुए हैं। इनमें से बीस से अधिक शोध कार्य हिन्दी शब्द भंडार से संबंधित हैं और शेष अन्य भाषाओं से। हिन्दी को छोड़ कर अन्य भारतीय भाषाएं जिनमें छात्रों के शब्द भंडार संबंधी शोध कार्य हुआ है, वे हैं बंगला, गुजराती, कन्नड़, मराठी, पंजाबी, असमिया और तमिल। इनमें से गुजराती में पांच और मराठी में सात शोध कार्य हुए हैं। अन्य भाषाओं में एक-एक शोध कार्य हुआ है।

हिन्दी शब्दावली अध्ययन के संबंध में जितने कार्य हुए हैं, वे दो प्रकार के हैं: एक तो विद्यालयी छात्रों के शब्द भंडार से संबंधित तथा दूसरे हिन्दी क्षेत्र में प्रयुक्त बोलचाल तथा लिखने पढ़ने के शब्द भंडार के अध्ययन से संबंधित हैं। विद्यालयी बालकों के हिन्दी शब्द भंडार का अध्ययन संभवतः सबसे पहले मध्यप्रदेश में हुआ। फादर कोयईग नाम के व्यक्ति ने प्राथमिक कक्षाओं के विद्यार्थियों की आधारभूत शब्दावली सूची तैयार करने के लिए उस समय प्रचलित पाठ्य पुस्तकों तथा अन्य स्रोतों का विश्लेषण करके चार हजार महत्त्वपूर्ण हिन्दी शब्दों की सूची तैयार की। इस अध्ययन के अनुसार यह चार हजार शब्द हिन्दी के अध्यापकों और पाठ्य पुस्तक लेखकों के लिए बहुत महत्त्व के थे। फादर कोयईग का यह अध्ययन (1933) बहुत महत्त्वपूर्ण है और हिन्दी में वैज्ञानिक ढंग से किया गया पहला प्रयास है। हिन्दी का दुर्भाग्य है कि फादर कोयईग के महत्त्वपूर्ण कार्य का लाभ आज तक किसी भी

हिन्दी राज्य अथवा पाठ्यपुस्तक लेखकों ने नहीं उठाया। यही नहीं, अधिकांशतः लेखक, अध्यापक और इस कार्य से संबंधित संस्थाऐं, फादर कोयईंग के कार्य के अस्तित्व से भी अनभिज्ञ हैं। अपनी पुस्तक के विषय प्रवेश के अंतर्गत डा. कोयईंग ने लिखा है कि 'यूरोप की अधिकांश भाषाओं में उन सब शब्दों को सूचीगत कर लिया गया है जो सामान्यतः साहित्य में सर्वाधिक प्रयुक्त होते हैं। इन सूचियों ने छात्रों और बालकों के लिए तैयार होने वाली पठन सामग्री में क्रांति ला दी है। इन सूचियों की सहायता से बालकों के लिए श्रेणीकृत साहित्य की रचना की गई। ये रचनाएं बड़े शौक से पढ़ी जाती हैं और वे बालकों में साहित्य रसास्वादन, ज्ञानार्जन और मनोरंजन के लिए पढ़ने की आदत का विकास बड़ी द्रुत गति से करती हैं। प्रस्तुत हिन्दी शब्दावली, हिन्दी साहित्य और प्राथमिक विद्यालय के विद्यार्थियों तथा अर्धसाक्षर लोगों के लिए उसी प्रकार का कार्य करने के लिए तैयार की गई है।' सन् 1937 में इस पुस्तक का दूसरा संस्करण निकला किन्तु उसके बाद इस कार्य को किसी ने आगे नहीं बढ़ाया। प्राथमिक स्तर के छात्रों के लिए फादर कोयईंग जैसा गहन कार्य आज तक दुबारा नहीं हो पाया है।

प्राथमिक स्तर के छात्रों के शब्द भंडार के एक अन्य पक्ष का अध्ययन, कुरुक्षेत्र विश्वविद्यालय में 1972 से 1980 के बीच हुआ। इस कार्यक्रम के अंतर्गत सात शोध विद्यार्थियों ने कक्षा 1 से 8 तक के विद्यार्थियों के शब्द भंडार का अध्ययन किया तथा उनकी सूची बनाई। डा. उदय शंकर तथा डा. कौशिक (1980) ने अंत में सभी सूचियों को मिलाकर एक बड़ी सूची बनाई। इस कार्य के अंतर्गत विभिन्न स्त्रोतों से लगभग सात हजार शब्द इकट्ठे किए गए और उन्हें कक्षा 1 से 8 तक के विद्यार्थियों को लेकर इस बात की परीक्षा की गई कि कौन से शब्दों के अर्थ वे समझते हैं तथा प्रत्येक शब्द की कठिनाई का स्तर क्या है? इन सात हजार शब्दों में से कुछ शब्दों को पाठ्यपुस्तकों से लिया गया था, कुछ छात्रों की बोलचाल की भाषा से और कुछ उनके लेखन कार्य से। शब्द भंडार एकत्रित करने का कार्य मुख्य रूप से हरियाणा राज्य से संबंधित था और इसका लक्ष्य आकलित शब्दों की कठिनाई का स्तर निर्धारित करना था।

प्राथमिक कक्षाओं के छात्रों के मौखिक, पठित और लिखित शब्द भंडार संबंधी एक अन्य महत्त्वपूर्ण कार्य डा. के. जी. रस्तोगी का है। रस्तोगी ने हिन्दी प्रदेश में कक्षा 1 से 5 तक पढ़ाये जाने वाले विभिन्न विषयों की पाठ्यपुस्तकों तथा हिन्दी की 22 उपभाषाओं के क्षेत्रों में स्थित विद्यालयों के दो हजार बालक-बालिकाओं के मौखिक और लिखित शब्द भंडार संबंधी लगभग पंद्रह हजार शब्दों का आकलन किया तथा उनकी बारम्बारिता का निर्धारण किया। तत्पश्चात आकलित शब्द भंडार का संरचनात्मक, व्याकरणिक तथा आर्थी दृष्टि से विश्लेषण भी किया गया। आकलित शब्द भंडार में नगर और ग्रामीण बालक-बालिकाओं की मौखिक, लिखित तथा पठित शब्दावली को सम्मिलित किया गया।

पाठ्यपुस्तकों के लेखकों के लिए उपयोगी शब्दों की शब्दावली बनाने का काम राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसंधान और प्रशिक्षण परिषद के सामाजिक विज्ञान तथा मानविकी शिक्षा विभाग द्वारा भी किया गया। इस विभाग द्वारा तैयार की गई शब्दावली में लगभग 16 हजार शब्द हैं। ये सूची तीन भागों में विभक्त है: शिशु सूची, बाल सूची और किशोर-सूची। ये सूचियाँ क्रमशः प्राथमिक, मिडिल तथा हाई स्कूल के विद्यार्थियों की आवश्यकताओं को ध्यान में रखकर बनाई गई हैं। ये सूचियाँ विद्वानों और

अध्यापकों की राय से बनाई गई हैं। कौन सा शब्द अधिक प्रयोग में होता है, कौन सा नहीं– इस बात का निर्णय भी अनुभव के आधार पर किया गया, बारम्बारिता की गणना के आधार पर नहीं। इसी प्रकार कौन सा शब्द सरल और कौन सा कठिन, इसका आधार भी अनुभव ही रहा है, कोई शोध कार्य नहीं।

संपूर्ण प्राथमिक स्तर के शब्द भंडार का अध्ययन करने के अतिरिक्त कुछ शोधकर्ताओं ने कक्षा विशेष के छात्रों के शब्द भंडार का भी अध्ययन किया। पसरीचा और दास ने (1959) दिल्ली के कक्षा 6 के छात्रों के लिखित शब्द भंडार का अध्ययन किया। रूकमणि ने (1970) राजस्थान के और विनय गुप्ता ने (1985) जम्मू–कश्मीर के कक्षा 2 के छात्रों के शब्द भंडार का अध्ययन किया। विनय गुप्ता के अध्ययन का मुख्य आधार कक्षा 2 की पाठ्यपुस्तकें और छात्रों का लिखित कार्य है। उन्होंने भी कुरुक्षेत्र विश्वविद्यालय में हुए कार्य की भांति आकलित शब्दों का कठिनाई स्तर निर्धारित किया है। इसके विपरीत रूकमणि का शोध कार्य कक्षा 2 के छात्रों की मौखिक अभिव्यक्ति पर आधारित है और उन्होंने प्रयुक्त शब्दों की बारम्बारिता को महत्त्व दिया है। रूकमणि के कार्य का महत्त्व इस बात में है कि पहली बार किसी शोध कार्य के द्वारा यह दर्शाया गया कि कक्षा 1 और 2 में जब छात्र पढ़ना सीख रहे होते हैं उनकी पाठ्यपुस्तक और उनके स्वयं के मौखिक शब्द भंडार में अपेक्षित तालमेल नहीं होता। रूकमणि के अनुसार कक्षा 2 की पाठ्यपुस्तक में सम्मिलित 821 शब्दों में से केवल 436 ही छात्रों की मौखिक शब्द भंडार का अंग थे, शेष शब्द नए थे।

स्वतंत्रता प्राप्ति के पश्चात हिन्दी के राष्ट्रभाषा पद पर आसीन हो जाने पर, एकाधिक संदर्भों में इस बात की आवश्यकता महसूस की जाने लगी कि ऐसे शब्दों की सूची तैयार की जाए जो हिन्दी में सर्वाधिक प्रयोग में आते हैं तथा हिन्दी में साधारण काम–काज चलाने के लिए जिनका सीखना सबके लिए आवश्यक है। भारत सरकार के शिक्षा–मंत्रालय ने सन् 1958 में क्रमशः दो हजार और 500 शब्दों की सूचियाँ "बेसिक हिन्दी शब्दावली" के नाम से प्रकाशित कीं। पहले प्रकाशन का मुख्य उद्देश्य ऐसे शब्दों को सूचीगत करना था जो सभी अहिन्दी राज्यों में हिन्दी की पठन पुस्तकें तैयार करने में प्रयुक्त किए जा सकें। दूसरी प्रकाशित सूची (500–शब्द) का उद्देश्य हिन्दी पढ़ने लिखने का अनिवार्य मापदण्ड प्रस्तुत करना था। हिन्दी में साक्षरता का प्रमाणपत्र प्राप्त करने के लिए इन 500 शब्दों का ज्ञान होना अनिवार्य माना गया। ये दोनों सूचियाँ मुख्य रूप से अहिन्दी भाषियों की आवश्यकताएँ ध्यान में रखकर बनाई गई थीं और शब्दों का चयन संकल्पनाओं की सर्वव्यापकता तथा प्रयोग के बाहुल्य के आधार पर किया गया। ये सूचियाँ भी अनुभव के आधार पर बनाई गईं, किसी शोध कार्य के आधार पर नहीं।

राजभाषा बन जाने पर हिन्दी में होने वाले सरकारी काम–काज के सिलसिले में भी आवश्यक हिन्दी शब्दों की सूची की आवश्यकता अनुभव की जाने लगी। इन्हीं दिनों गणेशदत्त गौड़ ने एक सूची "हिन्दी शब्द तथा उनकी अनुपातक प्रयोग गति" के नाम से तैयार की। इस सूची में दो हजार शब्द थे और यह सूची हिन्दी आशुलिपि सीखने वालों के लिए तैयार की गई थी। इस सूची में शब्दों को सम्मिलित करने का आधार भी यही था कि कौन से शब्द अधिक प्रयोग में आते हैं। बद्रीनाथ कपूर (1965) ने ग्यारह सौ शब्दों की एक सूची प्रकाशित की और उसे "बेसिक हिन्दी" का नाम दिया।

हिन्दी शब्द भंडार अध्ययन के क्षेत्र में दो अन्य महत्वपूर्ण कार्य डा. कैलाशचन्द्र भाटिया (1968) तथा केन्द्रीय हिन्दी संस्थान के डा. जगन्नाथन के हैं। ये दोनों कार्य साहित्यक रचनाओं, समसामयिक समाचार-पत्रों तथा पाठ्यपुस्तकों में प्रयुक्त शब्दावली के आधार पर आधारित हैं और प्रत्येक शब्द की उपयोगिता का निर्धारण उसकी बारम्बारिता की गणना के आधार पर किया गया है। भाटिया द्वारा तैयार की गई सूची में दो हजार शब्द हैं और उन्होंने इसे "हिन्दी की बेसिक शब्दावली" का नाम दिया है। भाटिया की अध्ययन सामग्री में कुल 50,000 शब्द थे, जिसमें 10,000 विभिन्न शब्द थे, इन 10,000 शब्दों में से सर्वाधिक आवृत्ति वाले शब्दों को सूचीगत किया गया। जगन्नाथन ने भी इसी प्रकार लगभग पांच लाख शब्दों की सामग्री का अध्ययन किया और 10,000 विभिन्न शब्दों का आलेखन किया। इनमें से पांच हजार शब्दों की एक सूची तैयार की जिसे उन्होंने दो हजार और तीन हजार शब्दों की दो सूचियों में बांटा। पहली सूची में बारम्बारिता के आधार पर उन शब्दों को रखा जो हर हिन्दी सीखने वाले को अवश्य आने चाहिए। इन दो हजार शब्दों को उन्होंने हिन्दी की कोर अथवा आधारभूत शब्दावली माना है।

मुख्य रूप से भाषा शिक्षण और भाषा शिक्षकों की आवश्यकताओं को ध्यान में रखकर, शब्द भंडार अध्ययन संबंधी एक अन्य महत्वपूर्ण कार्य केन्द्रीय भारतीय भाषा संस्थान, मैसूर द्वारा किया गया। इस कार्य के अंतर्गत हिन्दी और बारह अन्य भारतीय भाषाओं की प्रत्यास्मरण शब्दावली सूचियाँ तैयार की गईं। ये सूचियाँ संबंधित भाषाओं में शिक्षण सामग्री बनाने में उपयोगी सिद्ध हुई हैं। ये कार्य विभिन्न भारतीय भाषाओं को इतर भाषा के रूप में सीखने संबंधी प्रौढ़ विद्यार्थियों की आवश्यकताओं को ध्यान में रखकर किया गया है।

उपरोक्त शोध कार्यों को देखते हुए निम्नलिखित तथ्य स्पष्ट होते हैंः

क. विद्यालयी छात्रों के शब्द भंडार अध्ययन संबंधी अधिकांश कार्य चयित शब्दों के कठिनाई स्तर को निर्धारित करने से संबंधित हैं।

ख. बारम्बारिता और उपयोगिता के आधार पर जो शब्द सूचियाँ तैयार की गई हैं वे अधिकांशतः इतर भाषा के रूप में हिन्दी सीखने वाले प्रौढ़ विद्यार्थियों को ध्यान में रखकर बनाई गई हैं।

अभी तक कोई भी शोध कार्य ऐसा नहीं हुआ जिसके आधार पर प्राथमिक स्तर के लिए हिन्दी की पठन पुस्तकें बनाने वाले लेखकों को ये ज्ञात हो सके कि उन्हें अपनी पुस्तकों में प्रत्येक कक्षा के लिए कितने और किन शब्दों का प्रयोग करना चाहिए। प्राथमिक स्तर पर हिन्दी की पठन पुस्तकों के लेखकों और अध्यापकों की आवश्यकताओं को देखते हुए यदि कोई कार्य उपयोगी है तो वह फादर कोयईग का ही है। किन्तु एक तो यह कार्य काफी पुराना हो चुका है और उसे समसामयिक बनाना नितान्त आवश्यक है। दूसरे फादर कोयईग ने बारम्बारिता के आधार पर केवल चार हजार उपयोगी शब्दों को ही सूचीगत किया। प्राथमिक स्तर के विद्यार्थियों का संपूर्ण शब्द भंडार इससे कहीं अधिक बड़ा होता है। इस संपूर्ण भंडार की क्या स्थिति है और उसमें इन चार हजार अत्याधिक महत्वपूर्ण शब्दों के अतिरिक्त और कौन से शब्द पठन पुस्तकों में शामिल किए जा सकते हैं, इस संबंध

में शोध कार्य करने की अभी भी आवश्यकता है। इसके अतिरिक्त इस बात का अध्ययन करने की आवश्यकता भी अनुभव की गई है कि विभिन्न हिन्दी राज्यों की पाठ्यपुस्तकों में हिन्दी शब्द भंडार की क्या स्थिति है। प्रत्येक कक्षा में कितने शब्द पढ़ाये जाते हैं। एक कक्षा से दूसरी कक्षा में ज़ाने पर छात्र को औसतन कितने नए शब्द पढ़ने और सीखने पड़ते हैं तथा विभिन्न कक्षाओं में कौन-कौन से शब्द सभी राज्यों में पढ़ाए जाते हैं इत्यादि। हिन्दी शब्द भंडार अध्ययन के क्षेत्र में इन सब बातों के संबंध में शोध करने की आवश्यकता को ध्यान में रखकर प्रस्तुत अध्ययन किया गया है।

— o —

# अध्याय-3

# शब्द भंडार का आकलन एवं शब्दों की गणना

हिन्दी की पाठ्यपुस्तकों में किन शब्दों को पठन के लिए सम्मिलित किया जाना चाहिए, इस बात का निर्धारण करने के लिए यह आवश्यक था कि पहले यह जाना जाए कि इन पुस्तकों में किन शब्दों का प्रयोग किया जा रहा है। इसके अतिरिक्त यह जानने के लिए कि अध्ययन के अंतर्गत ली गई पुस्तकों का शब्द भंडार उपयुक्त है अथवा नहीं, यह जानना भी आवश्यक है कि उनमें प्रयुक्त शब्द भंडार है क्या ? वस्तुतः इस बात का निर्धारण करने से पहले कि प्राथमिक स्तर के लिए हिन्दी की पठन सामग्री का शब्द भंडार क्या होना चाहिए इस बात का निर्धारण करना बहुत आवश्यक है कि इस शब्द भंडार की स्थिति क्या है ? अतः प्रस्तुत शोध कार्य का पहला सोपान विभिन्न राज्यों में प्रयुक्त हिन्दी की पाठ्य पुस्तकों के शब्द भंडार का आकलन करना था। प्रस्तुत अध्ययन के अंतर्गत बिहार, उत्तरप्रदेश, मध्यप्रदेश, दिल्ली, हरियाणा, हिमाचलप्रदेश, राजस्थान और केन्द्रीय विद्यालय की कक्षा 1 से 5 में प्रयुक्त पुस्तकों का अध्ययन किया गया। इस प्रकार पांचों कक्षाओं की नौ-नौ पुस्तकों के शब्द भंडार का आकलन किया गया।

(दिल्ली को छोड़कर बाकी सब राज्यों में प्रत्येक कक्षा में केवल एक ही पाठ्यपुस्तक का व्यवहार होता है। दिल्ली में क्योंकि समाहित पाठ्यक्रम के अंतर्गत पुस्तकें बनी थीं, इसलिए सभी विषयों के लिए प्रत्येक कक्षा के लिए दो पुस्तकें बनाई गई थीं। इस प्रकार दिल्ली में कक्षा 1 से 5 तक के लिए बनाई गई दस पुस्तकों के शब्द भंडार का आकलन किया गया । इन पुस्तकों में कुछ पाठ पूर्णतया अंकगणित और परिवेश अध्ययन से संबंधित हैं। उन पाठों के शब्दों की गणना नहीं की गई तथा अन्य 7 राज्यों की पाँच-पाँच (प्रत्येक कक्षा में प्रयुक्त होने वाली एक) पठन पुस्तकों के शब्द भंडार का आकलन किया गया।)

## 3.1 शब्दों का आकलन

कक्षा 1 में छात्र पढ़ना सीखना प्रारम्भ करता है और कक्षा 3 तक पहुंचते–पहुंचते नये शब्दों को बिना किसी सहायता के पढ़ने में सक्षम हो जाता है। इस प्रकार पहली दो कक्षाओं में पाठ्यपुस्तक का प्रत्येक शब्द उसके लिए एक शिक्षण बिन्दु होता है। अतः इन कक्षाओं की पुस्तकों के शब्द भंडार का आकलन करते समय किसी भी शब्द को छोड़ा नहीं गया। इस शब्द भंडार का आकलन अपने आप में एक बृहत कार्य था, जो कि विभागीय लोगों के लिए अकेले करना कठिन था। अतः इस कार्य को करने के लिए अनुभवी अध्यापकों और शिक्षाविदों की सहायता ली गई। इन लोगों की सहायता से इन अठारह पुस्तकों के प्रत्येक शब्द को सूचीबद्ध किया गया तथा उसकी बारम्बारिता नोट की गई। ये कार्य आठ–आठ दिन की चार कार्यगोष्ठियों में सम्पन्न किया गया। इस कार्य के अन्तर्गत लगभग पचपन हजार शब्दों का अध्ययन किया गया।

विवेच्य पुस्तकों में दिए गए अभ्यासों इत्यादि को छोड़कर प्रत्येक पाठ के प्रत्येक शब्द को अलग–अलग चिट पर लिखा गया। तत्पश्चात एक ही शब्द वाली सारी चिटों को इकट्ठा करके उस शब्द विशेष की बारंबारिता ज्ञात कर ली गई। सम्पूर्ण पुस्तक के शब्दों का इस प्रकार आकलन कर लेने पर उन्हें अकारादि क्रम से लिख लिया गया। इस प्रकार प्रत्येक राज्य की प्रत्येक कक्षा के संबंध में उन शब्दों की सूची बन गई जो उसके लिए निर्धारित पुस्तक में प्रयुक्त हुए हैं तथा प्रत्येक शब्द के सामने यह अंकित कर दिया गया कि पूरी पुस्तक में वह शब्द कितनी बार प्रयुक्त हुआ है। विभिन्न राज्यों की इन कक्षावार सूचियों के आधार पर एक मास्टर लिस्ट बनायी गई जिसमें कक्षा 1 और 2 की सभी राज्यों की पुस्तकों में प्रयुक्त शब्दों को अकारादि क्रम से लिखा गया और प्रत्येक शब्द के सामने विभिन्न राज्यों में प्रयोग की बारंबारिता दर्शायी गई। राज्यवार और मास्टर लिस्ट बनाते समय मूल तथा निर्मित दोनों प्रकार के शब्दों को अलग अलग इकाई के रूप में सूचीगत किया गया। इस पहली सूची में व्यक्तिवाचक नाम, संख्यावाचक संख्याएँ, स्थानीय प्रयोग इत्यादि को भी सम्मिलित किया गया। सारांश यह है कि कक्षा 1 और 2 की पुस्तकों के शब्द भंडार को सूचीगत करते समय किसी भी शब्द को छोड़ा नहीं गया। ऐसा करने का आधार यही था कि इन कक्षाओं में प्रत्येक नया शब्द चाहे वह अपने मूल रूप में हो अथवा व्यक्तिवाचक नाम हो अथवा संख्या शब्द, छात्र के लिए एक नया शिक्षण बिन्दु होता है। कक्षा 3 से 5 तक की पुस्तकों के संबंध में भी यही प्रक्रिया दुहराई गई किन्तु इन पुस्तकों के संरचनात्मक शब्दों को सूचीबद्ध नही किया गया। इस प्रकार इन कक्षाओं के संबंध में जो शब्द सूचियाँ बनाई गई, उनमें संबंधित पुस्तकों का हर शब्द संकलित नहीं था। इन पुस्तकों के कुल शब्दों की गणना, कुल पृष्ठों की संख्या को एक सामान्य पृष्ठ पर प्रयुक्त शब्दों की संख्या से गुणा कर के ज्ञात की गई। इस प्रकार वह वास्तव में कुल प्रयुक्त शब्दों की लगभग संख्या है जो पुस्तक के आकार के संबंध में संकेत करती है।

कक्षा 3 से 5 तक की पुस्तकों के शब्द भंडार में से संरचनात्मक शब्दों, विशेष प्रयोगों तथा मुहावरों इत्यादि को छोड़कर शेष शब्दों को उनकी बारंबाररिता सहित सूचीबद्ध कर लिया गया और

उन्हें 'अधीत' शब्दों की संज्ञा दी गई । इन कक्षाओं के शब्द भंडार का विशलेषण–मूल्यांकन इन 'अधीत' शब्दों पर ही आधारित है।

## 3.2 शब्दों की गणना

शब्दों की राज्यवार सूची और मास्टर लिस्ट बन जाने पर प्रत्येक शब्द को एक क्रमांक प्रदान किया गया। इस प्रकार विभिन्न राज्यों में तथा सम्पूर्ण हिन्दी प्रदेश में प्रयुक्त विभिन्न शब्दों की कक्षावार संख्या ज्ञात हो गई। विभिन्न शब्दों की संख्या ज्ञात कर लेने के पश्चात प्रत्येक राज्य की पठन सामग्री में प्रयुक्त कुल शब्दों की संख्या ज्ञात की गई। ऐसा करने के लिए प्रत्येक शब्द के साथ–साथ उसकी बारंबारिता की भी गणना की गई।

शब्दों का सूचीकरण और गणना कर लेने के पश्चात उसका विश्लेषण करना प्रारम्भ किया गया। जैसा कि पहले कहा जा चुका है कि गणना तथा विश्लेषण का कार्य चार स्तरों पर किया गया कक्षावार, राज्यवार, सम्पूर्ण प्राथमिक स्तर तथा संपूर्ण हिन्दी प्रदेश ।

अध्याय-4

# शब्द भंडार का विश्लेषण

आकलित शब्द भंडार का विश्लेषण प्रस्तुत शोध कार्य के पूर्वकथित चार आयामों, शब्द भंडार के परिमाण, समृद्धता, स्तरीकरण और उपयुक्तता से संबंधित है। इसके दस पक्ष हैं। इन दसों पक्षों संबंधी विश्लेषणजनित आँकड़े सब से पहले प्रत्येक राज्य के लिए कक्षावार तैयार किए गए। तत्पश्चात विभिन्न राज्यों के तुलनात्मक आँकड़े सूचीबद्ध किए गए। कक्षावार आँकड़ों के अतिरिक्त प्रत्येक राज्य के सम्पूर्ण प्राथमिक स्तर संबंधी आँकड़ों को भी सार रूप में तैयार किया गया। अन्त में विभिन्न राज्यों के सम्पूर्ण प्राथमिक स्तर के आँकड़ों को तुलनात्मक रूप में प्रस्तुत कर प्रत्येक पक्ष के संबंध में सम्पूर्ण हिन्दी प्रदेश के औसत आँकड़े ज्ञात किए गए।

शब्द भंडार विश्लेषण के ये दस पक्ष इस प्रकार है :

4.1 कुल शब्दों की संख्या

4.2 विभिन्न शब्दों की संख्या

4.3 शब्द भंडार में वृद्धि

4.4 शब्द भार

4.5 शब्दों की बारम्बारिता

4.6 पुराने और नए शब्दों की संख्या

4.7 एकाधिक राज्यों की पाठ्यपुस्तकों में प्रयुक्त शब्द

4.8 आधारभूत और सर्वोपयोगी शब्दों की सूचियों में पाए जाने वाले शब्द

4.9 विभिन्न संरचना वाले शब्दों की संख्या

4.10 विभिन्न जीवन संदर्भों से संबंधित शब्दों की संख्या

## 4.1–4.2 कुल और विभिन्न शब्द

पठन शिक्षण का पहला और महत्वपूर्ण चरण यह है कि प्रारम्भ में जो पठन सामग्री दी जाये, उसमें कम से कम विभिन्न शब्द हों जिससे छात्र शीघ्र ही उन्हें अनायास रूप से पहचानने लगे और उसका ध्यान शब्द की पहचान पर कम और उससे ध्वनित होने वाले अर्थ पर अधिक रह सके । ऐसा होने पर पठन प्रक्रिया छात्र के लिए मनोरंजक और रूचिकर हो सकेगी । इस संबंध में "कुल शब्द" और "विभिन्न शब्द" के अर्थो को एक बार फिर स्पष्ट कर देना उचित होगा । पठन सामग्री में जिन शब्दों का प्रयोग किया जाता है उनमें से कुछ शब्द तो एक बार प्रयुक्त होते हैं और कुछ बार–बार। इस प्रकार किसी भी पठन सामग्री में प्रयुक्त कुल शब्दों की संख्या भले ही ज्यादा हो, उसमें प्रयुक्त विभिन्न शब्दों की संख्या सीमित होती है। उदाहरणतः पुस्तक के किसी पृष्ठ पर यदि कुल 80 शब्द हों तो उसमें विभिन्न शब्द शायद दस–पन्द्रह ही होंगे जिनमें से कुछ का प्रयोग बार–बार हुआ होगा। इस प्रकार कुल शब्दों की संख्या पठन सामग्री का आकार बताती है और उसमें हर शब्द की बारंबारिता शामिल रहती है। इसके स्थान पर विभिन्न शब्दों की संख्या उनकी बारंबारिता को गिने बिना ज्ञात की जाती है । उदाहरणतः किसी पृष्ठ पर "है" शब्द शायद दस बार आये और कुल शब्दों की संख्या गिनते समय "है" दस शब्दों के रूप में गिना जाये किन्तु विभिन्न शब्दों की सूची में उसकी गिनती एक ही शब्द के रूप में होगी। जिस पुस्तक में प्रयुक्त शब्दों को बार–बार दोहराया जायेगा, उसमें कुल शब्दों की संख्या तो ज्यादा होगी लेकिन विभिन्न शब्दों की संख्या अपेक्षाकृत बहुत कम होगी। परिणामस्वरूप छात्र बहुत सारी सामग्री पढ़ेगें किन्तु पहचानने के लिए उनके पास शब्द कम होंगे। ऐसा होने पर दो लाभ होंगे। एक तो यह कि जब थोड़े से शब्द बार–बार पहचानने के लिए उसके सामने आयेंगे तो छात्र उन्हें शीघ्र ही पहचानने लगेगा। दूसरे जैसा कि ऊपर कहा जा चुका है उसका ध्यान उनके प्रयोग से ध्वनित होने वाले अर्थो पर होने के कारण पठन क्रिया उसके लिए अधिक रूचिकार हो जायेगी। शब्द भंडार संबंधी आँकड़ों के अन्तर्गत कुल प्रयुक्त शब्दों और विभिन्न की संख्या क्रमशः सूची नम्बर एक और दो में दी गई है।

## 4.3 शब्द भंडार में वृद्धि तथा उसका कक्षावार स्तरीकरण

पठन शिक्षण का एक अन्य सिद्धान्त यह है कि विभिन्न कक्षाओं के पठन शब्द भंडार का प्रस्तुतीकरण भी समुचित रूप से स्तरीकृत होना चाहिए। पहली कक्षा में पांच सौ शब्द पढ़ना सिखाने के बाद यदि उसे एक दम पन्द्रह सौ शब्द पहचानने के लिए दे दिए जाएँ तो पढ़ने की योग्यता के विकास में कठिनाई उत्पन्न होगी। इस अध्ययन में पाठ्यपुस्तक के शब्द भंडार के स्तरीकरण का विश्लेषण शब्दों की संख्या की दृष्टि से ही किया गया है। ज्यों–ज्यों छात्र निचली कक्षाओं से ऊँची कक्षाओं में जाते जाएं, उनकी पठन सामग्री में प्रयुक्त कुल और विभिन्न शब्दों की संख्या में योजनाबद्ध ढंग से वृद्धि होनी चाहिए। स्तरीकरण की दृष्टि से यह जानकारी सूची नम्बर 3 में दी गई है।

## 4.4 शब्द भार

विभिन्न शब्दों और कुल शब्दों के अनुपात के आधार पर पठन सामग्री में पठन भार का निर्धारण किया जाता है। यदि पठन–साम्ग्री में लगभग हर बीसवां शब्द नया होगा तो अनुपात एक और बीस का होगा। ऐसी स्थिति में विवेच्य पठन सामग्री में पठन भार बीस माना जायेगा जो प्रायः आदर्श माना जाता है। अन्य देशों में लिखी गई पठन पुस्तकों में सामान्यतः यह पठन भार बारह से पन्द्रह तक पाया गया है। इससे कम पठन भार होने पर छात्र के लिए पठन संबंधी कठिनाईयाँ उत्पन्न होती हैं और यह स्थिति शैक्षिक दृष्टि से अवांछनीय है। इन बातों को ध्यान में रखते हुए इस अध्ययन के अंतगर्त चौथी सूची में, कुल और विभिन्न शब्दों की संख्या दर्शा कर शब्द भार संबंधी आँकड़े प्रस्तुत किये गये है ।

## 4.5 शब्दों की बारंबारिता

जैसा कि ऊपर कहा जा चुका है, पठन शिक्षण के प्रारम्भ में प्रयुक्त विभिन्न शब्दों को बार–बार दुहराना बहुत आवश्यक है, अतः पाठ्य पुस्तक के शब्द भंडार के अध्ययन का एक महत्वपूर्ण बिन्दु यह भी है कि विभिन्न शब्दों की बारंबारिता कितनी है। पुस्तक में कुल शब्दों की संख्या, विभिन्न शब्दों की संख्या तथा उनका प्रतिशत, पुस्तक में प्रयुक्त शब्दों की बारंबारिता के संबंध में एक सामान्य जानकारी दे देते हैं। किन्तु यह बिन्दु इतना महत्वपूर्ण है कि इसके संबंध में विशिष्ट जानकारी अर्थात कितने शब्दों की कितनी बारंबारिता है, प्राप्त करना बहुत आवश्यक है। अतः सूची नं. 5 में शब्दों की बारंबारिता दर्शायी गई है।

वैसे तो किसी भी शब्द की दस बार की बारंबारिता पर्याप्त मानी जाती है किन्तु सरंचनात्मक शब्दों की बारंबारिता इस से भी अधिक हो सकती है। दस बार से अधिक बारंबारिता वाले शब्दों का आधिक्य न होना इस बात का सूचक है कि पुस्तक में सरंचनात्मक शब्द अपर्याप्त हैं। अतः इस सूची में 11 से 20 तथा उससे अधिक बारंबारिता वाले शब्दों की संख्या अलग–अलग दर्शायी गई हैं। स्पष्ट है, कि एक अथवा दो बारंबारिता वाले शब्दों का अधिक्य इस बात का सूचक है कि पुस्तक में शब्दों की वांछनीय बारंबारिता की ओर ध्यान नही दिया गया है और शैक्षिक दृष्टि से पुस्तक में यह कमी है अतः एक दो बारंबारिता वाले शब्दों की संख्या भी अलग से दर्शायी गई है। तीन से पांच तक बारंबारिता वाले शब्दों की संख्या का आधिक्य भी पूर्णतया संतोषजनक नहीं माना जायेगा। अतः उनकी संख्या भी अलग से दर्शायी गई है। किसी भी पाठ्यपुस्तक के संबंध में यह जानकारी बहुत महत्वपूर्ण है क्योंकि यह बताती है कि पठन शिक्षा की दृष्टि से पाठ्यपुस्तक कितनी अच्छी है।

## 4.6 पुराने और नए शब्दों की संख्या

जैसे एक पुस्तक में प्रयुक्त विभिन्न शब्दों को बार–बार दोहराने की आवश्यकता होती है, उसी प्रकार एक कक्षा की पुस्तक के महत्वपूर्ण शब्दों को अगली कक्षा की पुस्तक में दोहराने की आवयकता

होती है। इसके अतिरिक्त प्रत्येक भाषा में कुछ शब्द विशेष रूप से उपयोगी होते है और सर्वाधिक उपयोगी शब्दों को प्रारम्भिक कक्षाओं की पुस्तकों में प्रयोग करना उचित माना जाता है। ऐसी स्थिति में यह स्वाभाविक है कि पहली कक्षा के उपयोगी शब्द दूसरी कक्षा की पुस्तक में स्वतः आ जायें। किसी भी कक्षा की पठन पुस्तक में यदि ऐसे शब्दों की पर्याप्त संख्या होगी जो उससे पहले की कक्षा की पुस्तक में प्रयुक्त हो चुके हों तो वह इस बात की सूचक होगी कि पूर्व कक्षाओं में सचमुच ही उपयोगी शब्दों का प्रयोग किया गया है। इसके अतिरिक्त ऐसे शब्दों की पर्याप्त संख्या होने पर छात्र को पढ़ने में सुविधा होगी और पठन योग्यता के विकास में सहायता मिलेगी। यही नहीं, हर पठन पुस्तक के शब्द भंडार में ऐसे नए शब्द होने चाहिए जो अगली कक्षा की पठन पुस्तक के लिए भी आवश्यक हों, जो छात्र को अगली पठन पुस्तक पढ़ने के लिए तैयार करें। सूची नम्बर छः शब्द भंडार के इसी पक्ष को स्पष्ट करने के लिए बनाई गई है। इसके आधार पर यह जाना जा सकता है कि प्रत्येक कक्षा में कितने प्रतिशत शब्द पिछली कक्षा की पुस्तक से लिए गए हैं और कितने शब्द ऐसे सम्मिलित किए गये है जो अगली कक्षा की पुस्तक में भी प्रयुक्त हुए है । इस प्रकार इस सूची से शब्दों की उपयोगिता विदित होती है। सूची नम्बर तीन और छः शब्दों की उपयुक्तता बताने के अतिरिक्त संयुक्त रूप से विभिन्न कक्षाओं की पुस्तकों में शब्द भंडार के स्तरीकरण की परीक्षा भी करती हैं।

## 4.7 एकाधिक राज्यों की पाठ्यपुस्तकों में प्रयुक्त शब्द

मातृभाषा के रूप में हिन्दी शिक्षण का एक लक्ष्य यह है कि छात्र हिन्दी के सर्वप्रचलित शब्दों को समझें और उन्हें अपने भाषा-व्यवहार का अंग बना लें। इस लक्ष्य की पूर्ति तभी सम्भव है जब पाठ्य पुस्तक में ऐसे शब्दों का व्यवहार हुआ हो जो अधिकांश हिन्दी राज्यों में प्रचलित हों। इस संबंध में प्राप्त आँकड़े सूची नम्बर सात में दिए गए हैं। इसके अतिरिक्त इस सूची में स्थानीय शब्दों के प्रयोग संबंधी आँकड़े भी प्रस्तुत किए गए है। स्थानीय प्रयोगों संबंधी जानकारी दो कारणों से बहुत महत्त्वपूर्ण है—एक तो यह कि छात्रों की तत्कालीन रूचि और आवश्यकता की दृष्टि से पाठ्य पुस्तकों के शब्दों की प्रासंगिकता का अनुमान लगाया जा सकता है, दूसरे पाठ्यक्रम नवीनीकरण प्रयोजना के अंतर्गत स्थानीय भाषायी और अन्य सामग्री का प्रयोग कितना सफलतापूर्वक हुआ है, इस बात की परीक्षा की जा सकती है।

## 4.8 आधारभूत और सर्वोपयोगी शब्दों की सूचियों में पाए जाने वाले शब्द

पाठ्यपुस्तकों में हिन्दी के सर्वोपयोगी शब्दों का समावेश किस सीमा तक हुआ है, इस बात की जानकारी प्राप्त करने के लिए प्रत्येक पुस्तक में प्रयुक्त शब्दावली का मिलान तीन सर्वोपयोगी शब्दों की सूचियों से किया गया । यह सूचियाँ हैं—फादर कोयईंग की सूची, केन्द्रीय हिन्दी संस्थान की सूची और शिक्षा मंत्रालय की सूची ।

फ़ादर कोयईंग ने प्राथमिक कक्षाओं की पुस्तकों के विश्लेषण के आधार पर हिन्दी के चार हजार सर्वाधिक उपयोगी शब्दों की सूची बनाई थी। इस सूची में जिस शब्द की बारंबारिता सबसे अधिक थी उसको क्रमांक एक दिया गया और जिसकी बारंबारिता सबसे कम थी उसको क्रमांक चार हजार दिया गया और शेष शब्दों को उनकी बारंबारिता के आधार पर इस सूची के अंतर्गत रखा गया है। इस प्रकार डा. कोयईंग ने माना कि उनके अध्ययन के आधार पर यह निष्कर्ष निकलता है कि इन सूचीगत चार हजार शब्दों की बारंबारिता हिन्दी भाषा की पुस्तकों में अन्य शब्दों से अधिक है अतः वे सर्वाधिक उपयोगी हैं । इन चार हजार शब्दों को फादर कोयईंग ने चार उपसूचियों में सूचीगत किया। पहली सूची में वे हजार शब्द थे जिनकी उपयोगिता अन्य तीन हजार शब्दों की तुलना में बारंबारिता के आधार पर सर्वाधिक थी और उसके पश्चात् क्रमशः सूची दो, तीन, चार की उपयोगिता थी। इस अध्ययन में हमने पुस्तकों में प्रयुक्त शब्दों की तुलना इस सूची से की जिसके आधार पर यह जाना जा सके कि डा. कोयईंग के अध्ययन के अनुसार जिन शब्दों को सर्वाधिक उपयोगी पाया गया है, उनमें से कितने शब्द प्रस्तुत पुस्तकों में प्रयुक्त हुए है। अध्ययन की सुविधा के लिए हमने फादर कोयईंग की चार सूचियों को दो–दो हजार की दो सूचियों में परिवर्तित कर लिया। प्रथम और द्वितीय एक–एक हजार की उपसूचियां एक वर्ग में रख लीं और तृतीय और चौथी दूसरे वर्ग में लीं गईं।

डा. जगन्नाथन ने बारंबारिता के आधार पर हिन्दी के बहुप्रयुक्त पांच हजार शब्दों को दो सूचियों में वर्गीकृत किया। पहली सूची में सर्वाधिक बारंबारिता वाले दो हजार शब्दों को रखा और दूसरी सूची में अपेक्षाकृत कम बारबांरिता वाले तीन हजार शब्दों को रखा। डा. जगन्नाथन की सूची केवल प्राथमिक कक्षाओं की पाठ्यपुस्तकों पर ही आधारित नहीं है, उसमें हिन्दी के व्यापक प्रयोगों को भी ध्यान में रखा गया है। इस प्रकार बालक की भावी आवश्यकताओं की दृष्टि से यह सूची काफी महत्वपूर्ण है। इसलिए प्रत्येक पाठ्यपुस्तक की शब्दावली की तुलना इस सूची से भी की गई।

कोयईंग और जगन्नाथन की सूचियों की भांति दो सूचियां शिक्षा मंत्रालय ने भी प्रकाशित की हैं। पहली सूची में 500 शब्द है और दूसरी सूची में 2000 शब्द। यह सूचियां शब्दों की बारंबारिता के आधार पर नहीं बल्कि विद्वानों के मत के आधार पर बनाई गई है अर्थात जिन शब्दों को विद्वानों ने सर्वोपयोगी माना, उन्हें सूचीबद्ध किया गया है। पाठ्यपुस्तक शब्दावली की तुलना इन सूचियों से भी की गई है।

इन तीनों सूचियों से तुलना के उपरान्त प्राप्त जानकारी सूची नम्बर 8 में दी गई है। इस सूची में पहले संबंधित पुस्तक में प्रयुक्त विभिन्न शब्दों की संख्या दी गई है तत्पश्चात् यह बताया गया है कि इनमें से कितने शब्द कोयईंग, जगन्नाथन अथवा शिक्षा मंत्रालय की दोनों सूचियों में भी सूचीबद्ध किए गए है। इन शब्दों की संख्या का महत्व दर्शाने के लिए तथा उनका तुलनात्मक अध्ययन करने के लिए इस बात की जानकारी प्राप्त की गई कि ये शब्द संबंधित पुस्तक के शब्द भंडार का कितना प्रतिशत है तथा स्वयं संबंधित बेसिक शब्दावली का कितना प्रतिशत है। इस जानकारी को और भी अच्छी तरह से देखने के लिए उनका दोनो उपसूचियों संबंधी प्रतिशत भी ज्ञात किया गया है।

## 4. 9 विभिन्न संरचना वाले शब्दों की संख्या

कक्षा 1 और 2 में इस बात का भी महत्व है कि संरचनात्मक दृष्टि से सरल शब्दों को पहले दिया जाए और कठिन शब्दों को बाद में, जिससे छात्र सरल से कठिन की ओर बढ़ सकें। प्रस्तुत अध्ययन के अंतर्गत विवेच्य शब्दों का विश्लेषण इस दृष्टि से भी किया गया कि उनमें से कितने दो, तीन अथवा अधिक आक्षरी युक्त शब्द हैं, कितने मात्राविहीन तथा कितने एक, दो अथवा अधिक मात्रा युक्त हैं। इसके अतिरिक्त इस बात की भी परीक्षा की गई कि कितने शब्दों में संयुक्ताक्षरों तथा अनुस्वार आदि का प्रयोग हुआ है। इस संबंध में प्राप्त सूचना सूची नम्बर 9 के अतंर्गत दी गई है। संरचना के आधार पर शब्द भंडार का यह विशलेषण केवल कक्षा 1 और 2 के संबंध में ही किया गया है, अन्य कक्षाओं के संबंध में नहीं। अतः अन्य कक्षाओं के संबंध में सूची न. 9 की जानकारी शून्य है।

## 4.10 विभिन्न जीवन संदर्भों से संबंधित शब्दों की संख्या

प्रस्तुत अध्ययन के अंतगर्त शब्द भंडार का तीसरा आयाम इसकी समृद्धता थी। किसी भी कक्षा की पठन सामग्री में कितने विभिन्न नए और पुराने शब्द हैं, इस आधार पर शब्द भंडार की समृद्धता के संबंध में अनुमान लगाया जा सकता है किन्तु इतने से ही छात्र के शब्द भंडार की समृद्धता के संबंध में पूरी जानकारी नहीं ज्ञात होती। सही अर्थों में समृद्ध शब्द भंडार में न केवल शब्दों की संख्या ही अधिक होनी चाहिए बल्कि उसमें विविधता भी होनी चाहिए अर्थात शब्द भंडार के विभिन्न शब्द जीवन के विभिन्न संदर्भों से संबंधित होने चाहिए। प्रस्तुत अध्ययन में इस बात को जानने का प्रयत्न किया गया है कि प्रत्येक पुस्तक में सम्मिलित शब्द भंडार में से कितने प्रतिशत शब्द परिवार, समाज, विज्ञान, प्राकृतिक परिवेश, खेलकूद इत्यादि से संबंधित है। यह जानकारी सूची नम्बर 10 में प्रस्तुत की गई है।

— o —

# अध्याय- 5

# शब्द भंडार का मूल्यांकन

पठन योग्यता के समुचित विकास के लिए आवश्यक है कि प्राथमिक कक्षाओं की भाषा पुस्तकों के शब्द भंडार का चयन और प्रयोग योजनाबद्ध ढंग से आवश्यक पुनरावृत्ति के साथ अत्यंत सावधानीपूर्वक किया जाए। इस संबंध में कोयईग द्वारा लगभग अर्द्ध शताब्दी पूर्व कही गई बात आज भी उतनी ही सच्ची है जितनी उस समय थी। कोयईग ने लिखा है कि संसार में आधुनिक पठन पुस्तकें बनाने में प्रयुक्त शब्दावली के संबंध में विशेष सावधानी बरती जाती है। यह बात छोटी कक्षाओं की पठन पुस्तकों के संबंध में विशेष रूप से सत्य है। यूरोपियन विद्यार्थियों की तुलना में भारतीय विद्यार्थियों की शब्द ज्ञान तथा पढ़ने संबंधी कठिनाईयाँ सामान्य रूप से बहुत ज्यादा हैं। इसका एक कारण यह है कि देश के अधिकांश भागों में घर में बोली जाने वाली भाषा, स्कूल में प्रयुक्त भाषा से बहुत भिन्न होती है । अतः भारतीय भाषाओं की पठन पुस्तकें बनाते समय शब्द चयन के संबंध में और भी अधिक सावधानी बरतनी आवश्यक है।

प्रस्तुत अध्ययन का मुख्य उद्देश्य इसी बात की जाँच करना था कि विभिन्न हिन्दी राज्यों में प्राथमिक कक्षाओं के लिए हिन्दी की पठन पुस्तकें तैयार करने में आवश्यक सावधानी बरती गई है अथवा नहीं। इस उद्देश्य की पूर्ति के लिए निम्नलिखित मूल्यांकन निकष निर्धारित किए गए। इन निकषों का निर्धारण भाषा शिक्षण के उद्देश्यों, छात्रों की आयु और रुचि संबंधी आवश्यकताओं के साथ साथ पठन शिक्षण के सिद्धान्तों को ध्यान में रखकर किया गया।

**मूल्यांकन निकष**

**शब्द भंडार का परिमाण**

**शब्द भंडार में योजनाबद्ध वृद्धि और उसका स्तरीकरण**

**शब्दों की आवृत्ति और शब्द भार**

**शब्द भंडार की उपयुक्तता**

**शब्द भंडार की समृद्धता**

इन मूल्यांकन निकषों की सहायता से, विश्लेषण द्वारा प्राप्त आँकड़ों का मूल्यांकन तीन स्तरों पर किया गया।

क. प्रत्येक राज्य के शब्द भंडार का स्वतंत्र मूल्यांकन।

ख. विभिन्न राज्यों के शब्द भंडार का तुलनात्मक मूल्यांकन।

ग. सम्पूर्ण हिन्दी प्रदेश के समग्र शब्द भंडार का मूल्यांकन।

आगामी पृष्ठों में विभिन्न स्तरों संबंधी आँकडे तथा निष्कर्ष निम्नलिखित क्रम में प्रस्तुत किए गए हैः

## रा. 5. राज्यवार आँकड़े और निष्कर्ष :

सबसे पहले सभी राज्यों की कक्षा 1 और 2 तथा दोनों कक्षाओं के संयुक्त शब्द भंडार संबंधी आँकड़े तथा निष्कर्ष प्रस्तुत किए गए हैं। तत्पश्चात कक्षा 3, 4, 5 के राज्यवार आँकड़े तथा निष्कर्ष दिए गए हैं।

## रा. सा. 5. सार :

कक्षावार आंकड़ों के पश्चात प्रत्येक राज्य के कक्षा 1 से 5 तक के शब्द भंडार संबंधी आँकड़ों तथा निष्कर्षों को सार रूप में दे दिया गया है।

## तु. 5. तुलनात्मक आँकड़े :

प्रत्येक राज्य के आँकड़ों की अलग-अलग प्रस्तुति के पश्चात उन्हें तुलनात्मक रूप में प्रस्तुत किया गया है। पहले विभिन्न राज्यों के कक्षा 1 और 2 के शब्द भंडार संबंधी आँकड़ों को तुलनात्मक रूप में प्रस्तुत किया है और तत्पश्चात कक्षा 3, 4, 5 के आँकड़ों को। इसके पश्चात सभी राज्यों की शब्द भंडार संबंधी औसत तथा रेंज तुलनात्मक रूप में प्रस्तुत की गई हैं।

## सा. 5. समग्र हिन्दी प्रदेश संबंधी आँकड़े तथा मूल्यांकन

तुलनात्मक प्रस्तुति के पश्चात सम्पूर्ण प्राथमिक स्तर के शब्द भंडार के विभिन्न पक्षों के संबंध में समग्र हिन्दी प्रदेश की औसत और रेंज ज्ञात की गई है।

तु. 5. 11. अन्त में सभी राज्यों के शब्द भंडार का तुलनात्मक मूल्यांकन प्रस्तुत किया गया है।

आँकड़ों तथा निष्कर्षों संबंधी सूचियों की क्रम संख्या इस प्रकार है।

| राज्य | राज्य तथा कक्षावार आँकड़े तथा निष्कर्ष | राज्यवार सार : आँकड़े तथा निष्कर्ष |
|---|---|---|
| बिहार | रा. 5.1.1 – 5.1.11 | रा. सा. 5.1.1 – 5.1.3 |
| उत्तरप्रदेश | रा. 5.2.1 – 5.2.11 | रा. सा. 5.2. 1.– 5.2.3 |
| मध्यप्रदेश | रा. 5.3.1 – 5.3.11 | रा. सा. 5.3. 1.– 5.3.3 |
| दिल्ली | रा. 5.4.1 – 5.4.11 | रा. सा. 5.4.1 – 5.4.3 |
| हरियाणा | रा. 5.5.1 – 5.5.11 | रा. सा. 5.5.1 – .5.5.3 |
| हिमाचलप्रदेश | रा. 5.6.1 – 5.6.11 | रा. सा. 5.6.1 – 5.6.3 |
| राजस्थान | रा. 5.7.1 – 5.7.11 | रा. सा. 5.7.1 – 5.7.3 |
| केन्द्रीय विद्यालय | रा. 5.8.1 – 5.8.11 | रा. सा. 5.8.1 – 5.8.3 |

कक्षावार तुलनात्मक आँकड़े : तु. 5.1 – 5.10.3.2
शब्द भंडार की तुलनात्मक औसत तथा रैंज : 5.1 – 5.10.2
समग्र हिन्दी प्रदेश का पठन शब्द भंडार :
सार रूप आँकड़ें : सा. 5.1 – 5.5
समग्र हिन्दी प्रदेश के शब्द भंडार का तुलनात्मक मूल्यांकन : तु. 5.11.1 – 5.11.5.4

# कक्षा 1 और 2

## रा. 5.1 बिहार

### रा. 5.1.1 कुल प्रयुक्त शब्द (बारंबारिता सहित)

| कक्षा | प्रयुक्त कुल शब्द |
|---|---|
| कक्षा 1 | 1623 |
| कक्षा 2 | 6848 |
| कुल | 8471 |

### रा. 5.1.2 विभिन्न शब्द

| कक्षा | विभिन्न शब्द |
|---|---|
| कक्षा 1 | 697 |
| कक्षा 2 | 1690 |
| कुल | 2387 |
| वे शब्द जो दोनों कक्षाओं की पुस्तकों में प्रयुक्त हुए | − 250 |
| | = 2137 |

### रा. 5.1.3 शब्द भंडार में वृद्धि

| | कक्षा 1 | कक्षा 2 | वृद्धि | वृद्धि प्रतिशत |
|---|---|---|---|---|
| कुल प्रयुक्त शब्द | 1623 | 6848 | 5225 | 321.9% |
| विभिन्न शब्द | 697 | 1690 | 993 | 142.46% |

## रा. 5.1.4 शब्द भार (प्रति नए शब्द के अनुपात में पुराने शब्द)

| कक्षा | प्रयुक्त कुल शब्द | विभिन्न शब्द | शब्द भार |
|---|---|---|---|
| कक्षा 1 | 1623 | 697 | 2.32 |
| कक्षा 2 | 6848 | 1690 | 4.05 |
| कक्षा 1 + 2 | 8471 | 2387 | 3.54 |

## रा. 5.1.5 शब्दों की बारंबारिता

| | कक्षा 1 | | कक्षा 2 | | संयुक्त (कक्षा 1+2) | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| आवृत्ति संख्या | शब्द सं. | प्रतिशत | शब्द सं. | प्रतिशत | शब्द सं. | प्रतिशत |
| 1 से 2 | 520 | 74.60 | 1185 | 70.1 | 1705 | 71.42 |
| 3 से 5 | 138 | 19.79 | 247 | 14.61 | 385 | 16.12 |
| 6 से 10 | 22 | 3.15 | 134 | 7.92 | 156 | 6.53 |
| 11 से 20 | 13 | 1.86 | 73 | 4.32 | 86 | 3.6 |
| 21 और अधिक | 4 | 0.57 | 51 | 3.01 | 55 | 2.3 |
| | 697 | | 1690 | | 2387 | |

## रा. 5.1.6 अन्य कक्षाओं में प्रयुक्त शब्द

| कक्षा | विभिन्न शब्द | पिछली कक्षा से आए शब्द | | अगली कक्षा में प्रयुक्त शब्द | प्रतिशत |
|---|---|---|---|---|---|
| कक्षा 1 | 697 | — | | 250 | 35.86 |
| कक्षा 2 | 1690 | 250 | 14.79 | 144 | 8.52 |

## ता. 5.1.7.1अन्य राज्यों में प्रयुक्त शब्द

| | कक्षा 1 | प्रतिशत | कक्षा 2 | प्रतिशत | संयुक्त (कक्षा 1 + 2) | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| केवल बिहार में प्रयुक्त शब्द | 242 | 34.72 | 516 | 30.53 | 758 | 31.75 |
| अन्य तीन राज्यों में प्रयुक्त शब्द | 186 | 26.68 | 178 | 10.53 | 364 | 15.24 |
| तीन से अधिक राज्यों में प्रयुक्त शब्द | 184 | 26.39 | 549 | 32.48 | 733 | 30.70 |

## ता. 5.1.7.2 स्थानीय शब्द

| | कक्षा 1 | कक्षा 2 | संयुक्त (कक्षा 1 + 2) |
|---|---|---|---|
| कुल विभिन्न शब्द | 697 | 1690 | 2387 |
| केवल बिहार में प्रयुक्त शब्द | 242 | 516 | 758 |
| प्रतिशत | 34.72 | 30.53 | 31.75 |
| सामान्य शब्द | 196 | 471 | 667 |
| प्रतिशत | 28.12 | 27.86 | 27.94 |
| स्थानीय शब्द | 46 | 45 | 91 |
| प्रतिशत | 6.59 | 2.66 | 3.81 |

## रा. 5.1.8 विभिन्न बेसिक शब्दावलियों में पाए जाने वाले शब्द
## रा. 5.1.8.1 कोयईंग की शब्द सूची में पाए जाने वाले शब्द

| | कक्षा 1 + 2 की शब्द सूची | प्रतिशत | कोयईंग की शब्द सूची का प्रतिशत |
|---|---|---|---|
| कुल विभिन्न शब्द | 2137 | ----- | ------- |
| दोनों सूचियों में पाये जाने वाले शब्द | 778 | 36.40 | 19.45 |
| प्रथम दो हजार शब्दों की सूची में पाये जाने वाले शब्द | 651 | 30.46 | 32.55 |
| द्वितीय दो हजार शब्दों की सूची में पाए जाने वाले शब्द | 127 | 5.94 | 6.35 |

## रा. 5.1.8.2 जगन्नाथन की शब्द सूची में पाए जाने वाले शब्द

| | कक्षा 1 + 2 की शब्द सूची | प्रतिशत | जगन्नाथ की शब्द सूची का प्रतिशत |
|---|---|---|---|
| कुल विभिन्न शब्द | 2137 | ---- | ------- |
| दोनों सूचियों में पाए जाने वाले शब्द | 874 | 40.89 | 17.48 |
| प्रथम दो हजार शब्दों की सूची में पाए जाने वाले शब्द | 631 | 29.52 | 31.55 |
| द्वितीय तीन हजार शब्दों की सूची में पाए जाने वाले शब्द | 243 | 11.37 | 8.1 |

## रा. 5.1.8.3 शिक्षा मंत्रालय की शब्द सूची में पाए जाने वाले शब्द

| | कक्षा 1 + 2 की शब्द सूची | प्रतिशत | शिक्षा मंत्रालय की शब्द सूची का प्रतिशत |
|---|---|---|---|
| कुल विभिन्न शब्द | 2137 | —— | —— |
| दोनों सूचियों में पाए जाने वाले शब्द | 792 | 37.6 | 31.68 |
| प्रथम दो हजार शब्दों की सूची में समान रूप से पाए जाने वाले शब्द | 556 | 26.01 | 27.8 |
| द्वितीय पांच सौ शब्दों की सूची में पाए जाने वाले शब्द | 236 | 11.04 | 47.2 |

## रा. 5.1.9 विभिन्न संरचना वाले शब्दों की संख्या

| | | | कक्षा 1 | कक्षा 2 | योग |
|---|---|---|---|---|---|
| रा. 5.1.9.1 | (i) | मूल शब्दों की संख्या | 169 | 223 | 392 |
| | (ii) | तिर्यक या विकृत रूपों की संख्या | 266 | 846 | 1112 |
| रा. 5.1.9.2 | (i) | एक मात्रा वाले शब्द | 303 | 448 | 751 |
| | (ii) | दो मात्रा वाले शब्द | 239 | 736 | 975 |
| | (iii) | तीन या तीन से अधिक मात्रा वाले शब्द | 45 | 110 | 155 |
| | (iv) | एक मात्रा एक वर्ण वाले शब्द | 23 | 44 | 67 |
| | (v) | एक मात्रा दो वर्ण वाले शब्द | 153 | 165 | 318 |
| | (vi) | एक मात्रा तीन या तीन से अधिक वर्ण वाले शब्द | 122 | 340 | 462 |
| | (vii) | दो मात्रा दो वर्ण वाले शब्द | 115 | 269 | 384 |
| | (viii) | दो मात्रा तीन या तीन से अधिक वर्ण वाले शब्द | 119 | 355 | 474 |
| | (ix) | बिना मात्रा के दो वर्ण वाले शब्द | 32 | 47 | 79 |
| | (x) | बिना मात्रा के तीन वर्ण वाले शब्द | 17 | 48 | 65 |
| | (xi) | बिना मात्रा के तीन से अधिक वर्ण वाले शब्द | 10 | 33 | 43 |

## रा. 5.1.9.3 संयुक्ताक्षर और अनुस्वार–अनुनासिक युक्त शब्द

| | कक्षा 1 | कक्षा 2 | संयुक्त (कक्षा 1 + 2) |
|---|---|---|---|
| कुल विभिन्न शब्द | 697 | 1690 | 2387 |
| संयुक्ताक्षर युक्त शब्द | 39 | 145 | 184 |
| प्रतिशत | 5.59 | 8.57 | 7.9 |
| अनुस्वार–अनुनासिक युक्त शब्द | 88 | 308 | 396 |
| प्रतिशत | 12.62 | 18.22 | 17.01 |

## रा. 5.1.10 विभिन्न जीवन संदर्भों से संबंधित शब्द

| | | कक्षा 1 | प्रतिशत | कक्षा 2 | प्रतिशत | कुल योग | प्रतिशत |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| (i) | प्राकृतिक परिवेश | 51 | 7.31 | 125 | 7.39 | 176 | 7.37 |
| (ii) | मनोभाव सूचक | 12 | 1.72 | 51 | 3.00 | 63 | 2.63 |
| (iii) | रंगो से संबंधित | 07 | 1.00 | 06 | 0.35 | 13 | 0.54 |
| (iv) | कृषि संबंधी | 37 | 5.30 | 34 | 2.00 | 71 | 2.97 |
| (v) | पशु–पक्षी तथा जीव–जंतु संबंधी | 23 | 3.29 | 24 | 1.42 | 47 | 1.96 |
| (vi) | शरीर के अंग–उपांग | 12 | 1.72 | 14 | 0.82 | 26 | 1.08 |
| (vii) | गणना एवं संख्यावाची | 9 | 1.29 | 22 | 1.30 | 31 | 1.29 |
| (viii) | घर–परिवार संबंधी | 20 | 2.86 | 30 | 1.77 | 50 | 2.09 |
| (ix) | खानपान संबंधी | 74 | 10.6 | 75 | 4.43 | 149 | 6.24 |
| (x) | शिक्षा संबंधी | 22 | 3.15 | 46 | 2.72 | 68 | 2.84 |
| (xi) | विज्ञान संबंधी | 11 | 1.58 | 27 | 1.59 | 38 | 1.59 |
| (xii) | वस्त्रादि संबंधी | 05 | 0.71 | 24 | 1.42 | 29 | 1.21 |
| (xiii) | औषधि एवं स्वास्थ्य संबंधी | 05 | 0.71 | 24 | 1.42 | 29 | 1.21 |
| (xiv) | यात्रा संबंधी | 10 | 1.43 | 06 | 0.35 | 16 | 0.67 |
| (xv) | सामाजिक परिवेश संबंधी | 191 | 27.40 | 275 | 16.27 | 466 | 19.5 |
| (xvi) | खेल–कूद | 4 | 0.57 | 13 | 0.76 | 17 | 0.71 |

## रा. 5.1.11 उपर्युक्त आंकडों के आधार पर प्राप्त निष्कर्ष

रा. 5.1.11.1 कक्षा दो की पठित सामग्री कक्षा एक की पठित सामग्री से लगभग चौगुनी है। यह अनुपात वांछनीय नहीं है।

रा. 5.1.11.2 कक्षा एक में सीखे गए शब्दों में से केवल 250 अर्थात 35.8% शब्दों का प्रयोग कक्षा दो की पुस्तक में हुआ है जो कि उस पुस्तक के शब्द भंडार का 15% अंश है।

रा. 5.1.11.3 कक्षा दो की पुस्तक में प्रयुक्त नवीन शब्दों की संख्या कक्षा एक के नवीन शब्दों से दुगनी है जोकि वांछनीय नहीं है।

रा. 5.1.11.4 कक्षा दो में प्रयुक्त विभिन्न शब्दों की औसत पुनरावृत्ति कक्षा एक की तुलना में अधिक है जबकि होना इसके विपरीत चाहिए था।

रा. 5.1.11.5 कक्षा एक और दो, दोनों की संयुक्त पठित सामग्री में प्रयुक्त शब्दों की औसत आवृत्ति 4 है जो कि बहुत कम है।

रा. 5.1.11.6 दोनों पुस्तकों में ऐसे शब्दों की संख्या बहुत कम है जिनकी पुनरावृत्ति 5 से अधिक बार हुई है।

रा. 5.1.11.7 दोनों कक्षाओं में ऐसे शब्दों की संख्या बहुत अधिक है जिनका प्रयोग केवल एक अथवा दो बार हुआ है।

रा. 5.1.11.8 स्थानीय शब्दों की संख्या दोनों में ही बहुत कम है।

रा. 5.1.11.9 लगभग एक चौथाई शब्द ऐसे हैं जो कि हैं तो मानक प्रयोग ही किन्तु जिनका प्रयोग अन्य राज्यों की पुस्तकों में नहीं हुआ है।

रा. 5.1.11.10 संयुक्ताक्षरों, नासिक्य व्यंजनों, उपसर्ग, प्रत्यय युक्त शब्दों की संख्या कक्षा एक की तुलना में कक्षा दो की पुस्तक में अधिक है जो कि उचित है किन्तु इस वृद्धि का अनुपात बहुत अधिक है।

रा. 5.1.11.11 विभिन्न व्याकरणिक श्रेणियों के शब्दों का प्रयोग दोनों कक्षाओं में हुआ है और उनका अनुपात उचित ही है। मूल और तिर्यक शब्दों की भी यही स्थिति है।

रा. 5.1.11.12 शब्दों का चयन उनकी संरचना को ध्यान में रखकर नहीं किया गया है परिणामस्वरूप दोनों कक्षाओं में मात्रायुक्त मात्रा विहीन, और एक तथा दो वर्ण वाले शब्दों का प्रयोग सहज रूप में हुआ है ।

रा. 5.1.11.13 संदर्भों की दृष्टि से इन दोनों पुस्तकों में काफी विविधता है। किन्तु रंगों, संख्याओं, वस्त्रों तथा शरीर के अंगो–उपांगों संबंधी शब्दों की संख्या वांछनीय रूप से कम है।

रा. 5.1.11.14 दोनों पुस्तकों के 51% शब्द ऐसे हैं जिन्हें किसी भी शोध ने हिन्दी की आधारभूत शब्दावली अथवा अधिक उपयोगी शब्दों की सूची में नहीं रखा है।

रा. 5.1.11.15 कक्षा दो के अंत तक छात्रों की पठन शब्दावली और कुल पठन सामग्री का आकार किसी पूर्वनिश्चित आधार पर किया प्रतीत नहीं होता।

रा. 5.1.11.16 पहली से दूसरी कक्षा की पठन शब्दावली में सही अनुपात नहीं है।

रा. 5.1.11.17 पठन सामग्री में शब्द भार बहुत अधिक हैं।

रा. 5.1.11.18 अधिकांश शब्दों की पुनरावृत्ति नहीं के बराबर है। कुछ शब्दों की जो पुनरावृत्ति हुई है वह संतोषजनक नहीं है।

रा. 5.1.11.19 शब्दों का चयन उपयोगिता और महत्व की दृष्टि से नहीं किया गया।

## रा. 5.2 उत्तरप्रदेश

### रा. 5.2.1 कुल प्रयुक्त शब्द (बारंबारिता सहित)

| कक्षा | प्रयुक्त कुल शब्द |
|---|---|
| कक्षा 1 | 1683 |
| कक्षा 2 | 5271 |
| कुल | 6954 |

### रा. 5.2.2 विभिन्न शब्द

| कक्षा | विभिन्न शब्द |
|---|---|
| कक्षा 1 | 675 |
| कक्षा 2 | 1582 |
| कुल | 2257 |
| वे शब्द जो दोनो कक्षाओं की पुस्तको में प्रयुक्त हुए | − 328 |
| | = 1929 |

### रा. 5.2.3 शब्द भंडार में वृद्धि

| | कक्षा 1 | कक्षा 2 | वृद्धि | वृद्धि प्रतिशत |
|---|---|---|---|---|
| कुल प्रयुक्त शब्द | 1683 | 5271 | 3588 | 213.19 |
| विभिन्न शब्द | 675 | 1582 | 9 07 | 134.37 |

### रा. 5.2.4 शब्द भार( प्रति नए शब्द के अनुपात में पुराने शब्द )

| कक्षा | प्रयुक्त कुल शब्द | विभिन्न शब्द | शब्द भार |
|---|---|---|---|
| कक्षा 1 | 1683 | 675 | 2.49 |
| कक्षा 2 | 5271 | 1582 | 3.33 |
| कक्षा 1 + 2 | 6954 | 2257 | 3.08 |

### रा. 5.2.5 शब्दों की बारंबारिता

| | कक्षा 1 | | कक्षा 2 | | संयुक्त (कक्षा 1 + 2) | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| आवृत्ति सं. | शब्द सं. | प्रतिशत | शब्द सं. | प्रतिशत | शब्द सं. | प्रतिशत |
| 1 से 2 | 530 | 78.51 | 1113 | 70.35 | 1643 | 72.49 |
| 3 से 5 | 89 | 13.18 | 252 | 15.92 | 341 | 15.1 |
| 6 से 10 | 37 | 5.48 | 112 | 7.07 | 149 | 6.6 |
| 11 से 20 | 14 | 2.07 | 60 | 3.79 | 74 | 3.27 |
| 21 और अधिक बार | 5 | 0.74 | 45 | 2.84 | 50 | 2.21 |
| | 675 | | 1582 | | 2257 | |

### रा. 5.2.6 अन्य कक्षाओं में प्रयुक्त शब्द

| कक्षा | विभिन्न शब्द | पिछली कक्षा से आए शब्द | | अगली कक्षा में प्रयुक्त शब्द | प्रतिशत |
|---|---|---|---|---|---|
| कक्षा 1 | 675 | —— | | 328 | 48.5 |
| कक्षा 2 | 1582 | 328 | 20.9 | 659 | 41.65 |

### रा. 5.2.7.1 अन्य राज्यों में प्रयुक्त शब्द

| | कक्षा 1 | | कक्षा 2 | | संयुक्त (कक्षा 1 + 2) | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | शब्द सं. | प्रतिशत | शब्द सं. | प्रतिशत | शब्द सं. | प्रतिशत |
| केवल उ.प्र. में प्रयुक्त शब्द | 186 | 27.55 | 454 | 28.69 | 640 | 26.56 |
| अन्य तीन राज्यों में प्रयुक्त शब्द | 189 | 28.00 | 181 | 11.44 | 370 | 16.39 |
| अन्य तीन से अधिक राज्यों में प्रयुक्त शब्द | 200 | 29.627 | 552 | 34.89 | 752 | 33.31 |

### रा. 5.2.7.2 स्थानीय शब्द

| | कक्षा 1 | कक्षा 2 | संयुक्त (कक्षा 1 + 2) |
|---|---|---|---|
| कुल विभिन्न शब्द | 675 | 1582 | 2257 |
| केवल उ. प्र. में प्रयुक्त शब्द | 186 | 454 | 640 |
| प्रतिशत | 27.55 | 28.79 | 28.35 |
| सामान्य शब्द | 168 | 423 | 591 |
| प्रतिशत | 24.88 | 26.73 | 26.18 |
| स्थानीय शब्द | 18 | 31 | 49 |
| प्रतिशत | 2.66 | 1.95 | 2.17 |

## रा. 5.2.8 विभिन्न बेसिक शब्दावलियों में पाए जाने वाले शब्द

### रा. 5.2.8.1 कोयईंग की शब्द सूची में पाए जाने वाले शब्द

| | कक्षा 1 + 2 की शब्द सूची | प्रतिशत | कोयईंग की शब्द सूची का प्रतिशत |
|---|---|---|---|
| कुल विभिन्न शब्द | 1929 | — | ---- |
| दोनों सूचियों में पाए जाने वाले शब्द | 706 | 36.6 | 17.65 |
| प्रथम दो हजार शब्दों की सूची में पाए जाने वाले शब्द | 593 | 30.74 | 29.65 |
| द्वितीय दो हजार शब्दों की सूची में पाए जाने वाले शब्द | 113 | 5.85 | 5.65 |

## रा. 5.2.8.2 जगन्नाथन की शब्द सूची में पाए जाने वाले शब्द

| | कक्षा 1 + 2 की शब्द सूची | प्रतिशत | जगन्नाथ की शब्द सूची का प्रतिशत |
|---|---|---|---|
| कुल विभिन्न शब्द | 1929 | —— | ——— |
| दोनों सूचियों में पाए जाने वाले शब्द | 735 | 38.1 | 14.7 |
| प्रथमदोहजार शब्दों की सूची में पाए जाने वाले शब्द | 542 | 28.09 | 27.1 |
| द्वितीय तीन हजार शब्दों की सूची में पाए जाने वाले शब्द | 193 | 10.0 | 6.43 |

## रा. 5.2.8.3 शिक्षा मंत्रालय की शब्द सूची में पाए जाने वाले शब्द

| | कक्षा 1 + 2 की शब्द सूची | प्रतिशत | शिक्षा मंत्रालय की शब्द सूची का प्रतिशत |
|---|---|---|---|
| कुल विभिन्न शब्द | 1929 | ——— | ———— |
| दोनों सूचियों में पाए जाने वाले शब्द | 693 | 35.92 | 27.72 |
| दो हजार शब्दों की सूची में पाए जाने वाले शब्द | 480 | 24.88 | 24.0 |
| पांच सौ शब्दों की सूची में पाए जाने वाले शब्द | 213 | 11.04 | 42.6 |

## 5.2.9 विभिन्न संरचना वाले शब्द

| | कक्षा 1 | कक्षा 2 | योग |
|---|---|---|---|
| रा.5.2.9.1 (i) मूल शब्दों की संख्या | 150 | 231 | 381 |
| (ii) तिर्यक या विकृत रूपों की संख्या | 321 | 816 | 1137 |
| रा.5.2.9.2 (i) एक मात्रा वाले शब्द | 333 | 609 | 942 |
| (ii) दो मात्रा वाले शब्द | 237 | 587 | 824 |
| (iii) तीन और अधिक मात्रा वाले शब्द | 29 | 146 | 175 |
| (iv) एक मात्रा एक वर्ण वाले शब्द | 36 | 42 | 78 |
| (v) एक मात्रा दो वर्ण वाले शब्द | 172 | 241 | 413 |
| (vi) एक मात्रा तीन या तीन से अधिक वर्ण वाले शब्द | 126 | 322 | 448 |
| (vii) दो मात्रा दो वर्ण वाले शब्द | 131 | 257 | 388 |
| (viii) दो मात्रा तीन या तीन से अधिक वर्ण वाले शब्द | 91 | 328 | 419 |
| (ix) बिना मात्रा के दो वर्ण वाले शब्द | 52 | 47 | 99 |
| (x) बिना मात्रा के तीन वर्ण वाले शब्द | 27 | 42 | 69 |
| (xi) बिना मात्रा के तीन से अधिक वर्ण वाले शब्द | 12 | 31 | 43 |

## रा. 5.2.9.3 संयुक्ताक्षर और अनुस्वार–अनुनासिक युक्त शब्द

| | कक्षा 1 | कक्षा 2 | संयुक्त (कक्षा 1 + 2) |
|---|---|---|---|
| कुल विभिन्न शब्द | 675 | 1582 | 2257 |
| संयुक्ताक्षर युक्त शब्द | 65 | 155 | 220 |
| प्रतिशत | 9.62 | 9.79 | 9.74 |
| अनुस्वार–अनुनासिक युक्त शब्द | 73 | 275 | 348 |
| प्रतिशत | 10.81 | 17.38 | 15.41 |

## रा. 5.2.10 विभिन्न जीवन संदर्भों से संबंधित शब्द

| | | कक्षा 1 | प्रतिशत | कक्षा 2 | प्रतिशत | कुल योग | प्रतिशत |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| (i) | प्राकृतिक परिवेश | 31 | 4.59 | 82 | 4.18 | 113 | 5.00 |
| (ii) | मनोभाव सूचक | 26 | 3.85 | 39 | 2.46 | 65 | 2.87 |
| (iii) | रंगो से संबंधित | 02 | 0.29 | 11 | 0.69 | 13 | 0.57 |
| (iv) | कृषि संबंधी | 16 | 2.37 | 31 | 1.95 | 47 | 2.08 |
| (v) | पशु–पक्षी तथा जीव–जंतु संबंधी | 24 | 3.55 | 55 | 3.47 | 79 | 3.50 |
| (vi) | गणना एवं संख्यावाची | 09 | 1.33 | 14 | 0.88 | 23 | 1.00 |
| (vii) | शरीर के अंग–उपांग | 15 | 2.22 | 33 | 2.08 | 48 | 2.12 |
| (viii) | घर–परिवार संबंधी | 23 | 3.40 | 30 | 1.89 | 53 | 2.34 |
| (ix) | खानपान संबंधी | 29 | 4.29 | 47 | 2.97 | 76 | 3.36 |
| (x) | शिक्षा संबंधी | 13 | 1.92 | 43 | 2.71 | 56 | 2.48 |
| (xi) | विज्ञान संबंधी | 09 | 1.33 | 20 | 1.26 | 29 | 1.28 |
| (xii) | वस्त्रादि संबंधी | 01 | 0.14 | 03 | 0.18 | 04 | 0.17 |
| (xiii) | औषधि एवं स्वास्थ्य संबंधी | 06 | 0.88 | 12 | 0.75 | 18 | 0.79 |
| (xiv) | यात्रा संबंधी | 07 | 1.00 | 12 | 0.75 | 19 | 0.84 |
| (xv) | सामाजिक परिवेश संबंधी | 156 | 23.11 | 321 | 20.29 | 477 | 21.00 |
| (xvi) | खेलकूद | 11 | 1.62 | 9 | 0.56 | 20 | 0.88 |

## रा. 5.2.11 उपर्युक्त आंकड़ों के आधार पर प्राप्त निष्कर्ष

रा. 5.2.11.1 कक्षा दो की पुस्तक में प्रयुक्त कुल शब्दों और विभिन्न शब्दों की संख्या कक्षा एक की पुस्तक में प्रयुक्त शब्दों की तुलना में क्रमशः तीन और ढाई गुणा अधिक है। यह वृद्धि सही अनुपात में नहीं है।

रा. 5.2.11.2 कक्षा एक में कुल शब्दों और विभिन्न शब्दों की संख्या का अनुपात (शब्द भार अंक) 2.49 : 1 और कक्षा दो में 3.33 : 1 है। दोनों कक्षाओं की पुस्तकों का संयुक्त अनुपात 3.08 : 1 है जो कि बहुत अधिक है।

रा. 5.2.11.3 कक्षा एक की पुस्तक में प्रयुक्त 50% विभिन्न शब्दों का प्रयोग कक्षा दो की पुस्तक में हुआ है जो इस पुस्तक के शब्दों का 21 प्रतिशत है। यही स्थिति कक्षा दो की पुस्तक के शब्द भंडार की है जो संतोषजनक कही जा सकती है ।

रा. 5.2.11.4 ऐसे शब्दों की संख्या बहुत अधिक है जिनका प्रयोग पूरी पुस्तक में केवल एक या

दो बार हुआ है। इस प्रकार छात्रों के पठन–अभ्यास के लिए संतोषजनक सामग्री नहीं है। पांच से अधिक पुनरावृत्ति वाले शब्द भी बहुत कम है।

रा. 5.2.11.5 लगभग एक तिहाई शब्द ऐसे हैं जो कि केवल उत्तर प्रदेश की पुस्तकों में ही प्रयुक्त हुए हैं। स्थानीय शब्दों की संख्या तो केवल 2% है जो कि बहुत ही कम है।

रा. 5.2.11.6 लगभग दो तिहाई शब्द ऐसे हैं जो शोध आधारित हिन्दी की आधारभूत शब्दावली अथवा उपयोगी शब्दों की सूची में नहीं है।

रा. 5.2.11.7 कक्षा एक और दो के शब्द भंडार के पारस्परिक अनुपात को देखते हुए कक्षा एक में संयुक्ताक्षर युक्त शब्दों की संख्या बहुत अधिक है।

रा. 5.2.11.8 कक्षा दो की तुलना में कक्षा एक की पुस्तक में बिना मात्रा वाले शब्दों का प्रयोग कम हुआ है। यह स्थिति बहुत असंतोषजनक व असंगत है।

रा. 5.2.11.9 संदर्भों की दृष्टि से शब्द भंडार में काफी विविधता है किन्तु कक्षा एक में रंग व संख्या संबंधी शब्द बहुत कम है। वस्त्रादि संबंधी शब्द दोनों कक्षाओं में कम हैं।

## रा. 5.3 मध्यप्रदेश

### रा.5.3.1 कुल प्रयुक्त शब्द (बारंबारिता सहित)

| कक्षा | प्रयुक्त कुल शब्द |
|---|---|
| कक्षा 1 | 1937 |
| कक्षा 2 | 5362 |
| कुल | 7299 |

### रा. 5.3.2 विभिन्न शब्द

| कक्षा | विभिन्न शब्द |
|---|---|
| कक्षा 1 | 799 |
| कक्षा 2 | 1529 |
| कुल | 2328 |
| वे शब्द जो दोनों कक्षाओं की पुस्तकों में प्रयुक्त हुए | − 389 |
| | = 1939 |

### रा. 5.3.3 शब्द भंडार में वृद्धि

| कक्षा | कक्षा 1 | कक्षा 2 | वृद्धि | वृद्धि प्रतिशत |
|---|---|---|---|---|
| कुल प्रयुक्त शब्द | 1937 | 5362 | 3425 | 176.81 |
| विभिन्न शब्द | 799 | 1529 | 730 | 91.36 |

## रा. 5.3.4 शब्द भार (प्रति नए शब्द के अनुपात में पुराने शब्द)

| कक्षा | प्रयुक्त कुल शब्द | विभिन्न शब्द | शब्द भार |
|---|---|---|---|
| कक्षा 1 | 1937 | 799 | 2.41 |
| कक्षा 2 | 5362 | 1529 | 3.50 |
| कक्षा 1 + 2 | 7289 | 2328 | 3.03 |

## रा. 5.3.5 शब्दों की बारंबारिता

| आवृत्ति | कक्षा-1 शब्द सं. | कक्षा-1 प्रतिशत | कक्षा-2 शब्द सं. | कक्षा-2 प्रतिशत | संयुक्त (कक्षा 1 + 2) शब्द सं. | संयुक्त (कक्षा 1 + 2) प्रति. |
|---|---|---|---|---|---|---|
| 1–2 | 639 | 79.97 | 1202 | 78.6 | 1841 | 79.08 |
| 3–5 | 95 | 11.88 | 152 | 9.94 | 247 | 10.60 |
| 6–10 | 37 | 4.63 | 85 | 5.55 | 122 | 5.24 |
| 11–20 | 20 | 2.50 | 51 | 3.33 | 71 | 3.04 |
| 21 से अधिक | 8 | 1.00 | 39 | 2.55 | 47 | 2.01 |
| कुल | 799 | | 1529 | | 2328 | |

## रा. 5.3.6 अन्य कक्षाओं में प्रयुक्त शब्द

| कक्षा | विभिन्न शब्द | पिछली कक्षा से आए शब्द | प्रतिशत | अगली कक्षा में प्रयुक्त | प्रतिशत |
|---|---|---|---|---|---|
| कक्षा 1 | 799 | —— | —— | 389 | 48.68 |
| कक्षा 2 | 1529 | 389 | 25.44 | 524 | 34.27 |

## रा. 5.3.7.1अन्य राज्यों में प्रयुक्त शब्द

नोट : अन्य राज्यों की सामग्री नष्ट हो जाने के कारण मध्यप्रदेश के संबंध में उक्त शब्दों की संख्या ज्ञात नहीं की जा सकी।

## रा. 5.3.7.2 स्थानीय शब्द

| | कक्षा 1 | कक्षा 2 | संयुक्त (कक्षा 1 + 2) |
|---|---|---|---|
| कुल विभिन्न शब्द | 799 | 1529 | 2328 |
| केवल मध्यप्रदेश मे प्रयुक्त शब्द | 271 | 483 | 754 |
| प्रतिशत | 33.91 | 31.58 | 32.38 |
| सामान्य शब्द | 263 | 471 | 734 |
| प्रतिशत | 32.91 | 30.8 | 31.52 |
| स्थानीय शब्द | 8 | 12 | 20 |
| प्रतिशत | 1 | 0.78 | 0.85 |

## रा. 5.3.8 विभिन्न बेसिक शब्दावलियों में पाए जाने वाले शब्द

## रा. 5.3.8.1 कोयईग की शब्द सूची में पाए जाने वाले शब्द

| | कक्षा 1+2 की शब्द सूची | प्रतिशत | कोयईग की शब्द सूची का प्रतिशत |
|---|---|---|---|
| कुल विभिन्न शब्द | 1929 | ---- | -------- |
| दोनों सूचियों में पाए जाने वाले शब्द | 678 | 35.14 | 16.95 |
| प्रथम दो हजार शब्दों की सूची में पाए जाने वाले शब्द | 548 | 28.40 | 27.4 |
| द्वितीय दो हजार शब्दों की सूची में पाए जाने वाले शब्द | 130 | 6.73 | 3.25 |

## रा. 5.3.8.2 जगन्नाथन की शब्द सूची में पाए जाने वाले शब्द

| | कक्षा 1 + 2 की शब्द सूची | प्रतिशत | जगन्नाथन की शब्द सूची का प्रतिशत |
|---|---|---|---|
| कुल विभिन्न शब्द | 1929 | --- | ------ |
| दोनों सूचियों में पाए जाने वाले शब्द | 715 | 37.06 | 14.03 |
| प्रथम दो हजार शब्दों की सूची में पाए जाने वाले शब्द | 587 | 30.43 | 29.35 |
| द्वितीय तीन हजार शब्दों की सूची में पाए जाने वाले शब्द | 128 | 6.63 | 4.26 |

## रा. 5.3.8.3 शिक्षा मंत्रालय की शब्द सूची में पाए जाने वाले शब्द

| | कक्षा 1 + 2 की शब्द सूची | प्रतिशत | शिक्षा मंत्रालय की शब्द सूची का प्रतिशत |
|---|---|---|---|
| कुल विभिन्न शब्द | 1929 | --- | --------- |
| दोनों सूचियों में पाए जाने वाले शब्द | 727 | 37.68 | 29.08 |
| प्रथम दो हजार शब्दों की सूची में पाए जाने वाले शब्द | 474 | 24.57 | 23.7 |
| द्वितीय पाँच सौ शब्दों की सूची में पाए जाने वाले शब्द | 253 | 13.11 | 50.06 |

## रा. 5.3.9 विभिन्न संरचना वाले शब्द

| | कक्षा 1 | कक्षा 2 | योग |
|---|---|---|---|
| रा. 5.3.9.1 (i) मूल शब्दों की संख्या | 123 | 220 | 343 |
| (ii) तिर्यक या विकृत रूपों की संख्या | 285 | 789 | 1074 |

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| रा. 5.3.9.2 | (i) एक मात्रा वाले शब्द | 323 | 589 | 912 |
| | (ii) दो मात्रा वाले शब्द | 238 | 580 | 818 |
| | (iii) तीन और अधिक मात्रा वाले शब्द | 30 | 140 | 170 |
| | (iv) एक मात्रा एक वर्ण वाले शब्द | 34 | 44 | 78 |
| | (v) एक मात्रा दो वर्ण वाले शब्द | 166 | 242 | 408 |
| | (vi) एक मात्रा तीन या तीन से अधिक वर्ण वाले | 122 | 325 | 447 |
| | (vii) दो मात्रा दो वर्ण वाले शब्द | 140 | 250 | 390 |
| | (viii) दो मात्रा तीन या तीन से अधिक वर्ण वाले शब्द | 81 | 322 | 403 |
| | (ix) बिना मात्रा के दो वर्ण वाले शब्द | 48 | 46 | 94 |
| | (x) बिना मात्रा के तीन वर्ण वाले शब्द | 27 | 44 | 71 |
| | (xi) बिना मात्रा के तीन से अधिक वर्ण वाले शब्द | 12 | 34 | 46 |

## रा. 5.3.9.3 संयुक्ताक्षर और अनुस्वार-अनुनासिक युक्त शब्द

| | कक्षा 1 | कक्षा 2 | संयुक्त (कक्षा 1 + 2) |
|---|---|---|---|
| कुल विभिन्न शब्द | 799 | 1529 | 2328 |
| संयुक्ताक्षर युक्त शब्द | 20 | 153 | 173 |
| प्रतिशत | 2.5 | 10 | 7.43 |
| अनुस्वार-अनुनासिक युक्त शब्द | 45 | 160 | 205 |
| प्रतिशत | 5.63 | 10.46 | 8.8 |

## 5.3.10 विभिन्न जीवन संदर्भों से संबंधित शब्द

| | कक्षा 1 | प्रतिशत | कक्षा 2 | प्रतिशत | योग | प्रतिशत |
|---|---|---|---|---|---|---|
| (i) प्राकृतिक परिवेश | 44 | 5.50 | 86 | 5.62 | 130 | 5.58 |
| (ii) मनोभाव सूचक | 24 | 3.00 | 37 | 2.41 | 61 | 2.62 |
| (iii) रंगों से संबंधित | 5 | 0.62 | 14 | 0.91 | 19 | 0.81 |
| (iv) कृषि संबंधी | 17 | 2.12 | 28 | 1.83 | 45 | 1.93 |

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| (v) | पशु–पक्षी तथा जीव–जंतु संबंधी | 30 | 3.75 | 35 | 2.28 | 65 | 2.79 |
| (vi) | शरीर के अंग–उपांग | 13 | 1.62 | 12 | 0.78 | 25 | 0.93 |
| (vii) | गणना एवं संख्यावाची | 8 | 1.00 | 30 | 1.96 | 38 | 1.63 |
| (viii) | घर–परिवार संबंधी | 22 | 2.78 | 28 | 1.83 | 50 | 2.14 |
| (ix) | खानपान संबंधी | 30 | 3.75 | 49 | 3.20 | 79 | 3.39 |
| (x) | शिक्षा संबंधी | 12 | 1.50 | 40 | 2.61 | 52 | 2.23 |
| (xi) | विज्ञान संबंधी | 7 | 0.87 | 18 | 1.17 | 25 | 1.07 |
| (xii) | वस्त्रादि संबंधी | 5 | 0.62 | 4 | 0.26 | 09 | 0.38 |
| (xiii) | औषधि एवं स्वास्थ्य संबंधी | 4 | 0.50 | 13 | 0.85 | 17 | 0.73 |
| (xiv) | यात्रा संबंधी | 5 | 0.62 | 13 | 0.85 | 18 | 0.77 |
| (xv) | सामाजिक परिवेश संबंधी | 160 | 20.02 | 318 | 20.79 | 478 | 20.53 |
| (xvi) | खेलकूद संबंधी | 6 | 0.75 | 10 | 0.65 | 16 | 0.68 |

## रा. 5.3.11 उपर्युक्त आंकड़ों के आधार पर निष्कर्ष

रा. 5.3.11.1 कक्षा एक की तुलना में कक्षा दो की पुस्तक में कुल शब्दों तथा विभिन्न शब्दों की संख्या बहुत अधिक अर्थात क्रमशः लगभग ढाई तथा डेढ़ गुणा है।

रा. 5.3.11.2 कक्षा एक में सीखे हुए लगभग 50% शब्दों का प्रयोग कक्षा दो की पुस्तक में किया गया है। यह स्थिति संतोषजनक है किन्तु कक्षा दो के केवल 34% शब्द ही कक्षा तीन की पुस्तक में प्रयुक्त हो पाए हैं।

रा. 5.3.11.3 कक्षा एक की पठित सामग्री में नए तथा पुराने शब्दों का अनुपात अनुपयुक्त है। इस कक्षा की पुस्तक में शब्द भार 2.41 है अर्थात इस पुस्तक का औसतन हर तीसरा शब्द नया है। कक्षा एक की तुलना में कक्षा दो की पुस्तक में शब्द भार अधिक है जबकि होना इसके विपरीत चाहिए था। किन्तु कक्षा दो में पुराने तथा नए शब्दों का अनुपात 3 : 1 है अर्थात पुस्तक का औसतन हर चौथा शब्द नया

है। इस प्रकार कक्षा दो की पुस्तकों में शब्द भार 3.5 है जो कि कक्षा एक की पुस्तक से अधिक अवश्य है किन्तु फिर भी इसे संतोषजनक नहीं माना जा सकता है।

रा. 5.3.11.4 पठित सामग्री में न केवल नए शब्दों की भरमार है, इन नए शब्दों की पुनरावृत्ति भी बहुत कम हुई है। कक्षा एक की पुस्तक में 80% शब्द ऐसे हैं तो कि पूरी पुस्तक में केवल एक या दो बार प्रयुक्त हुए है। यही स्थिति कक्षा दो की पुस्तक के संबंध में भी है। यह स्थिति पठन शिक्षण की दृष्टि से बहुत ही असंतोषजनक है।

रा. 5.3.11.5 कक्षा एक तथा दो के शब्द भंडार को संयुक्त रूप में लेने पर हम पाते हैं कि इन पुस्तकों के 35% शब्द कोयईग की शब्द सूची में भी पाये जाते हैं किन्तु यह शब्द कोयईग की शब्द सूची के केवल 16% हैं। ऐसे शब्दों की संख्या अधिक होनी चाहिए थी। विशेषतः इस संदर्भ में कि कोयईग की सूची मध्यप्रदेश की पुस्तकों को ही आधार बनाकर बनाई गई थी।

जगन्नाथन की सूची से मिलान करने पर भी यही तथ्य प्राप्त होता है कि पुस्तक के 37% शब्द जगन्नाथन ने भी सर्वोपयोगी माने हैं किन्तु ये शब्द जगन्नाथन की सूची के केवल 14% ही हैं। जहां तक शिक्षा मंत्रालय की सूची का सवाल है कि उसके 29% शब्दों का प्रयोग इन दोनों पुस्तकों में हुआ है जो कि इन पुस्तकों के शब्द भंडार का 37% है।

इस प्रकार हम पाते हैं कि मध्यप्रदेश की पुस्तकों में प्रयुक्त शब्द भंडार सर्वोपयोगिता की दृष्टि से संतोषजनक है।

रा. 5.3.11.6 कक्षा दो की पुस्तक में मूल तथा तिर्यक दोनों प्रकार के शब्दों की संख्या कक्षा एक की तुलना में दुगनी है। ऐसा संभवतः इसलिए हुआ है कि कक्षा दो की पठन सामग्री कक्षा एक की तुलना में ढाई गुना अधिक है।

रा. 5.3.11.7 संदर्भानुसार विश्लेषण करने के पश्चात पाया गया कि दोनों कक्षाओं में सर्वाधिक शब्द सामाजिक परिवेश से हैं तत्पश्चात प्राकृतिक परिवेश को महत्व दिया गया है किन्तु विज्ञान, वस्त्रादि तथा खेलकूद संबंधी शब्दों की संख्या बहुत कम है। इस प्रकार शब्दों के चयन में संदर्भ विविधता तो है किन्तु वह पूर्णतया संतोषजनक नहीं है।

## रा. 5.4 दिल्ली

### रा. 5.4.1 कुल प्रयुक्त शब्द (बारंबारिता सहित)

| कक्षा | कुल प्रयुक्त शब्द |
|---|---|
| कक्षा 1 | 1670 |
| कक्षा 2 | 5963 |
| कुल | 7633 |

### रा. 5.4.2 विभिन्न शब्द

| कक्षा | विभिन्न शब्द |
|---|---|
| कक्षा 1 | 905 |
| कक्षा 2 | 1504 |
| कुल | 2409 |
| वे शब्द जो दोनो कक्षाओं की पुस्तकों में प्रयुक्त हुए | − 306 |
| | = 2103 |

### रा. 5.4.3 शब्द भंडार में वृद्धि

| | कक्षा 1 | कक्षा 2 | वृद्धि | वृद्धि प्रतिशत |
|---|---|---|---|---|
| कुल प्रयुक्त शब्द | 1670 | 5963 | 4293 | 257.06 |
| विभिन्न शब्द | 905 | 1504 | 599 | 66.18 |

## रा. 5.4.4 शब्द भार ( प्रति नए शब्द के अनुपात में पुराने शब्द )

| | प्रयुक्त कुल शब्द | विभिन्न शब्द | शब्द भार |
|---|---|---|---|
| कक्षा 1 | 1670 | 905 | 1.84 |
| कक्षा 2 | 5963 | 1504 | 3.96 |
| कक्षा 1 + 2 | 7633 | 2409 | 3.16 |

## रा. 5.4.5 शब्दों की बारंबारिता

| | कक्षा 1 | | कक्षा 2 | | संयुक्त (कक्षा 1 + 2) | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| आवृत्ति सं. | शब्द सं. | प्रतिशत | शब्द सं. | प्रतिशत | शब्द सं. | प्रतिशत |
| 1 से 2 | 750 | 82.87 | 1043 | 69.34 | 1793 | 74.43 |
| 3 से 5 | 109 | 12.04 | 281 | 18.68 | 390 | 14.23 |
| 6 से 10 | 27 | 2.98 | 99 | 6.58 | 126 | 4.61 |
| 11 से 20 | 16 | 1.76 | 40 | 2.65 | 56 | 2.32 |
| 21 से अधिक | 3 | 0.33 | 41 | 2.23 | 44 | 1.86 |
| कुल | 905 | | 1504 | | 2409 | |

## रा. 5.4.6 अन्य कक्षाओं में प्रयुक्त शब्द

| कक्षा | विभिन्न शब्द | पिछली कक्षा से आए शब्द | | अगली कक्षा में प्रयुक्त शब्द | प्रतिशत |
|---|---|---|---|---|---|
| कक्षा 1 | 905 | ---- | | 306 | 33.8 |
| कक्षा 2 | 1504 | 306 | 20.34 | 893 | 59.37 |

## रा. 5.4.7.1अन्य राज्यों में प्रयुक्त शब्द

| | कक्षा 1 | प्रतिशत | कक्षा 2 | प्रतिशत | संयुक्त (कक्षा 1 + 2) | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| केवल दिल्ली में प्रयुक्त शब्द | 353 | 39.00 | 433 | 28.78 | 786 | 32.62 |
| अन्य तीन राज्यों में प्रयुक्त शब्द | 104 | 11.49 | 186 | 12.36 | 290 | 12.03 |
| तीन से अधिक राज्यों में प्रयुक्त शब्द | 250 | 27.62 | 516 | 34.30 | 766 | 31.79 |

## रा. 5.4.7 .2 स्थानीय शब्द

| | कक्षा 1 | कक्षा 2 | संयुक्त (कक्षा 1 + 2) |
|---|---|---|---|
| कुल विभिन्न शब्द | 905 | 1504 | 2409 |
| केवल दिल्ली में प्रयुक्त शब्द | 353 | 433 | 786 |
| प्रतिशत | 39 | 28.71 | 32.62 |
| सामान्य शब्द | 311 | 419 | 730 |
| प्रतिशत | 34.36 | 22.84 | 30.3 |
| स्थानीय शब्द | 42 | 14 | 56 |
| प्रतिशत | 4.64 | 0.76 | 2.32 |

## रा. 5.4.8 विभिन्न बेसिक शब्दावलियों में पाए जाने वाले शब्द

### रा. 5.4.8.1 कोयईंग की शब्द सूची में पाए जाने वाले शब्द

| | कक्षा 1+2 की शब्द सूची | प्रतिशत | कोयईंग की शब्द सूची का प्रतिशत |
|---|---|---|---|
| कुल विभिन्न शब्द | 2103 | ---- | ---------- |
| दोनों सूचियों में पाए जाने वाले शब्द | 803 | 38.18 | 20.07 |
| प्रथम दो हजार शब्दों की सूची में पाए जाने वाले शब्द | 644 | 30.62 | 32.2 |
| द्वितीय दो हजार शब्दों की सूची में पाए जाने वाले शब्द | 159 | 7.56 | 7.95 |

### रा. 5.4.8.2 जगन्नाथन की शब्द सूची में पाए जाने वाले शब्द

| | कक्षा 1 + 2 की शब्द सूची | प्रतिशत | जगन्नाथन की शब्द सूची का प्रतिशत |
|---|---|---|---|
| कुल विभिन्न शब्द | 2103 | ---- | -------- |
| दोनों सूचियों में पाए जाने वाले शब्द | 871 | 41.41 | 17.42 |
| प्रथम दो हजार शब्दों की सूची में पाए जाने वाले शब्द | 631 | 30.00 | 31.55 |
| द्वितीय तीन हजार शब्दों की सूची में पाए जाने वाले शब्द | 240 | 11.41 | 8.0 |

### रा. 5.4.8.3 शिक्षा मंत्रालय की शब्द सूची में पाए जाने वाले शब्द

| | कक्षा 1 + 2 की शब्द सूची | प्रतिशत | शिक्षा मंत्रालय की शब्द सूची का प्रतिशत |
|---|---|---|---|
| कुल विभिन्न शब्द | 2103 | ---- | ---------- |
| दोनों सूचियों में पाए जाने वाले शब्द | 839 | 42.46 | 33.56 |
| प्रथम दो हजार शब्दों की सूची में पाए जाने वाले शब्द | 591 | 28.10 | 29.55 |
| द्वितीय पाँच सौ शब्दों की सूची में पाए जाने वाले शब्द | 248 | 11.79 | 49.6 |

## रा. 5.4.9. विभिन्न संरचना वाले शब्द

| | | कक्षा 1 | कक्षा 2 | योग |
|---|---|---|---|---|
| रा. 5.4.9.1 (i) | मूल शब्दों की संख्या | 191 | 192 | 383 |
| (ii) | तिर्यक या विकृत रूपों की संख्या | 299 | 809 | 1108 |
| रा. 5.4.9.2 (i) | एक मात्रा वाले शब्द | 405 | 580 | 985 |
| (ii) | दो मात्रा वाले शब्द | 284 | 589 | 873 |
| (iii) | तीन और अधिक मात्रा वाले शब्द | 43 | 136 | 179 |
| (iv) | एक मात्रा एक वर्ण वाले शब्द | 33 | 41 | 74 |
| (v) | एक मात्रा दो वर्ण वाले शब्द | 176 | 226 | 402 |
| (vi) | एक मात्रा तीन या तीन से अधिक वर्ण वाले | 191 | 247 | 438 |
| (vii) | दो मात्रा दो वर्ण वाले शब्द | 157 | 247 | 404 |
| (viii) | दो मात्रा तीन या तीन से अधिक वर्ण वाले शब्द | 128 | 333 | 461 |
| (ix) | बिना मात्रा के दो वर्ण वाले शब्द | 33 | 37 | 70 |
| (x) | बिना मात्रा के तीन वर्ण वाले शब्द | 33 | 38 | 71 |
| (xi) | बिना मात्रा के तीन से अधिक वर्ण वाले शब्द | 23 | 28 | 51 |

## रा. 5.4.9.3 संयुक्ताक्षर और अनुस्वार-अनुनासिक युक्त शब्द

| | कक्षा 1 | कक्षा 2 | संयुक्त (कक्षा 1 + 2) |
|---|---|---|---|
| कुल विभिन्न शब्द | 905 | 1504 | 2409 |
| संयुक्ताक्षर युक्त शब्द | 87 | 152 | 239 |
| प्रतिशत | 9.61 | 10.1 | 9.92 |
| अनुस्वार-अनुनासिक युक्त शब्द | 93 | 247 | 340 |
| प्रतिशत | 10.27 | 16.42 | 14.11 |

## 5.4.10 विभिन्न जीवन संदर्भों से संबंधित शब्द

| | कक्षा 1 | प्रतिशत | कक्षा 2 | प्रतिशत | योग | प्रतिशत |
|---|---|---|---|---|---|---|
| (i) प्राकृतिक परिवेश | 48 | 5.30 | 93 | 6.18 | 141 | 5.85 |

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| (ii) मनोभाव सूचक | 18 | 1.98 | 33 | 2.19 | 51 | 2.11 |
| (iii) रंगों से संबंधित | 01 | 0.11 | 11 | 0.73 | 12 | 0.49 |
| (iv) कृषि संबंधी | 32 | 3.53 | 44 | 2.92 | 76 | 3.15 |
| (v) पशु–पक्षी तथा जीव–जंतु संबंधी | 33 | 3.64 | 26 | 1.72 | 59 | 2.44 |
| (vi) शरीर के अंग–उपांग | 18 | 1.98 | 12 | 0.79 | 30 | 1.24 |
| (vii) गणना एवं संख्यावाची | 26 | 2.87 | 26 | 1.72 | 52 | 2.15 |
| (viii) घर–परिवार संबंधी | 35 | 3.86 | 23 | 1.52 | 58 | 2.40 |
| (ix) खानपान संबंधी | 78 | 8.6 | 60 | 3.98 | 138 | 5.72 |
| (x) शिक्षा संबंधी | 38 | 4.19 | 32 | 2.12 | 70 | 2.90 |
| (xi) विज्ञान संबंधी | 15 | 1.65 | 20 | 1.32 | 35 | 1.45 |
| (xii) वस्त्रादि संबंधी | 05 | 0.55 | 04 | 0.26 | 09 | 0.37 |
| (xiii) औषधि एवं स्वास्थ्य संबंधी | 11 | 1.21 | 18 | 1.19 | 19 | 0.78 |
| (xiv) यात्रा संबंधी | 11 | 1.21 | 15 | 0.99 | 26 | 1.07 |
| (xv) सामाजिक परिवेश संबंधी | 250 | 27.65 | 156 | 10.37 | 406 | 16.85 |
| (xvi) खेलकूद संबंधी | 10 | 1.10 | 9 | 0.59 | 19 | 0.78 |

## रा. 5.4.11 उपर्युक्त आंकड़ों के आधार पर निष्कर्ष

रा. 5.4.11.1 कक्षा एक की तुलना में कक्षा दो में प्रयुक्त कुल शब्दों और विभिन्न शब्दों की संख्या बहुत अधिक अर्थात क्रमशः लगभग ढाई तथा डेढ़ गुणा है।

रा. 5.4.11.2 कक्षा एक में सीखे हुए लगभग एक तिहाई शब्दों का ही प्रयोग कक्षा दो में हो पाया है। कक्षा दो के लगभग 50% शब्द कक्षा तीन की पठित सामग्री में काम आ सके हैं।

रा. 5.4.11.3 कक्षा एक की पठित सामग्री में शब्द भंडार बहुत अधिक है जो कि बिल्कुल ही

अनुपयुक्त है। कक्षा दो में शब्द भंडार अपेक्षाकृत कुछ कम अवश्य है किन्तु वह भी असंतोषजनक है। कक्षा एक और दो की संयुक्त पठित सामग्री में शब्द भंडार भार 2.78 है अर्थात इस सामग्री का हर तीसरा चौथा शब्द नया है।

रा. 5.4.11.4 पठित सामग्री में न केवल नए शब्दों की भरमार ही है, इन नए शब्दों की पुनरावृत्ति भी बहुत कम हुई है। लगभग 75% शब्द एक अथवा दो से अधिक बार प्रयुक्त नहीं हुए हैं। केवल 10% शब्द ऐसे है जिनकी पुनरावृत्ति पांच से अधिक बार हुई है। कक्षा एक में तो ऐसे शब्दों की संख्या 5% ही है। पठन अभ्यास की दृष्टि से यह स्थिति बिल्कुल ही अनुपयुक्त है।

रा. 5.4.11.5 कक्षा एक की पठित सामग्री में 39% शब्द ऐसे हैं जो किसी अन्य हिन्दी राज्य की पुस्तक में नहीं प्रयुक्त हुए। इनमें स्थानीय शब्द केवल 4% हैं। कक्षा दो की पठित सामग्री इस दृष्टि से और भी अधिक अनुपयुक्त है।

रा. 5.4.11.6 कक्षा एक की पठन सामग्री में कक्षा दो के अनुपात में संयुक्ताक्षरों की संख्या बहुत अधिक है जो कि अनुपयुक्त है। शेष व्याकरणिक श्रेणियों के शब्द उपयुक्त अनुपात में है।

रा. 5.4.11.7 कक्षा एक में अधिकांशतः मूल शब्दों का प्रयोग हुआ है जबकि कक्षा दो में तिर्यक शब्दों की संख्या अधिक है।

रा. 5.4.11.8 कक्षा एक और दो में प्रयुक्त विभिन्न शब्दों के अनुपात की दृष्टि से कक्षा दो में बिना मात्रा वाले तथा एक वर्ण, दो वर्ण और तीन वर्ण वाले शब्द अधिक हैं जबकि होना इसके विपरीत चाहिए था ।

रा. 5.4.11.9 दोनों कक्षाओं की पठन सामग्री में सर्वाधिक शब्द सामाजिक परिवेश से संबंधित हैं। प्राकृतिक परिवेश और खान पान संबंधी शब्द भी पर्याप्त मात्र में है। रंगो और वस्त्रों संबंधी शब्दों की संख्या बहुत कम है।

रा. 5.4.11.10 शब्दों के चयन में संदर्भ संबंधी विविधता संतोषजनक है।

## रा. 5.5 हरियाणा

### रा.5.5.1 कुल प्रयुक्त शब्द (बारंबारिता सहित)

| कक्षा | प्रयुक्त कुल शब्द |
|---|---|
| कक्षा 1 | 863 |
| कक्षा 2 | 3672 |
| कुल | 4535 |

### रा. 5.5.2 विभिन्न शब्द

| कक्षा | विभिन्न शब्द |
|---|---|
| कक्षा 1 | 504 |
| कक्षा 2 | 1130 |
| कुल | 16[illegible] |
| वे शब्द दोनों कक्षाओं की पुस्तकों में प्रयुक्त हुए | [illegible] |
| | – 1148 |

### रा. 5.5.3 शब्द भंडार में वृद्धि

| | कक्षा 1 | कक्षा 2 | वृद्धि | वृद्धि प्रतिशत |
|---|---|---|---|---|
| कुल प्रयुक्त शब्द | 863 | 3672 | 2809 | 325.49 |
| विभिन्न | 504 | 1130 | 626 | 124.20 |

### [illegible] भार (प्रति नए शब्द के अनुपात में पुराने शब्द)

| | प्रयुक्त कुल शब्द | विभिन्न शब्द | शब्द भार |
|---|---|---|---|
| कक्षा 1 | 863 | 504 | 1.71 |
| कक्षा 2 | 3672 | 1130 | 3.24 |
| कक्षा 1 + 2 | 45[illegible] | 1634 | 2.77 |

## रा. 5.5.5 शब्दों की बारंबारिता

| | कक्षा 1 | | कक्षा 2 | | संयुक्त (कक्षा 1 + 2) | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| आवृत्ति सं. | शब्द सं. | प्रतिशत | शब्द सं. | प्रतिशत | शब्द सं. | प्रतिशत |
| 1 से 2 | 433 | 85.91 | 800 | 71.59 | 1242 | 76.00 |
| 3 से 5 | 56 | 11.11 | 180 | 15.92 | 236 | 14.44 |
| 6 से 10 | 12 | 2.38 | 78 | 6.09 | 90 | 5.50 |
| 11 से 20 | 3 | 0.59 | 37 | 3.27 | 40 | 2.44 |
| 21 से अधिक | 0 | 0 | 26 | 2.03 | 26 | 1.59 |
| | 504 | | 1130 | | 1634 | |

## रा. 5.5.6 अन्य कक्षाओं में प्रयुक्त शब्द

| कक्षा | विभिन्न शब्द | पिछली कक्षा से आए शब्द | प्रतिशत | अगली कक्षा में प्रयुक्त | प्रतिशत |
|---|---|---|---|---|---|
| कक्षा 1 | 504 | ---- | | 186 | 36.9 |
| कक्षा 2 | 1130 | 186 | 16.46 | 529 | 46.41 |

## रा. 5.5.7.1 अन्य राज्यों में प्रयुक्त शब्द

| | कक्षा 1 | प्रतिशत | कक्षा 2 | प्रतिशत | संयुक्त (कक्षा 1 + 2) | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| केवल हरियाणा राज्य में प्रयुक्त शब्द | 107 | 21.23 | 306 | 27.07 | 413 | 25.27 |
| अन्य तीन राज्यों में प्रयुक्त शब्द | 128 | 25.39 | 117 | 10.35 | 245 | 14.99 |
| तीन से अधिक राज्यों में प्रयुक्त शब्द | 189 | 37.5 | 452 | 40.00 | 641 | 39.22 |

## रा. 5.5.7 2 स्थानीय शब्द

| | कक्षा 1 | कक्षा 2 | संयुक्त (कक्षा 1 + 2) |
|---|---|---|---|
| कुल प्रयुक्त शब्द | 504 | 1130 | 1634 |
| केवल हरियाणा मे प्रयुक्त शब्द | 107 | 306 | 413 |
| प्रतिशत | 21.23 | 26.98 | 25.27 |
| सामान्य शब्द | 96 | 291 | 387 |
| प्रतिशत | 19.04 | 25.75 | 23.68 |
| स्थानीय शब्द | 11 | 15 | 26 |
| प्रतिशत | 2.18 | 1.32 | 1.59 |

## रा. 5.5.8 विभिन्न बेसिक शब्दावलियों में पाए जाने वाले शब्द

## रा. 5.5.8.1 कोयईंग की शब्द सूची में पाए जाने वाले शब्द

| | कक्षा 1 + 2 शब्द सूची | प्रतिशत | कोयईंग की शब्द सूची का प्रतिशत |
|---|---|---|---|
| कुल विभिन्न शब्द | 1448 | ---- | -------- |
| दोनों सूचियों में पाए जाने वाले शब्द | 662 | 45.17 | 16.55 |
| प्रथम दो हजार शब्दों की सूची में पाए जाने वाले शब्द | 532 | 36.74 | 26.6 |
| द्वितीय दो हजार शब्दों की सूची में पाए जाने वाले शब्द | 130 | 8.97 | 6.5 |

## रा. 5.5.8.2 जगन्नाथन की शब्द सूची में पाए जाने वाले शब्द

| | कक्षा 1 + 2 की शब्द सूची | प्रतिशत | जगन्नाथन की शब्द सूची का प्रतिशत |
|---|---|---|---|
| कुल विभिन्न शब्द | 1448 | ---- | -------- |

| | | | |
|---|---|---|---|
| दोनों सूचियों में पाए जाने वाले शब्द | 664 | 45.8 | 13.28 |
| प्रथम दो हजार शब्दों की सूची में पाए जाने वाले शब्द | 484 | 33.42 | 24.2 |
| द्वितीय तीन हजार शब्दों की सूची में पाए जाने वाले शब्द | 180 | 12.43 | 6.0 |

## रा. 5.5.8.3 शिक्षा मंत्रालय की शब्द सूची में पाए जाने वाले शब्द

| | कक्षा 1 + 2 की शब्द सूची | प्रतिशत | शिक्षा मंत्रालय की शब्द सूची का प्रतिशत |
|---|---|---|---|
| कुल विभिन्न शब्द | 1448 | --- | --------- |
| दोनों सूचियों में पाए जाने वाले शब्द | 608 | 41.98 | 24.32 |
| प्रथम दो हजार शब्दों की सूची में पाए जाने वाले शब्द | 421 | 29.07 | 21.5 |
| द्वितीय पाँच सौ शब्दों की सूची में पाए जाने वाले शब्द | 187 | 21.91 | 37.4 |

## रा. 5.5.9 विभिन्न संरचना वाले शब्द

| | | कक्षा 1 | कक्षा 2 | योग |
|---|---|---|---|---|
| रा. 5.5.9.1 (i) | मूल शब्दों की संख्या | 113 | 199 | 312 |
| (ii) | तिर्यक या विकृत रूपों की संख्या | 201 | 597 | 798 |
| रा. 5.5.9.2 (i) | एक मात्रा वाले शब्द | 219 | 408 | 627 |
| (ii) | दो मात्रा वाले शब्द | 165 | 435 | 600 |
| (iii) | तीन और अधिक मात्रा वाले शब्द | 18 | 83 | 101 |
| (iv) | एक मात्रा एक वर्ण वाले शब्द | 26 | 48 | 74 |
| (v) | एक मात्रा दो वर्ण वाले शब्द | 120 | 197 | 317 |
| (vi) | एक मात्रा तीन या तीन से अधिक वर्ण वाले | 69 | 256 | 325 |
| (vii) | दो मात्रा दो वर्ण वाले शब्द | 103 | 204 | 307 |
| (viii) | दो मात्रा तीन या तीन से अधिक वर्ण वाले शब्द | 53 | 232 | 285 |
| (ix) | बिना मात्रा के दो वर्ण वाले शब्द | 45 | 32 | 77 |
| (x) | बिना मात्रा के तीन वर्ण-वाले शब्द | 31 | 30 | 61 |
| (xi) | बिना मात्रा के तीन से अधिक वर्ण वाले शब्द | 19 | 23 | 42 |

### रा. 5.5.9.3 संयुक्ताक्षर और अनुस्वार–अनुनासिक युक्त शब्द

| | कक्षा 1 | कक्षा 2 | संयुक्त (कक्षा 1 + 2) |
|---|---|---|---|
| कुल विभिन्न शब्द | 504 | 1130 | 1634 |
| संयुक्ताक्षर युक्त शब्द | 3 | 112 | 115 |
| प्रतिशत | 0.59 | 9.91 | 7.03 |
| अनुस्वार–अनुनासिक युक्त शब्द | 59 | 186 | 245 |
| प्रतिशत | 11.7 | 16.46 | 14.99 |

### रा. 5.5.10 विभिन्न जीवन संदर्भों से संबधित शब्द

| | कक्षा 1 | प्रतिशत | कक्षा 2 | प्रतिशत | योग | प्रतिशत |
|---|---|---|---|---|---|---|
| (i) प्राकृतिक परिवेश | 36 | 7.14 | 58 | 5.13 | 94 | 5.75 |
| (ii) मनोभाव सूचक | 08 | 1.58 | 41 | 3.62 | 49 | 2.99 |
| (iii) रंगों से संबंधित. | 02 | 0.39 | 07 | 0.6 | 09 | 6.05 |
| (iv) कृषि संबंधी | 28 | 5.55 | 19 | 1.68 | 47 | 2.87 |
| (v) पशु–पक्षी तथा जीव–जंतु संबंधी | 21 | 4.16 | 23 | 2.00 | 44 | 2.69 |
| (vi) शरीर के अंग–उपांग | 17 | 3.37 | 18 | 1.59 | 35 | 2.14 |
| (vii) गणना एवं संख्यावाची | 05 | 0.99 | 25 | 2.21 | 30 | 1.83 |
| (viii) घर–परिवार संबंधी | 14 | 2.77 | 18 | 1.59 | 32 | 1.95 |
| (ix) खानपान संबंधी | 49 | 9.72 | 27 | 2.38 | 76 | 4.65 |

| (x) | शिक्षा संबंधी | 20 | 3.96 | 49 | 4.33 | 69 | 4.[illegible] |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| (xi) | विज्ञान संबंधी | 09 | 1.78 | 24 | 2.12 | 33 | [illegible] |
| (xii) | वस्त्रादि संबंधी | 01 | 0.19 | 03 | 0.20 | 04 | 0.2[illegible] |
| (xiii) | औषधि एवं स्वास्थ्य संबंधी | 03 | 0.59 | 10 | 0.88 | 13 | 0.79 |
| (xiv) | यात्रा संबंधी | 07 | 1.38 | 10 | 0.88 | 17 | 1.04 |
| (xv) | सामाजिक परिवेश संबंधी | 140 | 0.27 | 256 | 22.65 | 396 | 24.23 |
| (xvi) | खेलकूद संबंधी | 8 | 1.58 | 5 | 0.44 | 13 | 0.79 |

## रा. 5.5.11 उपर्युक्त आंकड़ों के आधार पर प्राप्त निष्कर्ष

रा. 5.5.11.1 कक्षा दो की पुस्तक में प्रयुक्त कुल और विभिन्न शब्दों की संख्या कक्षा एक की पुस्तक में प्रयुक्त शब्दों की तुलना में क्रमशः चार और दो गुणा अधिक है। यह वृद्धि सही अनुपात में नहीं है।

रा. 5.5.11.2 कक्षा एक में कुल और विभिन्न शब्दों का अनुपात (शब्द भार अंक) 2.49:1 तथा कक्षा दो में 3.33:1 है। दोनों कक्षाओं की पुस्तकों का संयुक्त शब्द भार 3.08 : 1 है अर्थात औसतन हर चौथा शब्द नया है। यह स्थिति अवांछनीय है।

रा. 5.5.11.3 कक्षा एक की पुस्तक में प्रयुक्त विभिन्न शब्दों के लगभग एक तिहाई (36.9%) शब्दों का प्रयोग कक्षा दो की पुस्तक में हुआ है। कक्षा दो की पुस्तक में प्रयुक्त विभिन्न शब्दों में इन शब्दों का अंश केवल 16% है जो कि बहुत कम है। इसके विपरीत कक्षा दो की पुस्तक में प्रयुक्त विभिन्न शब्दों में से अधिक शब्द लगभग (46.8%) कक्षा तीन की पुस्तक में प्रयुक्त हुए हैं।

रा. 5.5.11.4 कक्षा एक की पुस्तक में लगभग 86% शब्द ऐसे हैं जिनकी आवृत्ति पूरी पुस्तक में एक दो बार से अधिक नहीं हुई। पठन शिक्षण की दृष्टि से यह स्थिति बहुत ही आपत्तिजनक है। संयुक्त रूप से भी देखा जाए तो दोनों कक्षा की पुस्तकों में तीन चौथाई शब्द एक दो बार से अधिक बार प्रयुक्त नहीं हुए है। पाच बार से अधिक बार प्रयुक्त होने वाले शब्दों की संख्या बहुत ही कम है।

रा. 5.5.11.5 कक्षा एक की पुस्तक में लगभग एक चौथाई शब्द ऐसे हैं जोकि केवल हरियाणा राज्य में ही प्रयुक्त हुए हैं। अन्य हिन्दी राज्यों की पुस्तकों में नहीं किन्तु इनमें

स्थानीय शब्द केवल दो प्रतिशत ही हैं। कक्षा एक की पुस्तक इस दृष्टि से काफी संतोषजनक है कि इसमें प्रयुक्त दो तिहाई शब्द ऐसे हैं जो अन्य तीन अथवा अधिक राज्यों की पहली पुस्तक में प्रयुक्त हुए है। किन्तु कक्षा दो की पुस्तक में ऐसे शब्दों की संख्या केवल आधी ही रह गई है।

रा. 5.5.11.6 यदि शोध आधारित सूचियों की दृष्टि से देखें तो हरियाणा राज्य की पुस्तकों के दो तिहाई शब्द ऐसे हैं जो कि बहुत उपयोगी नहीं है।

रा. 5.5.11.7 संरचना की दृष्टि से शब्दों का चयन संतोषजनक है। कक्षा एक की पुस्तक में बिना मात्रा वाले, एक और दो वर्णों वाले तथा एक और दो मात्रा वाले शब्द सही अनुपात में है। तीन वर्णों व तीन मात्रायुक्त शब्द बहुत कम है।

रा. 5.5.11.8 कक्षा एक की पुस्तक में संयुक्ताक्षर, उपसर्ग और प्रत्यय युक्त शब्दों का प्रयोग नहीं के बराबर है। संज्ञा शब्दों का अनुपात अधिक है।

रा. 5.5.11.9 कक्षा एक की पुस्तक में शब्दों के तिर्यक रूपों का अनुपात अधिक है।

रा. 5.5.11.10 अधिकांश शब्द सामाजिक और प्राकृतिक परिवेश से संबधित हैं। रंगों, संख्याओं, विज्ञान, वस्त्रों, स्वास्थ्य संबंधी शब्द बहुत कम हैं।

## रा. 5. 3. 11. उपर्युक्त आंकड़ों के आधार पर प्राप्त निष्कर्ष

रा. 5. 3. 11. 1 मध्यप्रदेश में कक्षा एक और दो की पुस्तकों में शब्द भंडार की वृद्धि के संबंध में सावधानी नहीं बरती गई है किन्तु जहां तक कक्षा तीन और चार की पुस्तकों का प्रश्न है उनके शब्द भंडार में 30-37% तक शब्दों की वृद्धि की गई जो कि संतोषजनक मानी जा सकती है; किन्तु जहां तक कक्षा पांच की पुस्तकों का प्रश्न है उसका आकार कक्षा चार की पुस्तकों से छोटा है। अतः कक्षा पांच के शब्द भंडार में वृद्धि होने के स्थान पर उसमें कमी आई है जो कि वांछनीय नहीं है।

रा. 5. 3. 11. 2 जहां तक विभिन्न शब्दों का प्रश्न है, कक्षा दो में तो बहुत सारे विभिन्न शब्दों की वृद्धि की गई है किन्तु कक्षा तीन से पांच तक वृद्धि की यह गति इतनी तीव्र नहीं है। कक्षा तीन में लगभग 16% और कक्षा पांच में लगभग 23% विभिन्न शब्दों की वृद्धि हुई है जिसे कि कुछ और बढ़ाया जा सकता है। कक्षा चार की पुस्तकों में 26% शब्दों की वृद्धि हुई है जिसे संतोषजनक कहा जा सकता है।

रा. 5. 3. 11. 3 कक्षा दो की भांति कक्षा तीन, चार और पांच में भी शब्द भार लगभग 3 : 1 ही रहा है किन्तु कक्षा तीन-पांच तक चूँकि संरचनात्मक शब्दों की गणना नहीं की गई, इन कक्षाओं के लिए यह शब्द भार उपयुक्त माना जा सकता है।

रा. 5. 3. 11. 4 मध्यप्रदेश की कक्षा एक और दो की पुस्तकों में 80% शब्द ऐसे थे जिनका प्रयोग पूरी पुस्तक में केवल एक या दो बार ही हुआ था किन्तु कक्षा तीन और चार में ऐसे शब्दों का प्रतिशत घटकर 72-70 प्रतिशत हो गया है और इन में संरचनात्मक शब्दों की गणना नहीं की गई अतः इसे संतोषजनक माना जायेगा। कक्षा पांच में ऐसे शब्दों की संख्या लगभग 76% है जो काफी अधिक है किन्तु प्राथमिक विद्यालय की सबसे ऊँची पुस्तक होने के नाते कम बारम्बारिता वाले इतने शब्दों का होना हानिकारक नहीं है। हाँ, तीन-पांच आवृत्ति वाले शब्दों की संख्या तीनों ही कक्षाओं की पुस्तकों में बढ़ाई जानी चाहिए थी।

रा. 5. 3. 11. 5 मध्यप्रदेश की पुस्तकें एक अन्य दृष्टि से भी बहुत संतोषजनक कही जा सकती हैं। कक्षा तीन की पुस्तकों में 86% शब्द ऐसे हैं जो कक्षा दो की पुस्तकों में प्रयुक्त हो चुके है और 77% शब्द ऐसे हैं जो कि कक्षा चार की पुस्तकों में भी प्रयुक्त हुए हैं। इसी प्रकार कक्षा चार और पांच की पुस्तकों

में लगभग 60% शब्द ऐसे हैं जिन्हें छात्र पिछली कक्षाओं में पढ़ चुके हैं। यह स्थिति बहुत अच्छी है।

रा. 5. 3. 11. 6 विभिन्न शब्दों की संख्या, शब्दों की बारम्बारिता तथा अन्य कक्षाओं में प्रयुक्त शब्दों के विश्लेषण के आधार पर कहा जा सकता है कि मध्यपदेश में पठन सामग्री का विभिन्न कक्षाओं का स्तरीकरण संतोषजनक ढंग से किया गया है।

रा. 5. 3. 11. 7 इन तीनों कक्षाओं की पुस्तकों में लगभग 40–50% शब्द ऐसे हैं जो कि अन्य राज्यों की पुस्तकों में भी प्रयुक्त हुए हैं। इस आधार पर कहा जा सकता है कि मध्यप्रदेश की पुस्तकों में शब्दों का चयन संतोषजनक है।

रा. 5. 3. 11. 8 जहां तक स्थानीय शब्दों के प्रयोग की बात है उनका प्रतिशत बहुत कम है। विशेष रूप से कक्षा चार की पुस्तक मे। इसके साथ ही यह तथ्य स्मरणीय है कि मध्यप्रदेश में प्राथमिक पाठ्यक्रम नवीनीकरण परियोजना के अंतर्गत पुस्तकें नहीं बनायी गई थी। अतः इन पुस्तकों में स्थानीयकरण पर बल ही नहीं दिया गया था।

रा. 5. 3. 11. 9 जहां तक शब्दों की उपयुक्तता का प्रश्न है इन तीनों कक्षाओं में 40–50% शब्द ऐसे हैं जिन्हें कोयईग ने अपनी 4 हजार उपयोगी शब्दों की सूची में रखा। इसमें 30–35% शब्द ऐसे हैं जिसे उनकी प्रथम सूची में स्थान मिला है। यही बात केन्द्रीय हिन्दी संस्थान की सूची से मिलान करने पर ज्ञात होती है। इन पुस्तकों के 40–55% शब्द ऐसे हैं जिन्हें जगन्नाथन ने अपनी बेसिक शब्दावली में स्थान दिया है किन्तु आश्चर्य की बात है कि इन पुस्तकों के लगभग 30% शब्द ही ऐसे हैं जो शिक्षा मंत्रालय की सूची में भी महत्वपूर्ण माने गये हैं।

रा. 5. 3. 11. 10 मध्यप्रदेश की पुस्तकों में संदर्भ की काफी विविधता दृष्टिगोचर होती है। कक्षा तीन और चार में लगभग 50–60% शब्द सामाजिक परिवेश से संबंधित है किन्तु प्राकृतिक परिवेश से संबंधित शब्द प्रत्येक राज्य की भांति द्वितीय स्थान पर आते हैं तभी उनका प्रतिशत बहुत कम है। संभवतः बहुत सारे संदर्भों से शब्दों को लेने के कारण ऐसा हुआ है कि प्रत्येक संदर्भ संबंधी प्रतिशत कम हो गया है किन्तु संदर्भ की विविधता को देखते हुए इसे दोष नहीं माना जाना चाहिए।

## रा. 5. 4 दिल्ली

### रा. 5. 4. 1 कुल प्रयुक्त शब्द (बारंबारिता सहित)

| कक्षा | कुल प्रयुक्त शब्द | अधीत शब्द |
|---|---|---|
| कक्षा 3 | 22512 | 11273 |
| कक्षा 4 | 24286 | 16103 |
| कक्षा 5 | 26616 | 15670 |

### रा. 5. 4. 2 विभिन्न शब्द

| कक्षा | विभिन्न शब्द |
|---|---|
| कक्षा 3 | 2809 |
| कक्षा 4 | 3237 |
| कक्षा 5 | 2853 |

### रा. 5. 4. 3 शब्द भंडार में वृद्धि

### रा. 5. 4. 3. 1 कुल प्रयुक्त शब्दों में वृद्धि

| कक्षा | कुल प्रयुक्त शब्द | पिछली कक्षा में प्रयुक्त कुल शब्द | वृद्धि | वृद्धि प्रतिशत |
|---|---|---|---|---|
| कक्षा 3 | 22512 | 5963 | 16549 | 277.52 |
| कक्षा 4 | 24286 | 22512 | 1774 | 7.88 |
| कक्षा 5 | 26616 | 24286 | 2330 | 9.59 |

## रा. 5. 4. 3. 2 विभिन्न शब्दों में वृद्धि

| कक्षा | प्रयुक्त विभिन्न शब्द | पिछली कक्षा में प्रयुक्त विभिन्न शब्द | वृद्धि | वृद्धि प्रतिशत |
|---|---|---|---|---|
| कक्षा 3 | 2809 | 1504 | 1305 | 86.76 |
| कक्षा 4 | 3237 | 2809 | 428 | 15.23 |
| कक्षा 5 | 2853 | 3237 | −484 | −14.95 |

## रा. 5. 4. 4 शब्द भार (प्रति नए शब्द के अनुपात में पुराने शब्द)

| कक्षा | अधीत शब्द | विभिन्न शब्द | शब्द भार |
|---|---|---|---|
| कक्षा 3 | 11273 | 2809 | 4.01 |
| कक्षा 4 | 16103 | 3237 | 4.97 |
| कक्षा 5 | 15670 | 2853 | 5.49 |

## रा. 5. 4. 5 शब्दों की बारंबारिता

| | कक्षा 3 | | कक्षा 4 | | कक्षा 5 | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| आवृत्ति संख्या | शब्द संख्या | प्रतिशत | शब्द संख्या | प्रतिशत | शब्द संख्या | प्रतिशत |
| 1 से 2 | 1823 | 64.89 | 2020 | 62.40 | 1743 | 61.09 |
| 3 से 5 | 525 | 18.68 | 584 | 18.04 | 529 | 18.54 |
| 6 से 10 | 251 | 8.93 | 320 | 9.88 | 274 | 9.60 |
| 11 से 20 | 116 | 4.93 | 170 | 5.25 | 160 | 5.60 |
| 21 से अधिक | 94 | 3.34 | 143 | 4.41 | 147 | 5.15 |
| | 2809 | | 3237 | | 2853 | |

## रा. 5. 4. 6 अन्य कक्षाओं में प्रयुक्त शब्द

| कक्षा | विभिन्न शब्द | पिछली कक्षा से आए शब्द | प्रतिशत | अगली कक्षा में प्रयुक्त शब्द | प्रतिशत |
|---|---|---|---|---|---|
| कक्षा 3 | 2809 | 893 | 31.79 | 1905 | 67.81 |
| कक्षा 4 | 3237 | 1905 | 58.85 | 1846 | 57.02 |
| कक्षा 5 | 2853 | 1846 | 64.70 | — | — |

## रा. 5. 4. 7. 1 अन्य राज्यों में प्रयुक्त शब्द

| | कक्षा 3 | | कक्षा 4 | | कक्षा 5 | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | शब्द संख्या | प्रतिशत | शब्द संख्या | प्रतिशत | शब्द संख्या | प्रतिशत |
| 1. केवल दिल्ली में प्रयुक्त शब्द | 1104 | 39.30 | 948 | 29.28 | 766 | 26.84 |
| 2. दिल्ली के अतिरिक्त एक अन्य राज्य में प्रयुक्त शब्द | 512 | 18.22 | 551 | 17.02 | 466 | 16.33 |
| 3. दिल्ली के अतिरिक्त दो राज्यों में प्रयुक्त शब्द | 296 | 10.53 | 410 | 12.66 | 327 | 11.46 |
| 4. दिल्ली के अतिरिक्त तीन अथवा अधिक राज्यों में प्रयुक्त शब्द | 897 | 31.93 | 1328 | 41.02 | 1294 | 45.35 |

रा. 5. 4. 7. 2 स्थानीय शब्द

| | कक्षा 3 | कक्षा 4 | कक्षा 5 |
|---|---|---|---|
| कुल विभिन्न शब्द | 2809 | 3237 | 2853 |
| केवल दिल्ली में प्रयुक्त शब्द | 1104 | 948 | 766 |
| प्रतिशत | 39.30 | 29.48 | 26.84 |
| सामान्य शब्द | 1705 | 2288 | 2087 |
| प्रतिशत | 60.69 | 70.68 | 73.15 |
| स्थानीय शब्द | 39 | 43 | 63 |
| प्रतिशत | 1.38 | 1.32 | 2.20 |

रा. 5. 4. 8 विभिन्न बेसिक शब्दावलियों में पाए जाने वाले शब्द

रा. 5. 4. 8. 1 कोयईग की शब्द सूची में पाए जाने वाले शब्द

| कक्षा | कुल विभिन्न शब्द | कुल पाए जाने वाले शब्द | प्रतिशत | कोयईग की शब्द सूची का प्रतिशत | प्रथम दो हजार शब्दों की सूची में पाए जाने वाले शब्द | प्रतिशत | कोयईग की शब्द सूची का प्रतिशत | द्वितीय दो हजार शब्दों की सूची में पाए जाने वाले शब्द | प्रतिशत | कोयईग की शब्द सूची का प्रतिशत |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| कक्षा 3 | 2809 | 1107 | 39.40 | 27.67 | 828 | 29.47 | 41.94 | 279 | 9.93 | 13.95 |
| कक्षा 4 | 3237 | 1315 | 40.62 | 32.87 | 952 | 29.40 | 47.6 | 363 | 11.21 | 18.15 |
| कक्षा 5 | 2852 | 2092 | 73.32 | 73.32 | 1715 | 60.11 | 85.75 | 377 | 13.21 | 18.85 |

रा. 5. 4. 8. 2 जगन्नाथन की शब्द सूची में पाए जाने वाले शब्द

| कक्षा | कुल विभिन्न शब्द | कुल पाए जाने वाले शब्द | प्रतिशत | जगन्नाथन की शब्द सूची का प्रतिशत | प्रथम दो हजार शब्दों की सूची में पाए जाने वाले शब्द | प्रतिशत | जगन्नाथन की शब्द सूची का प्रतिशत | द्वितीय तीन हजार शब्दों की सूची में पाए जाने वाले शब्द | प्रतिशत | जगन्नाथन की शब्द सूची का प्रतिशत |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| कक्षा 3 | 2809 | 1229 | 43.75 | 24.48 | 797 | 28.37 | 39.85 | 432 | 15.37 | 14.4 |
| कक्षा 4 | 3237 | 1510 | 46.64 | 30.2 | 974 | 30.08 | 48.7 | 536 | 16.55 | 17.86 |
| कक्षा 5 | 2853 | 1368 | 47.94 | 27.36 | 850 | 29.79 | 42.5 | 518 | 18.15 | 17.26 |

रा. 5. 4. 8. 3 शिक्षा मंत्रालय की शब्द सूची में पाए जाने वाले शब्द

| कक्षा | कुल विभिन्न शब्द | कुल पाए जाने वाले शब्द | प्रतिशत | शिक्षा मंत्रालय की सूची का प्रतिशत |
|---|---|---|---|---|
| कक्षा 3 | 2809 | 720 | 25.63 | 36.00 |
| कक्षा 4 | 3237 | 794 | 24.52 | 39.7 |
| कक्षा 5 | 2853 | 727 | 25.48 | 36.35 |

रा. 5. 4. 9. शून्य

## सा. 5. 4. 10. विभिन्न जीवन संदर्भों से संबंधित शब्द

| | कक्षा 3 | प्रतिशत | कक्षा 4 | प्रतिशत | कक्षा 5 | प्रतिशत |
|---|---|---|---|---|---|---|
| 1. प्राकृतिक परिवेश | 260 | 9.25 | 338 | 10.44 | 331 | 11.60 |
| 2. मनोभाव सूचक | 25 | 0.88 | 55 | 1.69 | 95 | 3.32 |
| 3. रंगों से संबंधित | 17 | 0.60 | 13 | 0.40 | 16 | 0.56 |
| 4. कृषि संबंधी | 24 | 0.85 | 51 | 1.57 | 37 | 1.29 |
| 5. पशु–पक्षी तथा जीव–जंतु संबंधी | 72 | 2.56 | 37 | 1.14 | 42 | 1.47 |
| 6. शरीर के अंग–उपांग | 97 | 3.45 | 100 | 3.08 | 84 | 2.94 |
| 7. गणना एवं संख्यावाची | 167 | 5.94 | 188 | 5.80 | 197 | 6.90 |
| 8. घर–परिवार संबंधी | 64 | 2.27 | 92 | 2.84 | 74 | 2.59 |
| 9. खान–पान संबंधी | 114 | 4.05 | 73 | 2.25 | 30 | 1.05 |
| 10. शिक्षा संबंधी | 56 | 1.99 | 58 | 1.79 | 84 | 2.94 |
| 11. विज्ञान संबंधी | 48 | 1.70 | 80 | 2.47 | 137 | 4.80 |
| 12. वस्त्रादि संबंधी | 39 | 1.38 | 52 | 1.60 | 30 | 1.05 |
| 13. औषधि एवं स्वास्थ्य संबंधी | 23 | 0.81 | 23 | 0.71 | 23 | 0.80 |
| 14. यात्रा संबंधी | 41 | 1.45 | 27 | 0.83 | 26 | 0.91 |
| 15. सामाजिक परिवेश संबंधी | 1510 | 53.75 | 1499 | 46.30 | 1489 | 52.19 |
| 16. खेल–कूद | 15 | 0.53 | 22 | 0.67 | 10 | 0.35 |
| 17. ऐतिहासिक | 139 | 4.94 | 272 | 8.40 | 109 | 3.82 |

## रा. 5. 4. 11 उपर्युक्त आंकड़ों के आधार पर प्राप्त निष्कर्ष

रा. 5. 4. 11. 1 कक्षा तीन की पठन सामग्री कक्षा दो से लगभग तीन गुनी है। ऐसा संभवतः इसलिए हुआ है कि अधिक पुस्तकें केवल भाषा की ही पुस्तकें रही है जो समाहित पाठ्यक्रम के अंतर्गत बनी थीं। उनमें भाषा और पर्यावरण शिक्षा को समाहित रूप में लिया है। कक्षा तीन में पर्यावरण शिक्षा का पाठ्यक्रम कक्षा दो की तुलना में बहुत अधिक है तथा उससे संबंधित पठन सामग्री का भी अधिक होना स्वाभाविक है। फिर भी छात्रों को यह सामग्री पढ़नी तो पड़ेगी ही। कक्षा चार, पांच की पठन सामग्री इस दृष्टि से दोषपूर्ण है कि उसमें केवल 8, 9 % की ही वृद्धि हुई है। इस प्रकार एक ओर तो कक्षा तीन में 200% की वृद्धि और दूसरी ओर कक्षा चार, पांच में केवल 8, 9% की वृद्धि बहुत ही असंतुलित प्रतीत होती है।

रा. 5. 4. 11. 2 विभिन्न शब्दों की गणना केवल उन पाठों के आधार पर की गई है जो मुख्य रूप से भाषा शिक्षण से संबंधित हैं। कक्षा तीन की पुस्तक में कक्षा दो की तुलना में लगभग 87% विभिन्न शब्द अधिक है; किन्तु कक्षा चार की पुस्तक में यह वृद्धि केवल 15% तक ही सीमित होकर रह गई है और कक्षा पांच की पुस्तक में तो कक्षा चार की तुलना में 15% शब्द कम। इस प्रकार हम पाते हैं कि समाहित परियोजना के अंतर्गत तैयार की गई इन पुस्तकों में शब्द भंडार की दृष्टि से कोई स्तरीकरण नहीं किया गया है।

रा. 5. 4. 11. 3 कक्षा तीन की पुस्तक में शब्द भार चार और कक्षा चार, पांच की पुस्तकों में शब्द भार लगभग पांच है जो कि इन कक्षाओं के लिए संतोषजनक कहा जा सकता है।

रा. 5. 4. 11. 4 तीनों कक्षाओं की पुस्तकों में 60-65% शब्द ऐसे हैं जिनका पूरी पुस्तक में प्रयोग केवल एक या दो बार हुआ है। ऐसे शब्दों की संख्या कुछ कम रही होती तो अच्छा था । 27% शब्द ऐसे हैं जिनकी आवृत्ति 3-10 बार हुई है और इनमें संरचनात्मक शब्द सम्मिलित हैं। अतः कहा जा सकता है कि लगभग 30% ऐसे हैं जिनकी बारम्बारिता उचित कही जा सकती है। इन पुस्तकों में से प्रत्येक में लगभग 60% शब्द ऐसे हैं जो अगली कक्षाओं में भी प्रयुक्त हो सके हैं।

रा. 5. 4. 11. 5 कक्षा तीन की पुस्तक में 30% शब्द ऐसे हैं जो अन्य सभी राज्यों में भी प्रयुक्त हुए हैं। कक्षा चार, पांच में ऐसे शब्दों की संख्या क्रमशः 41% 45% है। केवल इन्हीं पुस्तकों में ही प्रयुक्त नए शब्दों की संख्या 30% के आसपास है।

रा. 5. 4. 11. 6 पाँचवें और छठे बिन्दु के आधार पर कहा जा सकता है कि इन पुस्तकों में ऐसे शब्दों को अधिक संख्या में प्रयुक्त किया गया है जो विभिन्न स्थितियों और स्तरों के लिए उपयोगी हैऔर जिनका प्रयोग संपूर्ण हिन्दी प्रदेश में बहु प्रचलित है। परिणामस्वरूप स्थानीय शब्दों में बहुत कमी आ गई है। कक्षा तीन, चार में लगभग 1% तथा कक्षा पांच में लगभग 2% स्थानीय शब्दों का प्रयोग हुआ है।

रा. 5. 4. 11. 7 विभिन्न सूचियों से मिलान करने पर पाया गया है कि कक्षा तीन और चार की पुस्तकों में लगभग 40% शब्द ऐसे हैं जिन्हें कोयड़ैग ने हिन्दी के सबसे अधिक महत्वपूर्ण शब्द माना है। कक्षा पांच की पुस्तक में तो ऐसे शब्दों की संख्या लगभग 73% है यही स्थिति केन्द्रीय हिन्दी संस्थान की बेसिक शब्दावली से तुलना करने पर ज्ञात होती है। इन पुस्तकों में 40-50% शब्द ऐसे हैं जो केन्द्रीय हिन्दी संस्थान की बेसिक शब्दावली का अंग हैं। शिक्षा मंत्रालय की शब्द सूची के 35-40% शब्दों का प्रयोग इन पुस्तकों में हुआ है किन्तु वे इन पुस्तकों के शब्द भंडार का कुल 25% ही हैं।

रा. 5. 4. 11. 8 5, 6 और 8 बिन्दु के आधार पर कहा जा सकता है कि इन पुस्तकों के शब्द भण्डार का चयन संतोषजनक है। इनमें अधिकांशतः उपयोगी एवं बहुप्रचलित शब्दों का प्रयोग किया गया है।

रा. 5. 4. 11. 9 इन पुस्तकों में भी सर्वाधिक संख्या सामाजिक परिवेश से संबंधित शब्दों की है। प्राकृतिक परिवेश के शब्द भी बड़ी संख्या में है और ऐसा तब है जब यह विश्लेषण केवल भाषा संबंधी पाठों के आधार पर किया गया। सामाजिक और प्राकतिक परिवेश के अन्य पाठ भी पुस्तक में है जिनका अध्ययन नहीं किया गया है। अन्य संदर्भों पर भी बड़ी संख्या में शब्द हैं जिससे ज्ञात होता है कि पुस्तक में संदर्भों की विविधता समुचित है।

## रा. 5. 5 हरियाणा

### रा. 5. 5. 1 कुल प्रयुक्त शब्द (बारंबारिता सहित)

| कक्षा | कुल प्रयुक्त शब्द | अधीत शब्द |
|---|---|---|
| कक्षा 3 | 8798 | 3425 |
| कक्षा 4 | 14432 | 6201 |
| कक्षा 5 | 11064 | 5830 |

### रा. 5. 5. 2 विभिन्न शब्द

| कक्षा | विभिन्न शब्द |
|---|---|
| कक्षा 3 | 1234 |
| कक्षा 4 | 1808 |
| कक्षा 5 | 1941 |

### रा. 5. 5. 3. शब्द भंडार में वृद्धि

### रा. 5. 5. 3. 1 कुल प्रयुक्त शब्दों में वृद्धि

| कक्षा | कुल प्रयुक्त शब्द | पिछली कक्षा में प्रयुक्त कुल शब्द | वृद्धि | वृद्धि प्रतिशत |
|---|---|---|---|---|
| कक्षा 3 | 8798 | 3672 | 5126 | 139.59 |
| कक्षा 4 | 14432 | 8798 | 5654 | 64.26 |
| कक्षा 5 | 11064 | 14432 | −3368 | −23.33 |

## रा. 5. 5. 3. 2 विभिन्न शब्दों में वृद्धि

| कक्षा | प्रयुक्त विभिन्न शब्द | पिछली कक्षा में प्रयुक्त विभिन्न शब्द | वृद्धि | वृद्धि प्रतिशत |
|---|---|---|---|---|
| कक्षा 3 | 1234 | 1130 | 104 | 9.20 |
| कक्षा 4 | 1808 | 1234 | 574 | 46.51 |
| कक्षा 5 | 1941 | 1808 | 133 | 7.35 |

## रा. 5. 5. 3. 4 शब्द भार (प्रति नए शब्द के अनुपात में पुराने शब्द)

| कक्षा | अधीत शब्द | विभिन्न शब्द | शब्द भार |
|---|---|---|---|
| कक्षा 3 | 3425 | 1234 | 2.77 |
| कक्षा 4 | 6201 | 1808 | 3.42 |
| कक्षा 5 | 5830 | 1941 | 3.00 |

## रा. 5. 5. 5 शब्दों की बारंबारिता

| | कक्षा 3 | | कक्षा 4 | | कक्षा 5 | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| आवृत्ति संख्या | शब्द संख्या | प्रतिशत | शब्द संख्या | प्रतिशत | शब्द संख्या | प्रतिशत |
| 1 से 2 | 845 | 68.34 | 1289 | 71.29 | 1456 | 75.01 |
| 3 से 5 | 237 | 19.20 | 292 | 16.15 | 302 | 15.55 |
| 6 से 10 | 89 | 7.21 | 127 | 7.02 | 99 | 5.10 |
| 11 से 20 | 42 | 3.40 | 60 | 3.18 | 67 | 3.45 |
| 21 से अधिक | 21 | 1.70 | 40 | 2.12 | 17 | 0.87 |
| | 1234 | | 1808 | | 1941 | |

## रा. 5. 5. 6 अन्य कक्षाओं में प्रयुक्त शब्द

| कक्षा | विभिन्न शब्द | पिछली कक्षा से आए शब्द | प्रतिशत | अगली कक्षा में प्रयुक्त शब्द | प्रतिशत |
|---|---|---|---|---|---|
| कक्षा 3 | 1234 | 529 | 42.86 | 1044 | 84.60 |
| कक्षा 4 | 1808 | 1044 | 57.74 | 1356 | 75.00 |
| कक्षा 5 | 1941 | 1356 | 69.86 | — | — |

## रा. 5. 5. 7. 1 अन्य राज्यों में प्रयुक्त शब्द

| | कक्षा 3 | | कक्षा 4 | | कक्षा 5 | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | शब्द संख्या | प्रतिशत | शब्द संख्या | प्रतिशत | शब्द संख्या | प्रतिशत |
| 1. केवल हरियाणा में प्रयुक्त शब्द | 239 | 19.36 | 281 | 15.54 | 356 | 18.34 |
| 2. हरियाणा के अतिरिक्त एक अन्य राज्य में प्रयुक्त शब्द | 183 | 14.82 | 227 | 12.55 | 275 | 14.16 |
| 3. दिल्ली के अतिरिक्त दो राज्यों में प्रयुक्त शब्द | 138 | 11.18 | 211 | 11.67 | 240 | 12.10 |
| 4. दिल्ली के अतिरिक्त तीन अथवा अधिक राज्यों में प्रयुक्त शब्द | 672 | 54.61 | 1089 | 60.23 | 1070 | 55.12 |

## रा. 5. 5. 7. 2 स्थानीय शब्द

| | कक्षा 3 | कक्षा 4 | कक्षा 5 |
|---|---|---|---|
| कुल विभिन्न शब्द | 1234 | 1808 | 1941 |
| केवल हरियाणा में प्रयुक्त शब्द | 239 | 281 | 356 |
| प्रतिशत | 19.36 | 15.54 | 18.34 |
| सामान्य शब्द | 995 | 1527 | 1585 |
| प्रतिशत | 80.63 | 84.45 | 81.65 |
| स्थानीय शब्द | 17 | 26 | 63 |
| प्रतिशत | 1.37 | 1.43 | 3.24 |

रा. 5. 5. 8 विभिन्न बेसिक शब्दावलियों में पाए जाने वाले शब्द

रा. 5. 5. 8. 1 कोयईग की शब्द सूची में पाए जाने वाले शब्द

| कक्षा | कुल विभिन्न शब्द | कुल पाए जाने वाले शब्द | प्रतिशत | कोयईग की शब्द सूची का प्रतिशत | प्रथम दो हजार शब्दों की सूची में पाए जाने वाले शब्द | प्रतिशत | कोयईग की शब्द सूची का प्रतिशत | द्वितीय दो हजार शब्दों की सूची में पाए जाने वाले शब्द | प्रतिशत | कोयईग की शब्द सूची का प्रतिशत |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| कक्षा 3 | 1234 | 681 | 55.18 | 17.02 | 553 | 44.81 | 27.65 | 128 | 10.37 | 6.4 |
| कक्षा 4 | 1808 | 935 | 51.71 | 23.37 | 718 | 39.71 | 35.9 | 217 | 12.00 | 10.85 |
| कक्षा 5 | 1941 | 988 | 50.90 | 24.7 | 714 | 36.78 | 35.7 | 274 | 14.11 | 13.7 |

रा. 5. 5. 8. 2 जगन्नाथन की शब्द सूची में पाए जाने वाले शब्द

| कक्षा | कुल विभिन्न शब्द | कुल पाए जाने वाले शब्द | प्रतिशत | जगन्नाथन की शब्द सूची का प्रतिशत | प्रथम दो हजार शब्दों की सूची में पाए जाने वाले शब्द | प्रतिशत | जगन्नाथन की शब्द सूची का प्रतिशत | द्वितीय तीन हजार शब्दों की सूची में पाए जाने वाले शब्द | प्रतिशत | जगन्नाथन की शब्द सूची का प्रतिशत |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| कक्षा 3 | 1234 | 702 | 56.88 | 14.04 | 520 | 42.13 | 26 | 182 | 14.74 | 6.06 |
| कक्षा 4 | 1808 | 1061 | 58.68 | 21.22 | 739 | 40.87 | 36.95 | 322 | 17.80 | 10.73 |
| कक्षा 5 | 1941 | 1045 | 53.83 | 20.9 | 645 | 33.23 | 32.25 | 400 | 20.60 | 13.33 |

रा. 5. 5. 8. 3 शिक्षा मंत्रालय की शब्द सूची में पाए जाने वाले शब्द

| कक्षा | कुल विभिन्न शब्द | कुल पाए जाने वाले शब्द | प्रतिशत | शिक्षा मंत्रालय की सूची का प्रतिशत |
|---|---|---|---|---|
| कक्षा 3 | 1234 | 399 | 32.33 | 19.95 |
| कक्षा 4 | 1808 | 550 | 30.42 | 27.05 |
| कक्षा 5 | 1941 | 561 | 28.90 | 28.05 |

रा. 5. 5. 9. शून्य

## रा. 5. 5. 10. विभिन्न जीवन संदर्भों से संबंधित शब्द

| | कक्षा 3 | प्रतिशत | कक्षा 4 | प्रतिशत | कक्षा 5 | प्रतिशत |
|---|---|---|---|---|---|---|
| 1. प्राकृतिक परिवेश | 105 | 8.50 | 159 | 8.79 | 187 | 9.63 |
| 2. मनोभाव सूचक | 19 | 1.53 | 51 | 2.82 | 103 | 5.30 |
| 3. रंगों से संबंधित | 8 | 0.64 | 9 | 0.49 | 12 | 0.61 |
| 4. कृषि संबंधी | 16 | 1.29 | 22 | 1.21 | 17 | 0.87 |
| 5. पशु–पक्षी तथा जीव–जंतु संबंधी | 33 | 2.67 | 28 | 1.54 | 35 | 1.80 |
| 6. शरीर के अंग–उपांग | 45 | 3.64 | 94 | 5.19 | 72 | 3.70 |
| 7. गणना एवं संख्यावाची | 73 | 5.91 | 110 | 6.08 | 72 | 3.70 |
| 8. घर–परिवार संबंधी | 21 | 1.70 | 41 | 2.26 | 36 | 1.85 |
| 9. खान–पान संबंधी | 26 | 2.10 | 37 | 2.04 | 20 | 1.03 |
| 10. शिक्षा संबंधी | 23 | 1.86 | 26 | 1.43 | 55 | 2.83 |
| 11. विज्ञान संबंधी | 06 | 0.48 | 8 | 0.44 | 20 | 1.03 |
| 12. वस्त्रादि संबंधी | 13 | 1.05 | 13 | 0.71 | 18 | 0.92 |
| 13. औषधि एवं स्वास्थ्य संबंधी | 7 | 0.56 | 12 | 0.66 | 17 | 0.87 |
| 14. यात्रा संबंधी | 6 | 0.48 | 15 | 0.82 | 8 | 0.41 |
| 15. सामाजिक परिवेश संबंधी | 752 | 60.94 | 995 | 55.03 | 1119 | 57.65 |
| 16. खेल–कूद | 5 | 0.40 | 7 | 0.38 | 13 | 0.66 |
| 17. ऐतिहासिक | 57 | 4.61 | 77 | 4.25 | 110 | 5.66 |

## रा. 5. 5. 11 उपर्युक्त आंकड़ो के आधार पर प्राप्त निष्कर्ष

रा. 5. 5. 11. 1 हरियाणा राज्य की पुस्तकों में शब्द भंडार के आकार का स्तरीकरण नहीं किया गया है। इस राज्य की कक्षा तीन की पुस्तक में कुल प्रयुक्त शब्दों की संख्या कक्षा दो की पुस्तक के लगभग बराबर है। यदि कक्षा एक और दो की पुस्तकों के कुल प्रयुक्त शब्दों को संयुक्त रूप से भी देखा जाए तो कक्षा तीन की पुस्तकों में कक्षा एक और दो की तुलना में लगभग 24% शब्द कम हैं किन्तु इसके तुरन्त बाद कक्षा चार की पुस्तक में कुल प्रयुक्त शब्दों की संख्या कक्षा तीन की तुलना में 53% अधिक है और कक्षा पांच की पुस्तक में कक्षा चार की तुलना में 38% शब्द अधिक हैं। इस प्रकार कुल प्रयुक्त शब्दों की संख्या में किसी योजनाबद्ध ढंग से वृद्धि दृष्टिगोचर नहीं होती।

रा. 5. 5. 11. 2 विभिन्न शब्दों के प्रयोग के संबंध में भी कहीं कोई योजना दृष्टिगोचर नहीं होती। कक्षा तीन और पांच की पुस्तकों में पिछली कक्षाओं की पुस्तकों से केवल 6 से 7% विभिन्न शब्दों की वृद्धि हुई है जबकि कक्षा चार की पुस्तक में कक्षा तीन की तुलना में लगभग 32% शब्द अधिक हैं। कक्षा एक और दो की भांति इन तीनों कक्षाओं में भी शब्द भार बहुत अधिक है।

रा. 5. 5. 11. 3 तीनों कक्षाओं की पुस्तकों में 70% से अधिक शब्द ऐसे हैं जिनका प्रयोग इन पुस्तकों में एक अथवा दो बार हुआ है। कक्षा तीन के संदर्भ में यह स्थिति विशेषरूप से आपत्तिजनक कही जा सकती है। तीन से दस बार तक प्रयुक्त होने वाले शब्दों की संख्या केवल 20-25% ही है, यह बहुत कम है, इसमें वृद्धि करनी चाहिए थी।

रा. 5. 5. 11. 4 इन कक्षाओं में शब्द भार, कक्षा एक और दो की तुलना में ज्यादा अच्छा है। कक्षा चार और पांच की पुस्तकों में शब्द भार अपेक्षाकृत अधिक है। वस्तुतः कक्षा एक से पांच की ओर शब्द भार अधिक होता चला गया है जबकि होना इसके विपरीत चाहिए था।

रा. 5. 5. 11. 5 हरियाणा राज्य की तीनों पुस्तकों में 55 से लेकर 60% शब्द अन्य राज्यों की पुस्तकों में भी आए हैं। केवल हरियाणा राज्य में प्रयुक्त होने वाले शब्दों की संख्या 20% से कम है और यह स्थिति काफी संतोषजनक है।

रा. 5. 5. 11. 6 स्थानीय शब्दों की संख्या केवल 1-2% ही है जो कि परियोजना के उद्देश्यों के अनुकूल नहीं है। राज्य की तीनों पुस्तकों में 50% से अधिक शब्द ऐसे

है जिनको कोयईग ने उपयोगी माना है। केन्द्रीय हिन्दी संस्थान की सूची से मिलान करने पर पाया गया कि लगभग 55% शब्द ऐसे हैं जो कि बेसिक शब्दावली का अंग हैं; किन्तु इन पुस्तकों में केवल 30% शब्द ही ऐसे हैं जिन्हें शिक्षा मंत्रालय ने भी बेसिक माना है। इस प्रकार जहां तक उपयोगी एवं मानक शब्दों के प्रयोग का प्रश्न है इन पुस्तकों का शब्द भंडार बहुत संतोषजनक है।

रा. 5. 5. 11. 7 इन पुस्तकों में भी अन्य राज्यों की भांति सर्वाधिक शब्द सामाजिक परिवेश से संबंधित हैं किन्तु जहां तक प्राकृतिक परिवेश का प्रश्न है कक्षा तीन, चार में कक्षा पांच की तुलना में कुछ कम शब्द हैं। अच्छा होता यदि नीचे की कक्षाओं में प्राकृतिक परिवेश से अधिक शब्द लिए जाते। कक्षा तीन, चार में संख्यावाची और कक्षा पांच में मनोभाव, सामाजिक शब्दों का बाहुल्य है।

## रा. 5. 6 हिमाचल प्रदेश

### रा. 5. 6. 1 कुल प्रयुक्त शब्द (बारंबारिता सहित)

| कक्षा | कुल प्रयुक्त शब्द | अधीत शब्द |
|---|---|---|
| कक्षा 3 | 8601 | 2779 |
| कक्षा 4 | 7897 | 4721 |
| कक्षा 5 | 12200 | 5410 |

### रा. 5. 6. 2 विभिन्न शब्द

| कक्षा | विभिन्न शब्द |
|---|---|
| कक्षा 3 | 1197 |
| कक्षा 4 | 1633 |
| कक्षा 5 | 1770 |

### रा. 5. 6. 3 शब्द भंडार में वृद्धि

#### रा. 5. 6. 3. 1 कुल प्रयुक्त शब्दों में वृद्धि

| कक्षा | कुल प्रयुक्त शब्द | पिछली कक्षा में प्रयुक्त कुल शब्द | वृद्धि | वृद्धि प्रतिशत |
|---|---|---|---|---|
| कक्षा 3 | 8601 | 5310 | 3291 | 61.97 |
| कक्षा 4 | 7897 | 8601 | −804 | −9.34 |
| कक्षा 5 | 12200 | 7897 | 4303 | 54.48 |

## रा. 5. 6. 3. 2 विभिन्न शब्दों में वृद्धि

| कक्षा | प्रयुक्त विभिन्न शब्द | पिछली कक्षा में प्रयुक्त विभिन्न शब्द | वृद्धि | वृद्धि प्रतिशत |
|---|---|---|---|---|
| कक्षा 3 | 1197 | 1396 | −199 | −14.25 |
| कक्षा 4 | 1633 | 1197 | 436 | 36.42 |
| कक्षा 5 | 1770 | 1633 | 137 | 8.38 |

## रा. 5. 6. 4 शब्द भार (प्रति नए शब्द के अनुपात में पुराने शब्द)

| कक्षा | अधीत शब्द | विभिन्न शब्द | शब्द भार |
|---|---|---|---|
| कक्षा 3 | 2779 | 1197 | 2.32 |
| कक्षा 4 | 4721 | 1633 | 2.89 |
| कक्षा 5 | 5410 | 1770 | 3.05 |

## रा. 5. 6. 5 शब्दों की बारंबारिता

| | कक्षा 3 | | कक्षा 4 | | कक्षा 5 | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| आवृत्ति संख्या | शब्द संख्या | प्रतिशत | शब्द संख्या | प्रतिशत | शब्द संख्या | प्रतिशत |
| 1 से 2 | 887 | 74.10 | 1186 | 72.62 | 1294 | 73.10 |
| 3 से 5 | 196 | 16.37 | 253 | 15.49 | 284 | 16.04 |
| 6 से 10 | 71 | 5.93 | 114 | 6.98 | 118 | 6.66 |
| 11 से 20 | 33 | 2.75 | 57 | 3.49 | 58 | 3.27 |
| 21 से अधिक | 10 | 0.83 | 23 | 1.40 | 16 | 0.90 |
| | 1197 | | 1633 | | 1770 | |

## रा. 5. 6. 6 अन्य कक्षाओं में प्रयुक्त शब्द

| कक्षा | विभिन्न शब्द | पिछली कक्षा से आए शब्द | प्रतिशत | अगली कक्षा में प्रयुक्त शब्द | प्रतिशत |
|---|---|---|---|---|---|
| कक्षा 3 | 1197 | 472 | 39.43 | 1061 | 88.63 |
| कक्षा 4 | 1633 | 1061 | 64.97 | 1271 | 77.83 |
| कक्षा 5 | 1770 | 1271 | 71.80 | — | — |

## रा. 5. 6. 7. 1 अन्य राज्यों में प्रयुक्त शब्द

| | कक्षा 3 | | कक्षा 4 | | कक्षा 5 | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | शब्द संख्या | प्रतिशत | शब्द संख्या | प्रतिशत | शब्द संख्या | प्रतिशत |
| 1. केवल हिमाचल प्रदेश में प्रयुक्त शब्द | 309 | 25.81 | 292 | 17.88 | 307 | 17.34 |
| 2. हिमाचल प्रदेश के अतिरिक्त एक अन्य राज्य में प्रयुक्त शब्द | 176 | 14.70 | 185 | 11.32 | 247 | 13.95 |
| 3. हिमाचल प्रदेश के अतिरिक्त दो राज्यों में प्रयुक्त शब्द | 144 | 12.03 | 175 | 10.71 | 189 | 10.67 |
| 4. हिमाचल प्रदेश के अतिरिक्त तीन अथवा अधिक राज्यों में प्रयुक्त शब्द | 568 | 47.45 | 981 | 60.07 | 1027 | 58.02 |

## ता. 5. 6. 7. 2 स्थानीय शब्द

| | कक्षा 3 | कक्षा 4 | कक्षा 5 |
|---|---|---|---|
| कुल विभिन्न शब्द | 1197 | 1633 | 1770 |
| केवल हिमाचल प्रदेश में प्रयुक्त शब्द | 309 | 292 | 307 |
| प्रतिशत | 25.81 | 17.88 | 17.34 |
| सामान्य शब्द | 888 | 1441 | 1363 |
| प्रतिशत | 74.18 | 88.24 | 77.00 |
| स्थानीय शब्द | 22 | 04 | 38 |
| प्रतिशत | 1.83 | 0.24 | 2.14 |

### रा. 5. 6. 8 विभिन्न बेसिक शब्दावलियों में पाए जाने वाले शब्द

### रा. 5. 6. 8. 1 कोयईग की शब्द सूची में पाए जाने वाले शब्द

| कक्षा | कुल विभिन्न शब्द | कुल पाए जाने वाले शब्द | प्रतिशत | कोयईग की शब्द सूची का प्रतिशत | प्रथम दो हजार शब्दों की सूची में पाए जाने वाले शब्द | प्रतिशत | कोयईग की शब्द सूची का प्रतिशत | द्वितीय दो हजार शब्दों की सूची में पाए जाने वाले शब्द | प्रतिशत | कोयईग की शब्द सूची का प्रतिशत |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| कक्षा 3 | 1197 | 583 | 48.70 | 14.57 | 477 | 39.84 | 23.85 | 106 | 8.55 | 5.3 |
| कक्षा 4 | 1633 | 873 | 53.45 | 21.82 | 685 | 41.94 | 34.25 | 188 | 11.51 | 9.4 |
| कक्षा 5 | 1790 | 904 | 51.07 | 22.06 | 677 | 38.24 | 33.85 | 227 | 12.82 | 11.35 |

### रा. 5. 6. 8. 2 जगन्नाथन की शब्द सूची में पाए जाने वाले शब्द

| कक्षा | कुल विभिन्न शब्द | कुल पाए जाने वाले शब्द | प्रतिशत | जगन्नाथन की शब्द सूची का प्रतिशत | प्रथम दो हजार शब्दों की सूची में पाए जाने वाले शब्द | प्रतिशत | जगन्नाथन की शब्द सूची का प्रतिशत | द्वितीय तीन हजार शब्दों की सूची में पाए जाने वाले शब्द | प्रतिशत | जगन्नाथन की शब्द सूची का प्रतिशत |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| कक्षा 3 | 1197 | 642 | 53.63 | 12.84 | 463 | 38.68 | 23.15 | 179 | 14.95 | 5.95 |
| कक्षा 4 | 1633 | 979 | 59.95 | 19.58 | 655 | 66.90 | 32.75 | 324 | 19.84 | 10.8 |
| कक्षा 5 | 1770 | 924 | 52.20 | 18.48 | 621 | 31.05 | 31.05 | 303 | 17.11 | 10.1 |

## रा. 5. 6. 8. 3 शिक्षा मंत्रालय की शब्द सूची में पाए जाने वाले शब्द

| कक्षा | कुल विभिन्न शब्द | कुल पाए जाने वाले शब्द | प्रतिशत | शिक्षा मंत्रालय की सूची का प्रतिशत |
|---|---|---|---|---|
| कक्षा 3 | 1197 | 347 | 28.98 | 17.35 |
| कक्षा 4 | 1633 | 536 | 32.86 | 26.8 |
| कक्षा 5 | 1770 | 492 | 27.79 | 24.6 |

## रा 5. 6. 9. शून्य

रा. 5. 6. 10 विभिन्न जीवन संदर्भों से संबंधित शब्द

| | कक्षा 3 | प्रतिशत | कक्षा 4 | प्रतिशत | कक्षा 5 | प्रतिशत |
|---|---|---|---|---|---|---|
| 1. प्राकृतिक परिवेश | 121 | 10.10 | 149 | 9.12 | 144 | 8.13 |
| 2. मनोभाव सूचक | 18 | 1.56 | 39 | 2.38 | 19 | 1.07 |
| 3. रंगों से संबंधित | 4 | 0.33 | 7 | 0.42 | 14 | 0.79 |
| 4. कृषि संबंधी | 8 | 0.66 | 16 | 0.97 | 19 | 1.07 |
| 5. पशु–पक्षी तथा जीव–जंतु संबंधी | 33 | 2.75 | 27 | 1.65 | 30 | 1.69 |
| 6. शरीर के अंग–उपांग | 52 | 4.34 | 52 | 3.18 | 45 | 2.54 |
| 7. गणना एवं संख्यावाची | 63 | 5.26 | 105 | 6.42 | 96 | 5.42 |
| 8. घर–परिवार संबंधी | 27 | 2.25 | 31 | 1.89 | 26 | 1.42 |
| 9. खान–पान संबंधी | 16 | 1.33 | 34 | 2.08 | 19 | 1.07 |
| 10. शिक्षा संबंधी | 21 | 1.75 | 28 | 1.71 | 50 | 2.82 |
| 11. विज्ञान संबंधी | 3 | 0.25 | 12 | 0.73 | 16 | 0.90 |
| 12. वस्त्रादि संबंधी | 13 | 1.08 | 9 | 0.55 | 15 | 0.84 |
| 13. औषधि एवं स्वास्थ्य संबंधी | 6 | 0.50 | 13 | 0.79 | 12 | 0.67 |
| 14. यात्रा संबंधी | 8 | 0.66 | 11 | 0.67 | 10 | 0.56 |
| 15. सामाजिक परिवेश संबंधी | 701 | 58.56 | 901 | 55.17 | 1042 | 58.87 |
| 16. खेल–कूद | 11 | 0.91 | 7 | 0.42 | 14 | 0.79 |
| 17. ऐतिहासिक | 62 | 5.17 | 97 | 5.93 | 100 | 5.64 |

## रा. 5. 6. 11 उपर्युक्त आंकड़ो के आधार पर प्राप्त निष्कर्ष

रा. 5. 6. 11. 1 पिछली कक्षाओं की भाँति इन तीनों कक्षाओं में भी शब्दो का चयन इत्यादि योजनाबद्ध ढंग से किया प्रतीत नहीं होता। कक्षा तीन मे प्रयुक्त कुल शब्द कक्षा एक और दो की तुलना में लगभग 61% अधिक हैं किन्तु कक्षा चार की पुस्तक कक्षा तीन से अधिक बड़ी होने के स्थान पर छोटी है। कक्षा चार की पुस्तक में कक्षा तीन की तुलना में 9% शब्द कम हैं और कक्षा पांच की पुस्तक कक्षा तीन की तुलना में केवल 42% बड़ी है।

रा. 5. 6. 11. 2 विभिन्न शब्दों की भी वही स्थिति है। कक्षा तीन की पुस्तक में कक्षा एक और दो की पुस्तको की तुलना में 27% शब्द कम हैं। कक्षा चार की पुस्तक में विभिन्न शब्दों में 36% की वृद्धि हुई है किन्तु कक्षा पांच की पुस्तक में केवल 8% शब्द अधिक हैं। यह स्थिति इस बात को दर्शाती है कि पुस्तको का निर्माण योजनाबद्ध ढंग से नहीं हुआ है।

रा. 5. 6. 11. 3 कक्षा तीन की पुस्तक का शब्द भार अंक दो और कक्षा चार, पांच की पुस्तकों का लगभग तीन है। चूँकि इन पुस्तकों की शब्द भार संबंधी गणना केवल अधीत शब्दों के आधार पर की गई है वर्तमान शब्द भार अंक अधिक असंतोषजनक नहीं कहा जा सकता है; किन्तु फिर भी अच्छा रहता कि कम से कम कक्षा तीन की पुस्तक का तो शब्द भार अंक कुछ अधिक होता।

रा. 5. 6. 11. 4 जहां तक विभिन्न शब्दों की आवृत्ति का प्रश्न है, हिमाचलप्रदेश की पुस्तकों की स्थिति भी अन्य प्रदेशें की पुस्तकों की भाति ही असंतोषजनक है। इन तीनों पुस्तकों में लगभग तीन चौथाई शब्द केवल एक या दो बार ही प्रयुक्त हुए है। 3 से 10 बार प्रयुक्त होने वाले शब्दों की संख्या भी केवल 20% ही है। इस प्रकार 10 बार से अधिक बार प्रयुक्त होने वाले शब्द नहीं के बारबर ही है। संभवतः ऐसा इसलिए हुआ है कि अधीत शब्दों में संरचनात्मक शब्दों की गणना नही की गई है। इस दृष्टि से देखा जाए तो इन पुस्तकों में विभिन्न शब्दों की आवृत्ति की स्थिति अधिक असंतोषजनक नहीं है। फिर भी यह तो मानना ही पड़ेगा कि कम से कम कक्षा तीन की पुस्तक में विभिन्न शब्दों की आवृत्ति और अधिक बार होनी चाहिए थी।

रा. 5. 6. 11. 5 आश्चर्य की बात है कि हिमाचलप्रदेश की पुस्तकों में अधिक आवृत्ति वाले शब्दों की संख्या तो कम है किन्तु एक कक्षा से दूसरी कक्षा में प्रयुक्त होने वाले शब्दों की संख्या काफी अधिक है। कक्षा तीन की पुस्तक मे 40% शब्द ऐसे हैं जो कि कक्षा दो में भी प्रयुक्त हो चुके हैं और 80% शब्द ऐसे

हैं जिन्हें छात्र कक्षा चार की पुस्तक में भी पढ़ेंगे। इस प्रकार कक्षा चार की पुस्तक में 65% शब्द कक्षा तीन की पुस्तक से आये हुए हैं और 77% शब्द कक्षा पांच की पुस्तक में प्रयुक्त हुए हैं। कक्षा पांच की पुस्तक की भी लगभग यही स्थिति है।

रा. 5. 6. 11. 6 कक्षा एक और दो की पुस्तकों की भाँति कक्षा तीन, चार और पांच में भी मानक शब्दों का ही प्रयोग अधिक हुआ है। कक्षा तीन की पुस्तक में केवल 26% शब्द ऐसे हैं जो केवल हिमाचलप्रदेश की पुस्तकों में ही प्रयुक्त हुए हैं। कक्षा चार और पांच की पुस्तकों में ऐसे शब्दों की संख्या और भी कम है। तीनों पुस्तकों में 50-60% शब्द ऐसे है जो कि अधिकांश हिन्दी राज्यों की पुस्तकों में प्रयुक्त हुए हैं।

रा. 5. 6. 11. 7 मानक शब्दों का अधिक प्रयोग होने का परिणाम यह हुआ है कि कक्षा तीन और पांच में लगभग 2% स्थानीय शब्दों का प्रयोग हुआ है और कक्षा चार की पुस्तकों में .2% का।

रा. 5. 6. 11. 8 हिमाचल की पुस्तकों में एक अन्य विशेष बात देखने में आती है। एक ओर तो इनमें मानक हिन्दी के शब्दों का अधिकाधिक प्रयोग हुआ है, दूसरी ओर ऐसे शब्दों की संख्या केवल 15-20% के ही लगभग है जिन्हें कोयईंग ने हिन्दी के सर्वोपयोगी शब्दों की सूची में रखा है। हां, यह अवश्य है कि इन पुस्तकों के 50-60% शब्द ऐसे हैं जिन्हें केन्द्रीय हिन्दी संस्थान की आधारभूत शब्दावली ने महत्त्वपूर्ण माना है। लगभग 30% शब्द शिक्षा मंत्रालय की सूची में भी पाये गए हैं।

रा. 5. 6. 11. 9 इस प्रदेश की पुस्तकों में जिस शब्द भंडार का प्रयोग हुआ है उसमें संदर्भ संबंधी काफी विविधता है। अन्य राज्यों की भाँति यहाँ भी सबसे अधिक शब्द सामाजिक परिवेश से संबधित हैं और उसके बाद प्राकृतिक परिवेश का नंबर है। हां, ऐतिहासिक संदर्भों से जुड़े हुए शब्दों की संख्या अन्य राज्यों की तुलना में काफी अधिक है। यही बात गणना एवं संख्यावाची शब्दों के संबंध में कही जा सकती है। विज्ञान, औषधि एवं स्वास्थ्य तथा यात्रा संबंधी शब्द बहुत कम है।

## रा. 5. 7 राजस्थान

### रा. 5. 7. 1 कुल प्रयुक्त शब्द (बारंबारिता सहित)

| कक्षा | कुल प्रयुक्त शब्द | अधीत शब्द |
|---|---|---|
| कक्षा 3 | 13332 | 7377 |
| कक्षा 4 | 15114 | 7960 |
| कक्षा 5 | 23907 | 12521 |

### रा. 5. 7. 2 विभिन्न शब्द

| कक्षा | विभिन्न शब्द |
|---|---|
| कक्षा 3 | 2217 |
| कक्षा 4 | 2170 |
| कक्षा 5 | 3280 |

### रा. 5. 7. 3 शब्द भंडार में वृद्धि

### रा. 5. 7. 3. 1 कुल प्रयुक्त शब्दों में वृद्धि

| कक्षा | कुल प्रयुक्त शब्द | पिछली कक्षा में प्रयुक्त कुल शब्द | वृद्धि | वृद्धि प्रतिशत |
|---|---|---|---|---|
| कक्षा 3 | 13332 | 3726 | 9606 | 257.80 |
| कक्षा 4 | 15114 | 13332 | 1782 | 13.36 |
| कक्षा 5 | 23907 | 15114 | 8793 | 58.17 |

## रा. 5. 7. 3. 2 विभिन्न शब्दों में वृद्धि

| कक्षा | प्रयुक्त विभिन्न शब्द | पिछली कक्षा में प्रयुक्त विभिन्न शब्द | वृद्धि | वृद्धि प्रतिशत |
|---|---|---|---|---|
| कक्षा 3 | 2217 | 1153 | 1064 | 92.28 |
| कक्षा 4 | 2170 | 2217 | −47 | 2.11 |
| कक्षा 5 | 3280 | 2170 | 110 | 5.06 |

## रा. 5. 7. 4 शब्द भार (प्रति नए शब्द के अनुपात में पुराने शब्द)

| कक्षा | अधीत शब्द | विभिन्न शब्द | शब्द भार |
|---|---|---|---|
| कक्षा 3 | 7377 | 2217 | 3.32 |
| कक्षा 4 | 7960 | 2170 | 3.66 |
| कक्षा 5 | 12521 | 3280 | 3.81 |

## रा. 5. 7. 5 शब्दों की बारंबारिता

| | कक्षा 3 | | कक्षा 4 | | कक्षा 5 | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| आवृत्ति संख्या | शब्द संख्या | प्रतिशत | शब्द संख्या | प्रतिशत | शब्द संख्या | प्रतिशत |
| 1 से 2 | 1398 | 63.05 | 1524 | 70.23 | 2338 | 71.28 |
| 3 से 5 | 558 | 25.16 | 346 | 15.94 | 500 | 15.24 |
| 6 से 10 | 158 | 7.12 | 168 | 7.74 | 240 | 7.31 |
| 11 से 20 | 62 | 2.79 | 76 | 3.50 | 119 | 3.62 |
| 21 से अधिक | 41 | 1.84 | 56 | 2.58 | 83 | 2.53 |
| | 2217 | | 2170 | | 3280 | |

## रा. 5. 7. 6 अन्य कक्षाओं में प्रयुक्त शब्द

| कक्षा | विभिन्न शब्द | पिछली कक्षा से आए शब्द | प्रतिशत | अगली कक्षा में प्रयुक्त शब्द | प्रतिशत |
|---|---|---|---|---|---|
| कक्षा 3 | 2217 | 616 | 27.78 | 1356 | 61.16 |
| कक्षा 4 | 2170 | 1356 | 62.48 | 1969 | 49.26 |
| कक्षा 5 | 3280 | 1969 | 60.03 | — | — |

## रा. 5. 7. 7. 1 अन्य राज्यों में प्रयुक्त शब्द

| | कक्षा 3 | | कक्षा 4 | | कक्षा 5 | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | शब्द संख्या | प्रतिशत | शब्द संख्या | प्रतिशत | शब्द संख्या | प्रतिशत |
| 1. केवल राजस्थान में प्रयुक्त शब्द | 798 | 35.99 | 471 | 21.70 | 990 | 30.18 |
| 2. राजस्थान के अतिरिक्त एक अन्य राज्य में प्रयुक्त शब्द | 388 | 17.50 | 324 | 14.93 | 569 | 17.34 |
| 3. राजस्थान के अतिरिक्त दो राज्यों में प्रयुक्त शब्द | 245 | 11.05 | 251 | 11.56 | 381 | 11.61 |
| 4. राजस्थान के अतिरिक्त तीन अथवा अधिक राज्यों में प्रयुक्त शब्द | 786 | 35.45 | 1124 | 51.79 | 1340 | 40.85 |

रा. 5. 7. 7. 2. स्थानीय शब्द

| | कक्षा 3 | कक्षा 4 | कक्षा 5 |
|---|---|---|---|
| कुल विभिन्न शब्द | 2217 | 2170 | 3280 |
| केवल राजस्थान में प्रयुक्त शब्द | 798 | 471 | 990 |
| प्रतिशत | 35.99 | 21.70 | 30.18 |
| सामान्य शब्द | 1419 | 1679 | 23.90 |
| प्रतिशत | 64.00 | 77.37 | 72.86 |
| स्थानीय शब्द | 58 | 38 | 136 |
| प्रतिशत | 2.61 | 1.75 | 4.14 |

रा. 5. 7. 8 विभिन्न बेसिक शब्दावलियों में पाए जाने वाले शब्द

रा. 5. 7. 8. 1 कोयईग की शब्द सूची में पाए जाने वाले शब्द

| कक्षा | कुल विभिन्न शब्द | कुल पाए जाने वाले शब्द | प्रतिशत | कोयईग की शब्द सूची का प्रतिशत | प्रथम दो हजार शब्दों की सूची में पाए जाने वाले शब्द | प्रतिशत | कोयईग की शब्द सूची का प्रतिशत | द्वितीय दो हजार शब्दों की सूची में पाए जाने वाले शब्द | प्रतिशत | कोयईग की शब्द सूची का प्रतिशत |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| कक्षा 3 | 2217 | 1041 | 46.95 | 26.02 | 795 | 35.85 | 39.75 | 246 | 11.09 | 12.3 |
| कक्षा 4 | 2170 | 1031 | 47.51 | 25.77 | 777 | 35.80 | 38.85 | 254 | 11.70 | 12.7 |
| कक्षा 5 | 3280 | 1313 | 40.03 | 32.82 | 958 | 29.20 | 47.9 | 355 | 10.82 | 17.75 |

रा. 5. 7. 8. 2 जगन्नाथन की शब्द सूची में पाए जाने वाले शब्द

| कक्षा | कुल विभिन्न शब्द | कुल पाए जाने वाले शब्द | प्रतिशत | जगन्नाथन की शब्द सूची का प्रतिशत | प्रथम दो हजार शब्दों की सूची में पाए जाने वाले शब्द | प्रतिशत | जगन्नाथन की शब्द सूची का प्रतिशत | द्वितीय तीन हजार शब्दों की सूची में पाए जाने वाले शब्द | प्रतिशत | जगन्नाथन की शब्द सूची का प्रतिशत |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| कक्षा 3 | 2217 | 1126 | 50.78 | 22.52 | 748 | 33.73 | 37.4 | 378 | 17.05 | 12.6 |
| कक्षा 4 | 2170 | 1203 | 55.43 | 24.06 | 782 | 36.02 | 39.1 | 421 | 19.40 | 14.03 |
| कक्षा 5 | 3280 | 1415 | 43.14 | 28.3 | 895 | 27.28 | 44.75 | 520 | 15.85 | 17.33 |

## रा. 5. 7. 8. 3 शिक्षा मंत्रालय की शब्द सूची में पाए जाने वाले शब्द

| कक्षा | कुल विभिन्न शब्द | कुल पाए जाने वाले शब्द | प्रतिशत | शिक्षा मंत्रालय की सूची का प्रतिशत |
|---|---|---|---|---|
| कक्षा 3 | 2217 | 603 | 27.19 | 30.15 |
| कक्षा 4 | 2170 | 593 | 27.32 | 29.65 |
| कक्षा 5 | 3280 | 758 | 23.45 | 37.9 |

## रा. 5. 7. 9

शून्य

सा. 5. 7. 10. विभिन्न जीवन संदर्भों से संबंधित शब्द

| | कक्षा 3 | प्रतिशत | कक्षा 4 | प्रतिशत | कक्षा 5 | प्रतिशत |
|---|---|---|---|---|---|---|
| 1. प्राकृतिक परिवेश | 198 | 8.93 | 196 | 9.03 | 262 | 7.98 |
| 2. मनोभाव सूचक | 31 | 1.39 | 58 | 2.67 | 129 | 3.93 |
| 3. रंगों से संबंधित | 12 | 0.54 | 12 | 0.55 | 15 | 0.45 |
| 4. कृषि संबंधी | 17 | 0.76 | 20 | 0.92 | 44 | 1.34 |
| 5. पशु–पक्षी तथा जीव–जंतु संबंधी | 63 | 2.84 | 45 | 2.07 | 54 | 1.64 |
| 6. शरीर के अंग–उपांग | 95 | 4.28 | 89 | 4.10 | 94 | 2.86 |
| 7. गणना एवं संख्यावाची | 133 | 5.99 | 134 | 6.17 | 154 | 4.69 |
| 8. घर–परिवार संबंधी | 46 | 2.07 | 57 | 2.62 | 77 | 2.34 |
| 9. खान–पान संबंधी | 50 | 2.25 | 32 | 1.47 | 49 | 1.49 |
| 10. शिक्षा संबंधी | 21 | 0.94 | 27 | 1.24 | 82 | 2.05 |
| 11. विज्ञान संबंधी | 40 | 1.80 | 19 | 0.87 | 40 | 1.21 |
| 12. वस्त्रादि संबंधी | 18 | 0.81 | 14 | 0.64 | 47 | 1.43 |
| 13. औषधि एवं स्वास्थ्य संबंधी | 8 | 0.36 | 15 | 0.69 | 18 | 0.54 |
| 14. यात्रा संबंधी | 20 | 0.90 | 16 | 0.73 | 17 | 0.51 |
| 15. सामाजिक परिवेश संबंधी | 1322 | 59.63 | 1215 | 55.99 | 1892 | 57.68 |
| 16. खेल–कूद | 14 | 0.63 | 13 | 0.59 | 20 | 0.60 |
| 17. ऐतिहासिक | 59 | 2.66 | 86 | 3.96 | 147 | 4.48 |

## रा. 5. 7. 11 उपर्युक्त आंकड़ो के आधार पर प्राप्त निष्कर्ष

रा. 5. 7. 11. 1 कक्षा एक और दो की भाँति राजस्थान की कक्षा तीन से पांच तक की पुस्तकों में भी शब्द भंडार का चयन और प्रयोग योजनाबद्ध ढंग से हुआ प्रतीत होता है। कक्षा तीन की पुस्तक में कक्षा एक और दो की तुलना में 115% शब्द अधिक हैं जबकि कक्षा चार में यह वृद्धि घटकर केवल 13% ही रह गई है किन्तु कक्षा पांच की पुस्तक में कक्षा चार की तुलना में लगभग 58% शब्द अधिक हैं।

रा. 5. 7. 11. 2 विभिन्न शब्दों में वृद्धि कुल प्रयुक्त शब्दों की वृद्धि के अनुपात में नहीं हुई। कक्षा तीन में लगभग 92% शब्द अधिक हैं जबकि कक्षा चार में 2% और कक्षा पांच में केवल 5% शब्द। इस प्रकार कहा जा सकता है कि पूरी योजना में कक्षा तीन की पुस्तक ही कुछ असंतुलित प्रतीत होती है।

रा. 5. 7. 11. 3 कई राज्यों की तुलना में राजस्थान में शब्द भार कुछ अधिक संतोषजनक है।

रा. 5. 7. 11. 4 कक्षा तीन की पुस्तक में कक्षा चार और पांच की तुलना में अधिक आवृत्ति वाले शब्दों की संख्या अधिक है। कक्षा चार, पांच की पुस्तकों में 70% शब्द ऐसे हैं जिनकी आवृत्ति केवल एक या दो बार हुई है।

रा. 5. 7. 11. 5 कक्षा तीन की पुस्तक में 27% शब्द ऐसे हैं जो कक्षा दो की पुस्तक में प्रयुक्त हो चुके थे और 61% शब्द ऐसे हैं जिनका प्रयोग कक्षा चार की पुस्तक में भी हुआ है। कक्षा चार और पांच की पुस्तक की भी लगभग यही स्थिति है इसके आधार पर कहा जा सकता है कि इन पुस्तकों में शब्द भंडार का स्तरीकरण उचित ढंग से हुआ है।

रा. 5. 7. 11. 6 कक्षा तीन की पुस्तक में 36% शब्द ऐसे हैं जिनका प्रयोग केवल राजस्थान में ही हुआ है और लगभग इतने ही शब्द ऐसे हैं जिनका प्रयोग अधिकांश हिन्दी राज्यों में होता है। इस दृष्टि से देखा जाए तो इन पुस्तकों के लिए शब्दों का चयन उपयोगिता की दृष्टि से भली-भाँति नहीं हुआ है। कक्षा चार, पांच की पुस्तकों की स्थिति इस दृष्टि से बेहतर है।

रा. 5. 7. 11. 7 राजस्थान में कक्षा पांच की पुस्तकों में सबसे अधिक स्थानीय शब्द हैं और कक्षा चार की पुस्तक में सबसे कम। पठन शिक्षण की दृष्टि से स्थानीय शब्दों का प्रयोग नीचे की कक्षाओं में अधिक उपयोगी रहता है। हां, यदि स्थानीय संदर्भों पर अधिक पाठ होंगे तो स्थानीय शब्दों का प्रयोग कक्षा पांच में भी बढ़ जाना स्वाभाविक है।

रा. 5. 7. 11. 8 राजस्थान की पुस्तकों के 40–45% शब्द कोयईग की शब्द सूची में भी पाये जाते हैं और लगभग 50–55% शब्द ऐसे हैं जिन्हें केन्द्रीय हिन्दी संस्थान ने आधारभूत शब्दावली का अंग माना है। इसके अतिरिक्त लगभग 27% शब्द शिक्षा मंत्रालय की शब्द सूची में भी सम्मिलित हैं। इस आधार पर कहा जा सकता है कि उपयोगिता की दृष्टि से शब्द भंडार का चयन उचित ढंग से हुआ है।

रा. 5. 7. 11. 9 शब्द भंडार में संदर्भों संबंधी विविधता पर्याप्त है। सबसे अधिक शब्द सामाजिक परिवेश से संबधित है। उसके बाद प्राकृतिक परिवेश से संबधित शब्द हैं। शरीर के अंगों–उपांगों तथा गणना एवं संख्यावाची शब्द भी काफी हैं।

## रा. 5. 8 केन्द्रीय विद्यालय

### रा. 5. 8. 1 कुल प्रयुक्त शब्द (बारंबारिता सहित)

| कक्षा | कुल प्रयुक्त शब्द | अधीत शब्द |
|---|---|---|
| कक्षा 3 | 10292 | 5578 |
| कक्षा 4 | 16492 | 10011 |
| कक्षा 5 | 20240 | 9294 |

### रा. 5. 8. 2 विभिन्न शब्द

| कक्षा | विभिन्न शब्द |
|---|---|
| कक्षा 3 | 1385 |
| कक्षा 4 | 1880 |
| कक्षा 5 | 2267 |

### रा. 5. 8. 3 शब्द भंडार में वृद्धि

### रा. 5. 8. 3. 1 कुल प्रयुक्त शब्दों में वृद्धि

| कक्षा | कुल प्रयुक्त शब्द | पिछली कक्षा में प्रयुक्त कुल शब्द | वृद्धि | वृद्धि प्रतिशत |
|---|---|---|---|---|
| कक्षा 3 | 10292 | 4613 | 5679 | 123.10 |
| कक्षा 4 | 16492 | 10292 | 6200 | 60.24 |
| कक्षा 5 | 20240 | 16492 | 3748 | 22.72 |

## ता. 5. 8. 3. 2 विभिन्न शब्दों में वृद्धि

| कक्षा | प्रयुक्त विभिन्न शब्द | पिछली कक्षा में प्रयुक्त विभिन्न शब्द | वृद्धि | वृद्धि प्रतिशत |
|---|---|---|---|---|
| कक्षा 3 | 1385 | 1313 | 72 | 5.48 |
| कक्षा 4 | 1880 | 1385 | 505 | 36.46 |
| कक्षा 5 | 2267 | 1880 | 387 | 20.58 |

## ता. 5. 8. 4 शब्द भार (प्रति नए शब्द के अनुपात में पुराने शब्द)

| कक्षा | अधीत शब्द | विभिन्न शब्द | शब्द भार |
|---|---|---|---|
| कक्षा 3 | 5578 | 1385 | 4.02 |
| कक्षा 4 | 10011 | 1880 | 5.32 |
| कक्षा 5 | 9294 | 2267 | 4.09 |

## ता. 5. 8. 5 शब्दों की बारंबारिता

| | कक्षा 3 | | कक्षा 4 | | कक्षा 5 | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| आवृति संख्या | शब्द संख्या | प्रतिशत | शब्द संख्या | प्रतिशत | शब्द संख्या | प्रतिशत |
| 1 से 2 | 729 | 52.63 | 912 | 48.51 | 1492 | 65.81 |
| 3 से 5 | 394 | 22.44 | 541 | 28.77 | 436 | 19.23 |
| 6 से 10 | 141 | 10.18 | 233 | 12.39 | 162 | 7.14 |
| 11 से 20 | 78 | 5.63 | 114 | 6.06 | 97 | 4.27 |
| 21 से अधिक | 43 | 3.10 | 180 | 4.25 | 80 | 3.52 |
| | 1385 | | 1880 | | 2267 | |

## रा. 5. 8. 6 अन्य कक्षाओं में प्रयुक्त शब्द

| कक्षा | विभिन्न शब्द | पिछली कक्षा से आए शब्द | प्रतिशत | अगली कक्षा में प्रयुक्त शब्द | प्रतिशत |
|---|---|---|---|---|---|
| कक्षा 3 | 1385 | 583 | 42.09 | 1274 | 91.98 |
| कक्षा 4 | 1880 | 1274 | 67.76 | 1555 | 82.71 |
| कक्षा 5 | 2267 | 1555 | 68.59 | — | — |

## रा. 5. 8. 7. 1 अन्य राज्यों में प्रयुक्त शब्द

| | कक्षा 3 | | कक्षा 4 | | कक्षा 5 | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | शब्द संख्या | प्रतिशत | शब्द संख्या | प्रतिशत | शब्द संख्या | प्रतिशत |
| 1. केवल केन्द्रीय विद्यालय में प्रयुक्त शब्द | 240 | 17.32 | 278 | 14.78 | 472 | 20.82 |
| 2. केन्द्रीय विद्यालय के अतिरिक्त एक अन्य राज्य में प्रयुक्त शब्द | 206 | 14.87 | 240 | 12.76 | 353 | 15.57 |
| 3. केन्द्रीय विद्यालय के अतिरिक्त दो राज्यों में प्रयुक्त शब्द | 177 | 12.77 | 232 | 12.34 | 366 | 16.14 |
| 4. केन्द्रीय विद्यालय के अतिरिक्त तीन अथवा अधिक राज्यों में प्रयुक्त शब्द | 762 | 55.01 | 1130 | 60.10 | 1076 | 47.46 |

रा. 5. 8. 7. 2 स्थानीय शब्द

| | कक्षा 3 | कक्षा 4 | कक्षा 5 |
|---|---|---|---|
| कुल विभिन्न शब्द | 1385 | 1880 | 2781 |
| केवल केन्द्रीय विद्यालय में प्रयुक्त शब्द | 240 | 278 | 808 |
| प्रतिशत | 17.32 | 14.78 | 29.5 |
| सामान्य शब्द | 1145 | 1602 | 1973 |
| प्रतिशत | 82.67 | 85.21 | 70.94 |
| स्थानीय शब्द | 12 | 20 | 117 |
| प्रतिशत | 0.86 | 1.06 | 4.20 |

रा. 5. 8. 8 विभिन्न बेसिक शब्दावलियों में पाए जाने वाले शब्द

रा. 5. 8. 8. 1 कोयईंग की शब्द सूची में पाए जाने वाले शब्द

| कक्षा | कुल विभिन्न शब्द | कुल पाए जाने वाले शब्द | प्रतिशत | कोयईंग की शब्द सूची का प्रतिशत | प्रथम दो हजार शब्दों की सूची में पाए जाने वाले शब्द | प्रतिशत | कोयईंग की शब्द सूची का प्रतिशत | द्वितीय दो हजार शब्दों की सूची में पाए जाने वाले शब्द | प्रतिशत | कोयईंग की शब्द सूची का प्रतिशत |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| कक्षा 3 | 1385 | 761 | 54.94 | 19.02 | 628 | 45.34 | 31.4 | 133 | 9.60 | 6.65 |
| कक्षा 4 | 1880 | 1019 | 54.20 | 25.47 | 805 | 42.81 | 40.25 | 214 | 11.38 | 10.7 |
| कक्षा 5 | 2267 | 1092 | 48.16 | 27.3 | 848 | 37.40 | 42.4 | 244 | 10.76 | 12.2 |

रा. 5. 8. 8. 2 जगन्नाथन की शब्द सूची में पाए जाने वाले शब्द

| कक्षा | कुल विभिन्न शब्द | कुल पाए जाने वाले शब्द | प्रतिशत | जगन्नाथन की शब्द सूची का प्रतिशत | प्रथम दो हजार शब्दों की सूची में पाए जाने वाले शब्द | प्रतिशत | जगन्नाथन की शब्द सूची का प्रतिशत | द्वितीय तीन हजार शब्दों की सूची में पाए जाने वाले शब्द | प्रतिशत | जगन्नाथन की शब्द सूची का प्रतिशत |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| कक्षा 3 | 1385 | 789 | 56.96 | 15.78 | 584 | 42.16 | 29.2 | 205 | 14.80 | 6.83 |
| कक्षा 4 | 1880 | 1133 | 60.26 | 22.66 | 778 | 41.38 | 38.9 | 355 | 18.88 | 11.83 |
| कक्षा 5 | 2267 | 1144 | 50.46 | 22.88 | 776 | 34.23 | 38.8 | 368 | 16.23 | 12.26 |

रा. 5. 8. 8. 3 शिक्षा मंत्रालय की शब्द सूची में पाए जाने वाले शब्द

| कक्षा | कुल विभिन्न शब्द | कुल पाए जाने वाले शब्द | प्रतिशत | शिक्षा मंत्रालय की सूची का प्रतिशत |
|---|---|---|---|---|
| कक्षा 3 | 1385 | 474 | 34.22 | 23.7 |
| कक्षा 4 | 1880 | 609 | 32.39 | 30.45 |
| कक्षा 5 | 2267 | 655 | 28.89 | 32.75 |

रा 5. 8. 9. शून्य

## ता. 5. 8. 10 विभिन्न जीवन संदर्भों से संबंधित शब्द

| | कक्षा 3 | प्रतिशत | कक्षा 4 | प्रतिशत | कक्षा 5 | प्रतिशत |
|---|---|---|---|---|---|---|
| 1. प्राकृतिक परिवेश | 130 | 9.38 | 182 | 9.68 | 173 | 7.63 |
| 2. मनोभाव सूचक | 22 | 1.58 | 38 | 2.02 | 80 | 3.52 |
| 3. रंगों से संबंधित | 10 | 0.72 | 8 | 0.42 | 9 | 0.39 |
| 4. कृषि संबंधी | 11 | 0.79 | 19 | 1.01 | 26 | 1.14 |
| 5. पशु–पक्षी तथा जीव–जंतु संबंधी | 50 | 3.61 | 44 | 2.34 | 42 | 1.85 |
| 6. शरीर के अंग–उपांग | 60 | 4.33 | 80 | 4.25 | 88 | 3.88 |
| 7. गणना एवं संख्यावाची | 88 | 6.35 | 124 | 6.59 | 156 | 6.88 |
| 8. घर–परिवार संबंधी | 37 | 2.67 | 50 | 2.05 | 78 | 3.44 |
| 9. खान–पान संबंधी | 60 | 4.33 | 23 | 1.22 | 43 | 1.89 |
| 10. शिक्षा संबंधी | 18 | 1.29 | 41 | 2.18 | 73 | 3.22 |
| 11. विज्ञान संबंधी | 7 | 0.50 | 17 | 0.90 | 35 | 1.54 |
| 12. वस्त्रादि संबंधी | 15 | 1.08 | 21 | 1.11 | 23 | 1.01 |
| 13. औषधि एवं स्वास्थ्य संबंधी | 9 | 0.64 | 10.0 | 0.53 | 20 | 0.88 |
| 14. यात्रा संबंधी | 6 | 0.43 | 9 | 0.47 | 15 | 0.66 |
| 15. सामाजिक परिवेश संबंधी | 793 | 57.25 | 955 | 50.79 | 1625 | 71.68 |
| 16. खेल–कूद | 9 | 0.64 | 11 | 0.58 | 10 | 0.44 |
| 17. ऐतिहासिक | 31 | 2.23 | 91 | 4.84 | 123 | 5.42 |

## रा. 5. 8. 11 उपर्युक्त आंकड़ों के आधार पर प्राप्त निष्कर्ष :

रा. 5. 8. 11. 1 इन पुस्तकों में शब्द भंडार की वृद्धि सबसे कम कक्षा चार की पुस्तक में हुई है कक्षा तीन की पुस्तक की तुलना में इस पुस्तक में केवल 6% शब्द अधिक हैं जबकि कक्षा तीन और पांच में यह वृद्धि क्रमशः 41% और 22% है। इस दृष्टि से कहा जा सकता है कि कुल पठन शब्द भंडार का स्तरीकरण उचित ढंग से नहीं किया गया है।

रा. 5. 8. 11. 2 जहां तक विभिन्न शब्दों का प्रश्न है कक्षा तीन की पुस्तक में लगभग 19% शब्द कक्षा दो से कम है किन्तु यह स्थिति इस दृष्टि से अधिक असंतोषजनक नहीं लगती कि कक्षा तीन की विभिन्न शब्दों में संरचनात्मक शब्दों की गणना नहीं की गई है। कक्षा चार की पुस्तक में 36% शब्द अधिक हैं और कक्षा पांच में केवल 20%। इस प्रकार कहा जा सकता है कि कक्षा पांच की पुस्तक में विभिन्न शब्दों की संख्या में वृद्धि की जा सकती है।

रा. 5. 8. 11. 3 कक्षा 3 से 5 की पुस्तकों में शब्द भार की मात्रा उपयुक्त है।

रा. 5. 8. 11. 4 शब्द भार का संबंध शब्द की बारम्बारिता से जुड़ा हुआ है। शब्द भार अधिक होने पर शब्दों की बारम्बारिता के भी अधिक होने की संभावना रहती है। कक्षा तीन और चार की पुस्तकों में लगभग 50% शब्द ऐसे हैं जिनकी आवृत्ति एक या दो बार हुई है और 30-40% शब्द ऐसे हैं जिनकी आवृत्ति 3 से 10 बार अधिक हुई। कम आवृत्ति वाले शब्दों की संख्या कक्षा पांच की पुस्तक में अपेक्षाकृत अधिक है; किन्तु प्राथमिक विद्यालय की अन्तिम कक्षा की दृष्टि से भी उसे संतोषजनक माना जा सकता है।

रा. 5. 8. 11. 5 केन्द्रीय विद्यालय की सभी पुस्तकों में ऐसे शब्दों की प्रचुरता है जो एक से अधिक कक्षाओं में प्रयुक्त हो सके हैं। इस दृष्टि से ये पुस्तकें बहुत अच्छी हैं।

रा. 5. 8. 11. 6 इन पुस्तकों में 50-60% शब्द ऐसे हैं जिनका प्रयोग संपूर्ण हिन्दी प्रदेश में होता है। केवल केन्द्रीय विद्यालय की पुस्तकों में प्रयुक्त होने वाले शब्दों की संख्या 20% से कम ही है।

रा. 5. 8. 11. 7 कक्षा तीन में स्थानीय शब्दो का प्रयोग नहीं के बराबर हुआ है किन्तु कक्षा चार और पांच में ऐसे शब्दों की संख्या अधिक है। ऐसा संभवतः स्थानीय संदर्भों के कारण हुआ है।

रा. 5. 8. 11. 8 इन तीनों पुस्तकों में 50-60% शब्द ऐसे हैं जिन्हें कौयईग तथा केन्द्रीय हिन्दी संस्थान की आधारभूत शब्दावली ने महत्त्वपूर्ण माना है। शिक्षा मंत्रालय की सूची के भी लगभग 30% शब्दों का प्रयोग इन पुस्तकों में हुआ है।

रा. 5. 8. 11. 9 बिन्दु 5 से 8 के आधार पर कहा जा सकता है कि इन पुस्तकों मे हिन्दी के मानक स्वरूप और उपयोगिता की दृष्टि से शब्दों का चयन बहुत अच्छा हुआ है।

रा. 5. 8. 11. 10 शब्द भंडार में संदर्भों संबंधी विविधता भी काफी है। सर्वाधिक संख्या तो सामाजिक और प्राकृतिक परिवेश संबंधी शब्दों की ही है किन्तु मनोभाव, शरीर के अंग-उपांग तथा गणना और संख्यावाची शब्दों की संख्या भी पर्याप्त हैं।

## रा. सा. 5. 1 बिहार

### रा. सा. 5. 1. 1 शब्द भंडार का परिमाण

| | कुल प्रयुक्त शब्द | वृद्धि प्रतिशत | अधीत शब्द | विभिन्न शब्द | वृद्धि प्रतिशत | शब्द भार | 1–2 आवृति वाले शब्द | 5 से अधिक आवृति वाले शब्द |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| कक्षा 1 | 1623 | – | 1623 | 697 | – | 2.32 | 74.6 | 5.8 |
| कक्षा 2 | 6848 | 321.9 | 6848 | 1690 | 142.46 | 4.05 | 70.1 | 15.25 |
| कक्षा 3 | 13563 | 96.59 | 7151 | 2448 | 44.85 | 2.92 | 73.73 | 12.85 |
| कक्षा 4 | 22016 | 62.32 | 9932 | 3087 | 26.1 | 3.21 | 74.18 | 11.39 |
| कक्षा 5 | 24206 | 9.94 | 12379 | 3183 | 3.10 | 3.88 | 70.31 | 12.80 |

### रा. सा. 5. 1. 2 शब्द भंडार की उपयुक्तता

| | एकाधिक कक्षाओं में प्रयुक्त शब्द | एकाधिक राज्यों में प्रयुक्त शब्द | स्थानीय शब्द | विभिन्न सूचियों में प्रयुक्त शब्द | | | विभिन्न संदर्भों से संबंधित शब्द | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | कोयईंग की सूची | जगन्नाथन की सूची | शिक्षा मंत्रालय की सूची | सामाजिक परिवेश | प्राकृतिक परिवेश | विज्ञान | अन्य |
| कक्षा 1 | 35.86 | 65.28 | 6.59 | – | – | – | 27.4 | 7.31 | 1.58 | 63.71 |
| कक्षा 2 | 8.52 | 69.47 | 2.66 | 19.45 | 40.89 | 37.6 | 16.27 | 7.39 | 1.59 | 74.75 |
| कक्षा 3 | 73.32 | 62.71 | 2 | 44.07 | 47.5 | 29.33 | 20.91 | 9.27 | 1.22 | 68.6 |
| कक्षा 4 | 66.82 | 65.34 | 1.68 | 41.36 | 50.1 | 23.48 | 56.3 | 9.65 | 1.16 | 32.89 |
| कक्षा 5 | 64.81 | 71.82 | 2.69 | 42.69 | 48.38 | 23.71 | 43.76 | 7.72 | 1.28 | 47.24 |

भी दिया गया है जो अगली कक्षा की पुस्तक में प्रयुक्त हुए हैं। इस प्रकार यह सूची विद्यालयी परिवेश और संपूर्ण पठन पुस्तक–माला के संदर्भ में पठन पुस्तक विशेष में प्रयुक्त शब्दों की उपयोगिता बतलाती है। इसके अतिरिक्त इस सूची के आधार पर यह भी जाना जा सकता है कि विभिन्न कक्षाओं की पठन पुस्तकों के शब्द भंडार का स्तरीकरण ठीक प्रकार से किया गया है अथवा नहीं।

इस सूची को देखने पर ज्ञात होता है कि उत्तरप्रदेश और केन्द्रीय विद्यालयों को छोड़कर अन्य सभी राज्यों की पहली कक्षा की पुस्तकों के शब्द भंडार का लगभग एक चौथाई ही कक्षा दो की पुस्तक में प्रयुक्त हो पाया है। हरियाणा और हिमाचलप्रदेश की पुस्तकें इस दृष्टि से सर्वाधिक असंतोषजनक है। मध्यप्रदेश की कक्षा एक की पुस्तक में ऐसे शब्दों की संख्या केवल 25% है, जो संतोषजनक नहीं है। हिमाचलप्रदेश में कक्षा दो की पुस्तक के केवल 8% शब्द ऐसे हैं जिनका प्रयोग कक्षा तीन की पुस्तक में हुआ है। राजस्थान में कक्षा एक और दो को अविभक्त इकाई के रूप में देखा जाता है। अतः कक्षा एक और दो की स्थिति को संयुक्त रुप से देखने पर हम पाते हैं कि राजस्थान में उपयोगिता की दृष्टि से शब्दों का चयन काफी संतोषजनक है। दिल्ली की पुस्तकों की भी यही स्थिति है। जहां तक कक्षा दो की पुस्तकों के शब्द भंडार का प्रश्न है, हिमाचलप्रदेश तथा मध्यप्रदेश को छोड़कर अन्य सभी राज्यों में कक्षा दो की पुस्तकों के लगभग आधे शब्द कक्षा तीन की पुस्तकों में भी प्रयुक्त हुए हैं। विभिन्न राज्यों की कक्षा चार और पांच की पुस्तकों में लगभग 60–70 प्रतिशत शब्द पिछली कक्षा की पुस्तकों से लिए गए हैं। इस संबंध में स्मरण रखने योग्य एक बात यह भी है कि कक्षा तीन से पांच तक की पुस्तकों के विभिन्न शब्दों की सूची में उन संरचनात्मक शब्दों की गणना नहीं की गई है जो कक्षा दो की पुस्तक में प्रयुक्त हो चुके हैं।

### तु. 5. 11. 4. 2 विभिन्न राज्यों में प्रयुक्त शब्दों की दृष्टि से उपयुक्तता

सूची नम्बर तु. 5.7.1 में उन शब्दों की संख्या और प्रतिशत दिया गया है जो एकाधिक राज्यों में प्रयुक्त हुए है। अपने मानक रुप में हिन्दी बिहार में पढ़ी जाए अथवा राजस्थान में, उसकी आधारभूत शब्दावली तो लगभग एक जैसी रहेगी। तभी तो यह संभव होगा कि सम्पूर्ण हिन्दी प्रदेश में किसी भी राज्य में रहने वाला व्यक्ति अन्य हिन्दी राज्यों के लोगों से संभाषण कर सकेगा तथा अन्य राज्यों में छपी चीजें पढ़ सकेगा। सूची नम्बर तु. 5. 7. 1 के आँकड़ों के आधार पर इस बात का मूल्यांकन किया जा सकता है कि संपूर्ण हिन्दी प्रदेश और छात्र की भावी पठन आवश्यकताओं के संदर्भ में विवेच्य पुस्तकों का शब्द भंडार कहां तक उपयुक्त है।

सूची नम्बर तु. 5. 7. 1 को देखने से ज्ञात होता है कि दिल्ली की कक्षा एक की पुस्तक में 39% शब्द ऐसे हैं जिनका प्रयोग अन्य हिन्दी राज्यों की कक्षा एक की पुस्तकों में नहीं होता। यह स्थिति संतोषजनक नहीं है क्योंकि कक्षा एक की पुस्तकों में तो उन हिन्दी शब्दों का प्रयोग होना चाहिए जो उसके कोर अथवा केन्द्र में हों, जिन्हें हिन्दी के प्रयोग में सबसे पहले सीखना अपरिहार्य हो। बिहार की कक्षा पांच के अतिरिक्त सभी कक्षाओं की पुस्तकों में भी ऐसे शब्दों की संख्या लगभग 35% है । इस दृष्टि से हरियाणा और केन्द्रीय विद्यालयों में प्रयुक्त होने वाली पुस्तकें सर्वाधिक

संतोषजनक कही जा सकती है क्योंकि इनकी विभिन्न कक्षाओं की पुस्तकों में ऐसे शब्दों की संख्या की रेंज केवल क्रमशः लगभग 27–15 और 25–11 प्रतिशत ही है। हिमाचलप्रदेश और उत्तरप्रदेश की पुस्तकों में ऐसे शब्दों की संख्या क्रमशः लगभग 25 और 26% है जो संतोषजनक मानी जा सकती है।

सूची नम्बर तु. 5. 7. 1 को समग्र रुप से देखने पर एक अन्य तथ्य यह उभरता है कि सभी राज्यों में निचली कक्षाओं की पुस्तकों में ऐसे शब्दों की संख्या अधिक है जो राज्य विशेष के अतिरिक्त अन्य राज्यों में प्रयुक्त नहीं हुए हैं। ये शब्द स्थानीय नहीं हैं। हैं तो वे मानक, किन्तु ऐसा प्रतीत होता है कि संबंधित राज्यों में वे अधिक प्रचलित हैं। कक्षा तीन की पुस्तकों से ऐसे शब्दों की संख्या में उत्तरोत्तर कमी होती चली गई है और कक्षा पांच की लगभग सभी राज्यों की पुस्तकों में ऐसे शब्दों की संख्या अपेक्षाकृत अधिक है जो अन्य राज्यों की पुस्तकों में प्रयुक्त हुए हैं। इस दृष्टि से हरियाणा, हिमाचलप्रदेश और केन्द्रीय विद्यालय की कक्षा पांच की पुस्तकें सर्वश्रेष्ठ ठहरती हैं। निचली कक्षाओं में राज्य विशेष में प्रचलित और कक्षा तीन, चार और पांच में अन्य हिन्दी राज्यों में प्रचलित शब्दों का बाहुल्य पठन शिक्षण की दृष्टि से उपयुक्त है। इन सूचियों से पूर्व लक्षित इस तथ्य की भी पुष्टि होती है कि सामान्यतः कक्षा एक की पुस्तकों के लिए शब्दों का चयन इस दृष्टि से अधिक किया जाता है कि उसके द्वारा हिन्दी के सभी लिपि चिन्हों को प्रस्तुत किया जाए और उनकी उपयोगिता और बहुप्रचलन पर कम ध्यान दिया जाता है। कक्षा दो के पश्चात पठन पुस्तक लेखक यह मान कर चलते हैं कि कक्षा एक में छात्र हिन्दी के सभी लिपि चिन्हों को पहचानना सीख चुका है और इस पहचान के आधार पर नए शब्दों को भी पढ़ने लगा है। अतः वे शब्दों का चयन अधिक स्वाभाविक ढंग से करते हैं, परिणामस्वरुप कक्षा दो के बाद की पुस्तकों में हिन्दी प्रदेश में बहु प्रचलित और बहु उपयोगी शब्दों की संख्या संतोषजनक पाई जाती है।

इस प्रतिवेदन के प्रारम्भ में इस बात का उल्लेख किया गया है कि प्रस्तुत अध्ययन का विशेष संदर्भ प्राथमिक शिक्षा पाठ्यक्रम नवीनीकरण प्रायोजना है। इस प्रायोजना के अंतर्गत इस बात पर बल दिया गया था कि छात्रों की शिक्षा सामग्री में स्थानीय संदर्भो पर अत्याधिक बल दिया जाए जिससे विद्यालयी शिक्षा अधिक प्रासंगिक और रूचिकर हो सके। पठन सामग्री में स्थानीय प्रसंगों और संदर्भो को सम्मिलित करने का एक अवश्यंभावी परिणाम यह भी होना चाहिए था कि पाठ्य सामग्री में स्थानीय शब्दों का प्रयोग बाहुल्य हो जाता। यह ठीक है कि विद्यालयी शिक्षा का उद्धेश्य छात्र को मानक भाषा से परिचित कराना तथा उसके प्रयोग में दक्ष करना है किन्तु परिचित से अपरिचित की ओर जाने के सिद्धान्त के अनुसार यह आवश्यक है कि प्राथमिक कक्षाओं में छात्र की पठन सामग्री में स्थानीय शब्द पर्याप्त मात्रा में हों और फिर धीरे–धीरे उनमें कमी और मानक शब्द रूपों के प्रयोग में वृद्धि की जाए। इस प्रकार शिक्षण विधि रूचिकर तथा अधिक सरल बनाई जा सकती है किन्तु खेद की बात है कि सूची नं. तु. 5.7.2 के द्वारा ज्ञात होता है कि उत्तरप्रदेश को छोड़कर अन्य सभी राज्यों में स्थानीय शब्दों का प्रयोग बहुत कम किया जाता है। इस दृष्टि से ये पुस्तकें प्रायोजना के उद्देश्य पर तो खरी उतरती ही नहीं है, पठन शिक्षण विधि के अनुसार भी बहुत संतोषजनक नहीं कही जा सकती हैं।

सूची न. तु. 5.7.1 और 5.7.2 से एक अन्य बात भी स्पष्ट होती है कि शब्दों का चयन करते समय लेखक इस बात की ओर बिल्कुल ध्यान नहीं देते हैं कि चयित शब्द हिन्दी के सर्वोपयोगी शब्द हैं या नहीं। इसी का परिणाम है कि इन पुस्तकों में केवल संबंधित राज्य की पुस्तक में प्रयुक्त होने वाले शब्दों की संख्या तो 30–40% है किन्तु उनमें स्थानीय शब्दों की संख्या बहुत ही कम है।

### तु. 5. 11. 4. 3 आधारभूत शब्दावली की दृष्टि से उपयुक्तता

इस बात को स्पष्ट किया जा चुका है कि प्राथमिक कक्षाओं की भाषायी पुस्तकों में उन शब्दों को प्राथमिकता दी जानी चाहिए जो उस भाषा की आधारभूत अथवा बेसिक शब्दावली के अंग हों। विवेच्य पुस्तकों में ऐसा किया गया है अथवा नही इस बात की जांच के लिए प्रत्येक राज्य की पुस्तकों के शब्द भंडार को हिन्दी की तीन आधारभूत तथा सर्वोपयोगी शब्दावलियों से मिला कर देखा गया है। ये सूचियां हैं कोयईंग की सर्वोपयोगी चार हजार शब्दों की सूची, डा. जगन्नाथन की हिन्दी की आधारभूत शब्दावली और शिक्षा मंत्रालय की बेसिक शब्दावली। सूची तु. 5.8.1 में विभिन्न प्रदेशों के शब्द भंडार को फादर कोयईंग द्वारा बनाई गई शब्द सूची से मिलाने पर प्राप्त आँकड़े प्रस्तुत किए गए है। इन आँकड़ों को देखने पर हम पाते हैं कि हरियाणा राज्य की कक्षा 1 और 2 की पुस्तकों में सर्वाधिक (36.1%) शब्द ऐसे हैं जो कोयईंग द्वारा प्रस्तुत प्रथम दो हजार सर्वोपयोगी शब्दों की सूची में प्राप्त होते हैं। किन्तु यह शब्द इन दो हजार शब्दों का केवल 26% है अर्थात केवल एक चौथाई। अन्य राज्यों में भी यही स्थिति है अर्थात सभी राज्यों (हिमाचलप्रदेश और मध्यप्रदेश को छोड़कर) की कक्षा 1 तथा 2 की पुस्तकों के लगभग एक तिहाई शब्द अथवा 30% शब्द ऐसे हैं जिन्हें कोयईंग ने हिन्दी के सर्वोपयोगी दो हजार शब्दों की सूची में सम्मिलित किया है। इसके अतिरिक्त कोयईंग ने जिन दो हजार शब्दों को बारम्बारिता के आधार पर सर्वाधिक उपयोगी और महत्वपूर्ण माना है उनमें से केवल 25–26 प्रतिशत शब्दों का ही प्रयोग अधिकांश राज्यों में हिन्दी की कक्षा 1 तथा 2 की पठन पुस्तकों में हुआ है। हां, बिहार, उत्तरप्रदेश तथा दिल्ली की पुस्तकों में कोयईंग की प्रथम दो हजार शब्दों की सूची के 30% शब्दों का प्रयोग हुआ है।

इस सूची के आधार पर एक अन्य महत्वपूर्ण सूचना यह भी प्राप्त होती है कि इन राज्यों की पुस्तकों में केवल 5–7% शब्द ही ऐसे है जो कोयईंग की दूसरी सूची अर्थात तीसरे और चौथे हजार शब्दों की सूची का अंग है। दूसरे शब्दों में कह सकते है कि कोयईंग ने जिन शब्दों को अपेक्षाकृत कम सर्वोपयोगी पाया है उन शब्दों में से बहुत ही कम शब्दों का प्रयोग कक्षा 1 तथा 2 की पाठ्यपुस्तकों में हुआ है । यह स्थिति काफी संतोषजनक है।

कोयईंग की 4000 शब्दों की संपूर्ण सूची से कक्षा एक से पांच तक की शब्द सूचियों का मिलान करने पर हम पाते हैं कि सभी राज्यों की पठन पुस्तकों में 36% से अधिक शब्द ऐसे हैं जिन्हें कोयईंग ने सर्वोपयोगी तथा महत्वपूर्ण माना है। यह स्थिति एक सीमा तक संतोषजनक मानी जा सकती है। किन्तु इसके साथ ही यह तथ्य कि कक्षा एक और दो की पुस्तकों के औसतन 36% अथवा अधिक शब्द कोयईंग की सूची के केवल 17–18% शब्द हैं, चिन्ताजनक है। कक्षा एक और दो की पुस्तकों में

सर्वोपयोगी शब्दों की संख्या निश्चय ही इससे अधिक होनी चाहिए। इस संबंध में हरियाणा और हिमाचलप्रदेश राज्यों की स्थिति विशेष रुप से उल्लेखनीय है। इन राज्यों की सभी कक्षाओं की पठन पुस्तकों में ऐसे शब्दों की संख्या सबसे अधिक है जो कोयईंग की सूची में सूचीबद्ध किए गए हैं। इस तथ्य को यदि हम पिछले पृष्ठों में दिए गए इस तथ्य के साथ मिलाकर विचार करें कि हिमाचलप्रदेश तथा हरियाणा की पुस्तकों में अपेक्षाकृत कम शब्दों का प्रयोग हुआ है तो एक निष्कर्ष यह निकाला जा सकता है कि इन दो राज्यों की पुस्तकों में हिन्दी के केवल बहुप्रयुक्त शब्दों को ही पठन सामग्री में सम्मिलित करने पर बल दिया गया है। किन्तु इन पुस्तकों में प्रयुक्त विभिन्न शब्दों की संख्या इतनी कम है कि ये बहुप्रयुक्त शब्द सर्वोपयोगी शब्दावली के केवल 20–21% शब्द हैं। उल्लेखनीय बात यह है कि इन 20–21 प्रतिशत शब्दों में तीन चौथाई शब्द वे हैं जिन्हें कोयईंग ने प्रथम दो हजार सर्वोपयोगी शब्दों की सूची में रखा है। एक अन्य उल्लेखनीय तथ्य यह भी है कक्षा तीन, चार, पांच की पुस्तकों में ऐसे शब्दों की संख्या अपेक्षाकृत अधिक है जिन्हें कोयईंग ने द्वितीय 2000 सर्वोपयोगी शब्दों की सूची में रखा है।

तु 5. 8. 2 के अंतर्गत विवेच्य पुस्तकों के शब्द भंडार का मिलान केन्द्रीय हिन्दी संस्थान द्वारा प्रकाशित हिन्दी की आधारभूत शब्दावली से किया गया है । इस शब्दावली के अंतर्गत डा. जगन्नाथन ने बारम्बारिता और उपयोगिता के आधार पर शब्दों को दो सूचियों में रखा है। पहली सूची में सर्वाधिक उपयोगी 2000 शब्द हैं । आँकड़े देखने पर ज्ञात होता है कि विवेच्य पुस्तकों के केवल एक तिहाई शब्द ऐसे हैं जो जगन्नाथन द्वारा तैयार की गई 2,000 सर्वोपयोगी शब्दों की सूची में सूची–बद्ध किए गए हैं। दूसरी सूची लगभग 3000 शब्दों की है। यह 3000 शब्द भी हिन्दी के सर्वोपयोगी शब्द हैं किन्तु इनका प्रयोग पहली सूची के 2000 शब्दों की तुलना में कम होता है। विवेच्य पुस्तकों में ऐसे शब्दों की संख्या लगभग 15–16% है। इस प्रकार हम देखते हैं कि कोयईंग की सूची की तुलना में केन्द्रीय हिन्दी संस्थान की आधारभूत शब्दावली के संदर्भ में स्थिति अपेक्षाकृत कम संतोषजनक हैं। इस संबंध में स्मरणीय बात यह है कि कोयईंग ने अपनी सूची का निर्माण प्राथमिक कक्षाओं की पुस्तकों के शब्द भंडार के आधार पर किया था जबकि जगन्नाथन की आधारभूत शब्दावली का निर्माण जीवन के विभिन्न क्षेत्रों से आए, विभिन्न स्थितियों में प्रयुक्त शब्द भंडार के आधार पर किया गया है। कोयईंग की सूची का संदर्भ प्राथमिक कक्षाओं के छात्र हैं, जबकि जगन्नाथन की सूची का संदर्भ संपूर्ण जीवन जीता हुआ वयस्क व्यक्ति।

इस संबंध में एक उल्लेखनीय बात यह है कि हरियाणा तथा हिमाचलप्रदेश की पठन पुस्तकों में अन्य राज्यों की अपेक्षा ऐसे शब्दों की संख्या अधिक है जो कोयईंग की सूची की भांति इस सूची में भी हैं। इन तथ्यों के आधार पर हम कह सकते हैं कि हरियाणा तथा हिमाचलप्रदेश की पठन पुस्तकों में नित्य प्रति प्रयुक्त होने वाली भाषा का विशेष प्रयोग हुआ है। किन्तु जहां तक नित्य प्रति प्रयुक्त होने वाले शब्दों की कुल संख्या का प्रश्न है उसका केवल 16–17% अंश ही इन पुस्तकों में आ पाया है जो कि संतोषजनक नहीं है । ये दोनो तथ्य इस बात के द्योतक हैं कि इन राज्यों की पठन सामग्री में इतने कम शब्द हैं कि उसमें बहुप्रयुक्त शब्दों का प्राचुर्य होने पर भी वे काफी नहीं है। इसके विपरीत दिल्ली की पठन सामग्री का केवल 44% अंश आधारभूत शब्दावली का अंग है किन्तु यह

44% शब्द आधारभूत शब्दावली के सबसे अधिक उपयोगी 25% शब्दों को समेटे हुए हैं। यह स्थिति काफी संतोषजनक है। ऐसा इसलिए संभव हो पाया है कि दिल्ली की पठन सामग्री में कुल और विभिन्न शब्दों की संख्या काफी अधिक है।

विवेच्य पुस्तकों के शब्द भंडार का मिलान शिक्षा मंत्रालय की शब्द सूची में पाए जाने वाले शब्दों से भी किया गया। शिक्षा मंत्रालय की प्रथम सूची में 500 और दूसरी में 1,500 कुल 2,000 सर्वाधिक उपयोगी शब्द हैं। इनके संबंध में कहा गया है कि ये वे न्यूनतम शब्द है जिनके द्वारा हिन्दी भाषा का प्रारंभिक विद्यार्थी अपने सरलतम विचारों को व्यक्त कर सकता है। इस सूची निर्माण का एक उद्वेश्य यह भी था कि इसकी सहायता से अहिन्दी भाषी विद्यार्थियों के लिए पहली पठन पुस्तक अथवा प्रवेशिका बनाई जा सके। दूसरे शब्दों में हम कह सकते हैं कि ये 2000 शब्द पठन की दृष्टि से इतने महत्वपूर्ण है कि हिन्दी ही नहीं अहिन्दी भाषी विद्यार्थियों के लिए भी सबसे पहले इन्हें ही सीखना आवश्यक है। शिक्षा मंत्रालय की इस सूची से मिलान करने पर पाया गया कि विवेच्य पुस्तकों के शब्द भंडार के केवल एक तिहाई शब्द ऐसे है जो इस सूची में भी सूचीबद्ध हुए हैं। ये शब्द इस सूची के 34–35% हैं अर्थात शिक्षा मंत्रालय ने जिन 2000 शब्दों को सर्वाधिक उपयोगी शब्द माना है सामान्यतः उनमें से केवल एक तिहाई ही विवेच्य पुस्तकों में प्रयुक्त हुए है। बिहार की पुस्तकों में शिक्षा मंत्रालय की सूची के 40% शब्द प्रयुक्त हुए जबकि हरियाणा हिमाचल की पुस्तकों में ऐसे शब्द केवल 25–26% ही है।

इस संबंध में एक और बात ध्यान देने योग्य है। शिक्षा मंत्रालय की सूची अन्य सूचियों से कहीं अधिक छोटी है, अतः होना तो यह चाहिए था कि पठन पुस्तकों में इसी सूची के सर्वाधिक शब्द मिलते किन्तु ऐसा नहीं हुआ। हरियाणा, हिमाचलप्रदेश की पुस्तकों में कोयईंग और जगन्नाथन की सूचियों के तो सर्वाधिक शब्द प्राप्त होते हैं किन्तु शिक्षा मंत्रालय की सूची के सब से कम। शिक्षा मंत्रालय की सूची का निर्माण प्रयोग की बारम्बारिता के आधार पर नहीं हुआ था। हरियाणा हिमाचलप्रदेश के शब्द भंडार संबंधी विषमता का संभवतः यही कारण हो।

### तु. 5. 11. 4. 4 पठन शिक्षण विधि की दृष्टि से उपयुक्तता

जैसा कि पहले कहा जा चुका है कि कक्षा एक और दो के शब्द भंडार का चयन पठन शिक्षण विधि की उपयुक्तता के आधार पर भी किया जाना चाहिए। देवनागरी लिपि में मात्राओं, संयुक्ताक्षरों और अनुस्वार के प्रयोग के कारण छात्र पठन संबंधी कठिनाई अनुभव करते है। अतः इनके संबंध में लेखकों को निर्णय लेना होता हे कि इन लिपि चिन्हों का परिचय छात्रों को कब करवाया जाए और कितने शब्द इनसें संबंधित होने चाहिए। इस संबंध में कक्षा 1 और 2 की पुस्तकों के आँकड़े सूची नम्बर तु. 5.9 में दिए गए हैं। इन सूचियों को देखने पर हम पाते हैं कि हरियाणा और हिमाचलप्रदेश की कक्षा एक की पुस्तक में संयुक्ताक्षर युक्त शब्दों का प्रयोग नहीं के बराबर हुआ है। किन्तु उत्तरप्रदेश तथा दिल्ली की पुस्तकों में दस प्रतिशत शब्द संयुक्ताक्षर युक्त पाए गए हैं। ऐसा प्रतीत होता है कि इन दोनों प्रदेश में शब्दों की उपयुक्तता उनके अर्थो के आधार पर निर्धारित की गई है

संरचना के आधार पर नहीं। अन्य राज्यों में ऐसे शब्दों की संख्या 3–5% रही है जो कम होते हुए भी उचित कही जा सकती है।

कक्षा दो में प्रायः सभी राज्यों की पुस्तकों में संयुक्ताक्षर युक्त शब्दों का प्रयोग हुआ है। केन्द्रीय विद्यालयों की पुस्तकों के संबंध में ऐसे शब्दों का प्रतिशत केवल 7 है जो कि सबसे कम है। हिमाचलप्रदेश, हरियाणा और राजस्थान की पुस्तकों में ऐसे शब्दों की संख्या में पर्याप्त वृद्धि हुई है। हिमाचलप्रदेश की कक्षा एक की पुस्तक में केवल 1% शब्द संयुक्ताक्षर युक्त है जबकि कक्षा दो की पुस्तक में ऐसे शब्दों की संख्या 15% से भी अधिक है। हरियाणा की कक्षा एक की पुस्तक में संयुक्ताक्षरयुक्त शब्दों की संख्या 1% से भी कम है किन्तु कक्षा दो की पुस्तक में ऐसे शब्द लगभग 10% हैं। इसी प्रकार राजस्थान की कक्षा एक की पुस्तक में केवल 4% शब्द संयुक्ताक्षरयुक्त हैं जबकि कक्षा दो में ऐसे शब्दों की संख्या 11 प्रतिशत है। ऐसा प्रतीत होता है कि इन तीनों राज्यों में कक्षा एक की पुस्तक बनाते समय इस बात का विशेष ध्यान रखा गया कि जहां तक संभव हो पुस्तक में संयुक्ताक्षरयुक्त शब्दों का प्रयोग न किया जाए। बिहार की पुस्तक में संयुक्ताक्षरयुक्त शब्दों में वृद्धि हुई है किन्तु अधिक नहीं। उत्तरप्रदेश और दिल्ली की कक्षा दो की पुस्तकों में संयुक्ताक्षरयुक्त शब्दों का प्रतिशत लगभग वही रहा है जो कक्षा एक में था।

जहां तक अनुस्वार और अनुनासिक का प्रश्न है इनसे युक्त शब्द प्रारंभ से ही शब्द भंडार का अंग बने हैं। कक्षा एक में ऐसे शब्दों का प्रतिशत अधिकांश राज्यों में 10–11 है तथा दो में 15 प्रतिशत के आसपास। आश्चर्य की बात यह है कि हिमाचलप्रदेश को छोड़ अन्य सभी राज्यों में अनुस्वार–अनुनासिक युक्त शब्दों का प्रयोग लगभग समान रूप से हुआ है। इस का कारण संभवतः यह रहा हो कि पठन–सामग्री के शब्दों का चयन करते समय इस बात को महत्व नहीं दिया गया है कि प्रयुक्त होने वाले शब्द अनुनासिक युक्त है अथवा नहीं। परिणामस्वरूप ऐसे शब्द सहज और सामान्य रूप से स्वतः ही पठन–सामग्री में सम्मिलित हो गए हैं।

हिन्दी लिखने–पढ़ने वाले लोगों को सबसे अधिक कठिनाई मात्राओं के प्रयोग के संबंध में आती है। इसके अतिरिक्त जिन शब्दों में वर्णो की संख्या अधिक होती है उन्हें पढ़ना–लिखना सीखने में बालकों को कठिनाई होती है तथा जिन में कम, वे सरल प्रतीत होते हैं। आलोच्य पुस्तकों के विश्लेषण पर ज्ञात हुआ कि प्रायः सभी राज्यों की कक्षा एक की पुस्तक में एक मात्रा और एक वर्ण वाले शब्द तथा ऐसे शब्द जिसमें तीन से अधिक मात्रा का प्रयोग हुआ हो, की संख्या अपेक्षाकृत, कम है। बिना मात्रा वाले शब्दों की संख्या भी कम है। किंतु एक अथवा दो मात्रा वाले शब्दों की संख्या अधिक है। इस तथ्य से यह निष्कर्ष निकाला जा सकता है कि हिन्दी में बिना मात्रा वाले परिचित शब्द कम है और पठन–शिक्षण के प्रारंभ में दो ही मात्रा युक्त शब्द पढ़ाने आवश्यक हो जाते हैं। कक्षा दो में बिना मात्रा वाले और एक मात्रायुक्त शब्दों की संख्या अन्य सभी प्रकार के शब्दों से कम है। कक्षा दो के संदर्भ में ऐसा होना समुचित है। कक्षा एक और दो के शब्द भंडार को संयुक्त रूप से लेने पर भी यही स्थिति दृष्टिगोचर होती है।

सभी राज्यों में एक ही प्रकार के शब्दों की संख्या में कमी अथवा अधिकता इस बात की भी द्योतक है कि सभी राज्यों में एक ही पठन शिक्षण विधि का व्यवहार होता है।

छात्रों से अपेक्षा की जाती है कि कक्षा दो के अंत तक वे हिन्दी के सभी लिपि चिन्हों को पहचानने लगेगें और मात्रायुक्त, संयुक्ताक्षरयुक्त और अनुनासिक अनुस्वार युक्त शब्द सहज रूप से पढ़ सकेगें अतः कक्षा तीन, चार, पांच के पठन शब्द भंडार का संरचना की दृष्टि से विश्लेषण नहीं किया गया ।

## तु. 5. 11. 5 शब्द भंडार की समृद्धता

केवल शब्दों की संख्या की अधिकता से ही शब्द भंडार समृद्ध नहीं होता। उसमें विविधता भी होनी चाहिए। ये विविधता जीवन के विभिन्न क्षेत्रों से आती है। छात्र के शब्द भंडार में जीवन के जितने अधिक विविध क्षेत्रों से संबंधित जितने अधिक शब्द होगें उतने ही अधिक क्षेत्रों में उसे पठन–मनन की सुविधा होगी, अतः आवश्यक है कि पाठ्यपुस्तकों के लिए शब्दों का चयन जीवन के विविध पक्षों से किया जाए। आलोच्य पुस्तकों का इस संबंध मे जो विश्लेषण किया गया है उसके आंकड़े सूची नम्बर तु. 5.10 में दिए गए है। इन आँकड़ों के आधार पर हम पाते है कि सभी राज्यों की पाठ्यपुस्तकों में सर्वाधिक शब्द सामाजिक परिवेश से संबंधित हैं। इसके पश्चात् अधिकांश शब्द छात्र के घर, परिवार और प्राकृतिक परिवेश से लिए गए हैं क्योंकि अपने जीवन के प्रारम्भिक वर्षो में छात्र इन्हीं क्षेत्रों में सबसे अधिक भाषा व्यवहार करता है किन्तु कक्षा 3 से 5 तक की पुस्तकों में घर, परिवार और प्रकृति के अतिरिक्त अन्य क्षेत्रों से संबंधित शब्दों की वृद्धि होनी अपेक्षित है।

छात्र के जीवन में खेलकूद का बहुत महत्व है। बचपन तो है ही मानों खेल का पर्याय। ऐसी स्थिति में छात्रों के शब्द भंडार में खेलकूद संबंधी शब्द होना स्वमाविक है किन्तु आलोच्य पुस्तकों में खेलकूद संबंधी शब्दों की संख्या सबसे कम है। यह स्थिति असंतोषजनक है। ऐसा लगता है मानों पठन शिक्षण के द्वारा हम छात्रों पर कोई गुरु गंभीर काम लाद रहे हैं और उन विषयों की ओर ध्यान नहीं दे रहे हैं जो छात्रों के हृदय के सबसे निकट होते हैं।

पशु–पक्षियों से संबंधित शब्द भंडार की भी वही स्थिति है। अन्य क्षेत्र जिनसे संबंधित कुछ कम शब्द पठन पुस्तकों में पाए गए वे स्वास्थ्य, शिक्षा और मनोभावों से संबंधित हैं। आज के युग में विज्ञान और टेक्नोलाजी की चर्चा किये बिना पठन सामग्री अपूर्ण रहती है किन्तु आलेच्य पुस्तकों में विज्ञान और टेक्नोलाजी संबंधी शब्द बहुत कम है। समग्र रुप से सभी राज्यों का शब्द भंडार वैविध्य की दृष्टि से समृद्ध है।

—0—

# अध्याय - 6

## पाठ्य पुस्तक लेखकों के लिए मार्गदर्शक सुझाव

प्रस्तुत अध्ययन का एक उद्देश्य यह भी था कि लेखकों को ऐसी सामग्री और मार्गदर्शक सुझाव दिए जाएं जिनकी सहायता से वे पठन पुस्तकों में सही मात्रा में उपयुक्त शब्दों का उपयुक्त ढंग से प्रयोग कर सकें। पिछले पृष्ठों में किए गए शब्द भंडार के विश्लेषण और मूल्यांकन के आधार पर कुछ ऐसे सामान्य सुझावों का निर्धारण करना संभव हो गया जिन्हें पठन पुस्तकों के लेखकों और अध्यापकों को ध्यान में रखना आवश्यक है। इन सुझावों को शिक्षा तथा भाषाविदों की एक समिति के समक्ष रखा गया और पर्याप्त चर्चा के पश्चात उन्हें अंतिम रूप प्रदान किया गया। अध्यापक और लेखकगण यदि इन निर्देशों को ध्यान में रखेगें तो ऐसी हिन्दी पुस्तकों का निर्माण करना संभव होगा जिनके द्वारा छात्र जल्दी से जल्दी पढ़ना सीख जाएं, उन के पठन भंडार में योंजनाबद्ध ढंग से उपयुक्त शब्दों की उत्तरोत्तर वृद्धि की जा सके और विभिन्न पठन–कौशलों के प्रति उनमें अभिरुचि जागृत हो सके।

सुझाव :-

6.1 पठन पुस्तकों का निर्माण पूर्व निश्चित योजना के अनुसार होना चाहिए।

6.2 पठन पुस्तक लिखना प्रारम्भ करने से पहले उपरोक्त पूर्व निश्चित योजना द्वारा इस बात को निश्चित कर लेना चाहिए कि विभिन्न कक्षाओं की पुस्तकों में कुल, विभिन्न, नए तथा पुराने शब्द कितने होंगे।

6.3 इस बात को भी पहले ही निश्चित कर लेना चाहिए कि सर्वोपयोगी शब्दों की सूची में से किन शब्दों का प्रयोग किन कक्षाओं की पठन पुस्तकों में होगा।

6.4 कक्षा 1 और 2 की पुस्तकों में विभिन्न शब्दों की संख्या कम से कम होनी चाहिए किन्तु उनकी आवृत्ति अधिक से अधिक होनी चाहिए।

6.5 कक्षा 1 की पुस्तक में लगभग 2-3 हजार शब्दों की कुल पठन सामग्री होनी चाहिए।

6.6 कक्षा 1 की पुस्तक में लगभग 500 विभिन्न शब्द होने चाहिए।

6.7 कक्षा 1 की पुस्तक में प्रयुक्त हर विभिन्न शब्द कम से कम चार बार अवश्य प्रयुक्त होना चाहिए ।

6.8 कक्षा 1 की पुस्तक में प्रयुक्त सब शब्द छात्र के लिए मौखिक रूप से पूर्व परिचित होने चाहिए।

6.9 शब्दों का चयन करते समय इस बात का प्रयत्न करना कि हिन्दी के लगभग सभी संरचनात्मक तथा अन्य बहुप्रयुक्त शब्दों का प्रयोग कक्षा 1 की पुस्तक में ही हो जाए तो अच्छा है।

6.10 कक्षा 1 की पुस्तक में अधिकांशतः ऐसे शब्दों का समावेश होना चाहिए जो प्रायः सभी शोधों तथा अनुभवी शिक्षकों के मत के आधार पर हिन्दी के सर्वोपयोगी तथा सरल शब्द हैं।

6.11 हिन्दी के सभी लिपि संकेतों को कक्षा 1 में ही पहचानना सीखना आवश्यक नहीं है। प्रयत्न यह होना चाहिए कि उपरोक्त निर्देशों को ध्यान में रखते हुए रुचिकर पठन सामग्री तैयार की जाए। ऐसा करने में यदि कोई लिपि संकेत छूट भी जाए तो कोई हानि नहीं होगी।

6.12 कक्षा 1 में यदि अनुस्वार, अनुनासिक और संयुक्ताक्षरयुक्त शब्दों को पढ़ाना न भी सिखाया जाए तो कोई हानि नहीं होगी पर कक्षा 2 के अंत तक छात्र को हिन्दी के सभी लिपि संकेतों से परिचित हो जाना चाहिए।

6.13 विभिन्न लिपि संकेतों को शब्द के प्रारंभ, मध्य और अंत में प्रस्तुत करने के स्थान पर बल इस बात पर होना चाहिए कि प्रत्येक लिपि संकेत अन्य विभिन्न लिपि संकेतों के भिन्न-भिन्न प्रयोगों के साथ आए। उदाहरणतः क अक्षर को पहचानना सिखाने के लिए आवश्यक नहीं है कि वह प्रयुक्त शब्दों में प्रारंभिक, अंतिम और मध्य स्थिति में हो, बल्कि होना यह चाहिए कि वह कभी ई मात्रा सहित, कभी आ की मात्रा सहित, कभी ज के बाद, तो कभी त या ड इत्यादि के साथ प्रयुक्त हो।

6.14 कक्षा 1 की पुस्तक में हिन्दी के विभिन्न लिपि संकेतों की पहचान करवाने के लिए मानक हिन्दी शब्दों के स्थान पर स्थानीय शब्दों को प्राथमिकता देनी चाहिए।

6.15 उपरोक्त बिन्दुओं को ध्यान में रखने के पश्चात यह देखना चाहिए कि कौन से शब्द संरचना की दृष्टि से सरल हैं, इन शब्दों को कक्षा 1 की पुस्तक के प्रारम्भ में लेना चाहिए।

6.16 कक्षा 2 की पुस्तक में लगभग साढ़े चार अथवा पांच हजार शब्दों की पठन सामग्री होनी चाहिए।

6.17 कक्षा 2 की पुस्तक में लगभग 1500 विभिन्न शब्दों का प्रयोग होना चाहिए। उनमें से 70–80 प्रतिशत शब्द पहली बार पठन सामग्री में प्रयुक्त होने चाहिए।

6.18 कक्षा 2 की पुस्तक में प्रयुक्त विभिन्न नवीन शब्दों में से अधिकांश का प्रयोग पुस्तक में कम से कम चार-पांच बार होना चाहिए।

6.19 कक्षा 1 की पुस्तक में प्रयुक्त 500 शब्दों में से अधिकांश शब्दों का प्रयोग कक्षा 2 की पुस्तक में भी होना चाहिए।

6.20 कक्षा 1 से 5 में ऐसे मानक शब्द रूपों का व्यवहार अधिक उपयुक्त रहेगा जो संपूर्ण हिन्दी प्रदेश के विभिन्न राज्यों में समान रूप से प्रचलित हों।

6.21 कक्षा 3, 4, 5 के लिए प्रत्येक पठन पुस्तक में तीन चार हजार विभिन्न शब्दों का प्रयोग किया जाए जिनमें लगभग 60 प्रतिशत शब्द ऐसे हों जो पिछली कक्षाओं की पठन पुस्तकों में प्रयुक्त हो चुके हो।

6.22 कक्षा 1 से 5 तक की पुस्तकों में कुल मिलाकर लगभग 50-60 हजार शब्द होने चाहिए। पहली कक्षा की पुस्तक में सब से कम और पांचवी कक्षा की पुस्तक में सब से अधिक कुल शब्द-सामग्री होनी चाहिए।

6.23 कक्षा 3 से 5 की पुस्तकों में प्रयुक्त विभिन्न शब्दों की बारम्बारिता से अधिक बल इस बात पर दिय जाना चाहिए कि वे विविध संदर्भों में तथा आवश्यक हो तो विभिन्न अर्थों में प्रयुक्त हों।

6.24 कक्षा 1 से 5 तक की कुल पठन सामग्री में, शोध आधारित आधारभूत शब्दावलियों के 80-90 प्रतिशत शब्द प्रयुक्त हो जाने चाहिए।

# अध्याय - 7

# प्राथमिक कक्षाओं के लिए सर्वोपयोगी शब्द

पठन योग्यता के विकास के लिए पठन पुस्तकों में किन शब्दों का प्रयोग किया जाना चाहिए इस संबंध में सर्वमान्य सिद्धान्त यह है कि कक्षा 1 और 2 की पठन पुस्तकों में उन्ही शब्दों का प्रयोग किया जाना चाहिए जो पहले से ही छात्र के मौखिक शब्द भंडार का अंग हों और जिन्हें छात्र श्रव्य रूप में जानते हों । जिस समय छात्र स्कूल में प्रवेश लेता है उसका मौखिक शब्द भंडार काफी बड़ा होता है । इस शब्द भंडार के सभी शब्दों को पठन सामग्री में सम्मिलित करना न तो संभव होता है और न ही आवश्यक । इसके अतिरिक्त पठन पुस्तकों में छात्र के पठन की भावी आवश्यकताओं को भी दृष्टि में रखना आवश्यक है । कक्षा 3 से छात्र सामाजिक ज्ञान, सामान्य विज्ञान इत्यादि विषयों की पुस्तकें पढ़ना भी आरम्भ कर देता है । इसके अतिरिक्त कक्षा 3 से उसे विभिन्न विषयों के संबंध में लिखित परीक्षा में भी बैठना होता है । वह जल्दी से जल्दी लिखने पढ़ने में सक्षम हो जाए इसकी तैयारी भी कक्षा 1 और 2 पठन पुस्तकों में करनी आवश्यक हो जाती है । इन सभी बातों को ध्यान में रखते हुए प्राथमिक कक्षाओं की पठन पुस्तकों के लेखकों के सामने बार बार यह प्रश्न उठता है कि वे विभिन्न कक्षाओं के लिए अपनी पुस्तकों में किस शब्द भंडार का प्रयोग करें ।

संसार की विभिन्न भाषाओं मे ऐसी शोध आधारित शब्दावलियाँ उपलब्ध हैं जिनके आधार पर कहा जा सकता है कि स्कूल की विभिन्न कक्षाओं में छात्रों का पठन शब्द भंडार क्या होना चाहिए। इनमें से अधिकांश शब्दावलियाँ प्रयोग की बारम्बारिता के आधार पर तैयार की गई हैं । इस आधार के अनुसार जिस शब्द का प्रयोग किसी भाषा विशेष के व्यवहार में जितनी बार अधिक होता है, शिक्षण की दृष्टि से वह उतना ही अधिक महत्वपूर्ण माना गया है ।

हिन्दी भाषा की पठन पुस्तकों के निर्माण के लिए ऐसी शब्दावली की आवश्यकता बहुत समय से महसूस की जा रही है । अतः प्रस्तुत अध्ययन का एक प्रमुख उद्देश्य यह भी था कि प्राथमिक

कक्षाओं की पठन पुस्तकों के लिए शोध आधारित तथा बारम्बारिता की दृष्टि से उपयुक्त शब्दावली तैयार कर इस कमी को पूरा किया जाए ।

इस उद्देश्य की पूर्ति के लिए विभिन्न राज्यों की पठन पुस्तकों के शब्द भंडार का विश्लेषण कर उसे बारम्बारिता के आधार पर सूचीबद्ध किया गया । इस सूची में से बहु बारम्बारिता वाले ऐसे शब्दों को निकाल कर पुनः सूचीबद्ध किया गया जिनका प्रयोग एकाधिक कक्षाओं और एकाधिक राज्यों की पुस्तकों में हुआ है । इस बहु बारम्बारिता वाली सूची को अधिकाधिक प्रामाणिक बनाने के लिए इसका कोयईग, जगन्नाथन तथा शिक्षा मंत्रालय द्वारा तैयार की गई सूचियों से मिलान किया गया तथा इस के शब्दों के कठिनाई स्तर को, विभिन्न शोधों के आधार पर सुनिश्चित किया गया । अंत में इस सूची को भाषा शिक्षण के विद्वानों की एक समिति के समक्ष रखा गया इस समिति के सुझावों के प्रकाश में इस सूची को अंतिम रूप दिया गया ।

इस प्रकार ऐसे 5300 (लगभग) शब्दों की सूची तैयार हो गई, जो विभिन्न राज्यों में और विभिन्न कक्षाओं में बार बार प्रयुक्त हुए हैं। जिन्हें कोयईग, जगन्नाथन और शिक्षा मंत्रालय ने भी महत्त्वपूर्ण माना हैं, जिनका कठिनाई का स्तर विभिन्न शोधों के अनुसार प्राथमिक कक्षाओं के लिए उपयुक्त है तथा जिनकी उपयुक्तता का अनुमोदन भाषा शिक्षण के विद्वानों ने भी किया है। यह सूची परिशिष्ट 1 पर दी गई हैं। इन 5300 शब्दों की सूची के साथ ही एक अन्य सूची में लगभग 500 ऐसे प्रयोगों, मुहावरों इत्यादि को भी सूचीबद्ध किया गया है जो आलोच्य पुस्तकों में बार–बार प्रयुक्त हुए हैं। प्रस्तुत शब्द सूची पठन पुस्तकों के लिए ही नहीं अन्य विषयों की पाठ्य पुस्तकों तथा बालकों के सामान्य पठन के लिए बनाई जाने वाली पुस्तकों के लेखकों के लिए भी उपयोगी सिद्ध होगी।

इस सूची के संबंध में एक बात ध्यान रखनी आवश्यक है । यह सूची छात्रों के पठन शब्द भंडार से संबंधित है, अतः इसमें बहुत से ऐसे शब्द सम्मिलित हैं जो विशेष रूप से पठन–सामग्री में ही प्रयुक्त होते हैं, बोल–चाल में उनका प्रयोग उतनी प्रचुरता से नहीं होता ।

इस शताब्दी के चौथे दशक में बनाई गई फादर कोयईग की सूची के परिप्रेक्ष्य में प्रस्तुत सूची की मुख्य विशेषताएं ये हैं कि यह सूची––

7.1 आज के परिप्रेक्ष्य में अधिक समीचीन है,

7.2 सम्पूर्ण हिन्दी प्रदेश (आठों हिन्दी भाषी राज्यों) की पठन पुस्तकों के आधार पर बनी है,

7.3 बारम्बारिता के साथ–साथ शिक्षाविदों के मत को भी ध्यान में रखकर बनाई गई है,

7.4 शब्दों के कठिनाई स्तर को सुनिश्चित कर बनी है

# अध्याय-8

# सिंहावलोकन

जीवन तथा विद्यालयी शिक्षा में पठन के महत्व को देखते हुए यह बात निर्विवाद रूप से कही जा सकती है कि प्राथमिक विद्यालय की भाषा पुस्तकों का निर्माण बहुत सावधानीपूर्वक किया जाना चाहिए। प्राथमिक विद्यालय वह स्थान हैं जहां छात्र पढ़ना सीखना प्रारम्भ करते हैं। इन प्रारम्भिक वर्षों में यदि उन्हें सावधानीपूर्वक तैयार की गई पठन सामग्री नहीं मिलेगी तो पठन संबंधी कुशलताओं का विकास भलीभांति नहीं हो पायेगा। पठन शिक्षण का पहला सोपान शब्द की पहचान है। वास्तव में, पठन का अर्थ ही है शब्दों को पहचानना और उनके अर्थ समझना। अतः भाषा की पुस्तक तैयार करते समय सबसे पहले यह प्रश्न उठता है कि छात्र को कितने और कौन-कौन से शब्द पढ़ने सीखने चाहिए।

हमारे देश मे पिछले लगभग 150 वर्षो से विभिन्न भारतीय भाषाओं तथा हिन्दी में भाषा की पुस्तकें तैयार की जा रही हैं। किन्तु आज भी जब कोई लेखक प्राथमिक कक्षाओं के लिए भाषा की पुस्तकें तैयार करने बैठता है तो उसके पास कोई भी ऐसी शोध आधारित सामग्री नहीं होती जिसके आधार पर वह यह निश्चय कर सके कि वह अपनी विभिन्न कक्षाओं की पुस्तकों में कुल कितने और कौन-कौन से शब्दों का प्रयोग करे। उनमें कितने शब्द नए हों और कितने पुराने। पठन शिक्षण के लिए प्रत्येक शब्द की कितनी बार पुनरावृति की जाए इत्यादि । इस अध्ययन में ऐसे सभी प्रश्नों के उत्तर ढूंढ़ने की दिशा मे एक लघु प्रयास किया गया है ।

पठन शिक्षण की दृष्टि से हिन्दी भाषा की पुस्तक में क्या होना चाहिए- इस बात का निर्धारण करने के लिए आवश्यक है कि पहले यह जाना जाए कि वर्तमान हिन्दी भाषा की पुस्तकों के शब्द भंडार की क्या स्थिति है तथा वह कहां तक उपयुक्त हैं। इस प्रकार इस अध्ययन के तीन मुख्य उद्देश्य हैं :

(1) वर्तमान हिन्दी भाषा की पुस्तकों के भंडार की उपयुक्तता जाँचना,

(2) इस जांच के आधार पर भाषा की पुस्तकों के लेखकों के लिए शोध आधारित सुझाव तथा निर्देश प्रस्तुत करना, और

(3) ऐसे शब्दों की सूची तैयार करना जो प्राथमिक कक्षाओं के लिए बेसिक पठन शब्दवाली कही जा सके।

इन उद्देश्यों को दृष्टि में रखकर सबसे पहले वर्तमान हिन्दी भाषा की पुस्तकों के शब्द भंडार का सर्वेक्षण किया गया। इस सर्वेक्षण के अंतर्गत बिहार, उत्तरप्रदेश, मध्यप्रदेश, दिल्ली, हरियाणा, हिमाचलप्रदेश, राजस्थान तथा केन्द्रीय विद्यालयों की प्राथमिक कक्षाओं की पुस्तकों का अध्ययन किया गया। इनमें से अधिकांश पुस्तकें मूलतः प्राथमिक शिक्षा पाठ्यक्रम नवीनीकरण परियोजना के अंतर्गत तैयार की गई थीं । दिल्ली के अतिरिक्त अन्य सभी राज्यों में प्रत्येक कक्षा में एक-एक भाषा पुस्तक का व्यवहार होता है। किन्तु दिल्ली में समाहित पाठ्यक्रम के अंतर्गत प्रत्येक कक्षा के लिए दो पुस्तकों का निर्माण किया गया। इस प्रकार प्रत्येक कक्षा की 9-9 पुस्तकों, कुल 45 पुस्तकों का अध्ययन किया गया।

प्रस्तुत अध्ययन के अंतर्गत उपरोक्त 45 पुस्तकों के लगभग चार लाख शब्दों का विश्लेषण-अध्ययन किया गया है। इस विश्लेषण-अध्ययन के लिए इन पुस्तकों के लगभग सभी शब्दों को सूचीबद्ध किया गया। कक्षा 1 और 2 में चूंकि छात्र पढ़ना सीखना प्रारंभ करता है, उसकी पठन पुस्तक का प्रत्येक शब्द, चाहे वह अपने मूल रूप में हो अथवा तिर्यक रूप में छात्र के लिए अधिगम बिन्दु होता है । अतः कक्षा 1 और 2 की पुस्तकों के प्रत्येक शब्द को अलग अधिगम इकाई के रूप में सूचीबद्ध किया गया। किन्तु कक्षा 3 से 5 तक की पुस्तकों के शब्दों को सूचीबद्ध करते समय उनमें प्रयुक्त संरचनात्मक शब्दों को छोड़ दिया गया। यह निर्णय इस आधार पर लिया गया कि कक्षा 1 और 2 की पुस्तकों में हिन्दी के लगभग सभी आधारभूत संरचनात्मक शब्द सम्मिलित हो चुके थे। इसके अतिरिक्त कक्षा 3 से 5 तक की पुस्तकों के शब्दों को सूचीबद्ध करते हुए, प्रत्येक शब्द के मूल और तिर्यक रूप को केवल एक ही इकाई मान कर एक शब्द के रूप में सूचीबद्ध किया गया। प्रयुक्त शब्दों को सूचीबद्ध करते समय प्रत्येक पुस्तक में प्रत्येक प्रयुक्त शब्द की बारम्बारिता भी नोट की गई। इस प्रकार आठों राज्यों की प्रत्येक कक्षा के संबंध में आठ-आठ सूचियां तैयार की गईं। तत्पश्चात इन आठों सूचियों को मिलाकर, प्रत्येक कक्षा की एक मास्टर सूची तैयार की गई । इस मास्टर सूची में किसी भी कक्षा की सभी नौ पुस्तकों में प्रयुक्त शब्दों को एक साथ सूचीबद्ध किया गया, तथा प्रत्येक शब्द के सामने यह दर्शाया गया कि अमुक शब्द किस-किस राज्य में और कितनी-कितनी बार प्रयुक्त हुआ है। इस प्रकार पांचों कक्षाओं के लिए पांच मास्टर सूचियां तैयार की गई और शब्द सूचियों का समूचा अध्ययन इन पांचों सूचियों के आधार पर किया गया।

कक्षावार मास्टर सूचियों के विश्लेषण के आधार पर विभिन्न राज्यो की विभिन्न कक्षाओं की पुस्तकों के पठन भंडार का मूल्यांकन किया गया। इस मूल्यांकन के पांच पक्ष थे–शब्द भंडार का परिमाण, स्तरीकरण, आवृत्ति, समृद्धता और उसकी उपयुक्तता। इन पांचों बातों के बारे में आवश्यक जानकारी प्राप्त करने के लिए प्रत्येक कक्षा के पठन शब्द भंडार का विश्लेषण निम्नलिखित बिन्दुओ के संबंध में किया गया:–

(1) कुल शब्दों की संख्या

(2) विभिन्न शब्दों की संख्या,

(3) शब्द भार,

(4) शब्द भंडार मे वृद्धि तथा उसका कक्षावार स्तरीकरण

(5) शब्दो की बारम्बारिता,

(6) पुराने और नए शब्दों की संख्या,

(7) एकाधिक राज्यों की पाठ्यपुस्तकों में प्रयुक्त शब्द,

(8) आधारभूत और सर्वोपयोगी शब्दों की सूचियों में पाए जाने वाले शब्द,

(9) विभिन्न संरचना वाले शब्दों की संख्या (केवल कक्षा 1 और 2 के सबंध मे) और

(10) विभिन्न जीवन संदर्भो से संबंधित शब्दो की संख्या ।

इस विश्लेषण के आधार पर निम्नलिखित बातें सामने आई :–

भाषा की पाठ्यपुस्तकों में कितने शब्द लिए जाएं, कौन से शब्द लिए जाएं तथा प्रत्येक शब्द की कितनी बार पुनरावृत्ति की जाए इत्यादि बातों के संबंध में कोई पूर्व निर्धारित मत नहीं है। हिमाचलप्रदेश की कक्षा 1 की पुस्तक मे कुल 500 शब्द है तो केन्द्रीय विद्यालयो की पुस्तक में 2676 शब्दों का प्रयोग किया गया है। इस प्रकार केन्द्रीय विद्यालयों मे प्रयुक्त होने वाली कक्षा 1 की पुस्तक हिमाचलप्रदेश की तुलना में पांच गुनी बड़ी है। यही स्थिति विभिन्न शब्दो की है। हिमाचलप्रदेश की उक्त पुस्तक में सिर्फ 364 ही विभिन्न शब्दो का प्रयोग हुआ है किन्तु दिल्ली की पुस्तकों में 905 शब्दों का। यही स्थिति अन्य कक्षाओं की पुस्तकों की भी है।

कक्षा 1 से 5 तक के शब्द–भंडार को सम्मिलित रूप में लेने पर हरियाणा और हिमाचलप्रदेश की पुस्तकें अन्य राज्यों की पुस्तकों से छोटी हैं। सबसे अधिक शब्द बिहार राज्य की पुस्तकों में प्रयुक्त हुए है। (दिल्ली की पुस्तको को इस तुलना में इसलिए नहीं गिना गया क्योंकि उनकी पठन सामग्री भाषा के अतिरिक्त अन्य विषयों के शिक्षण के लिए भी है।) बिहार राज्य की कक्षा 1 से 5 तक की पुस्तकों में कुल शब्दों की संख्या 68,256 है। सबसे कम शब्द हिमाचलप्रदेश की पुस्तकों में

हैं। इन पुस्तकों में कुल शब्दों की संख्या 34,508 है। इस प्रकार विभिन्न शब्दों की संख्या भी हिमाचलप्रदेश में सबसे कम अर्थात 6,360 तथा बिहार में सबसे अधिक अर्थात 11,105 शब्द हैं।

पठन शिक्षण के लिए आवश्यक है कि प्राथमिक कक्षाओं की भाषा पुस्तकों में जिन शब्दों का प्रयोग किया जाए उनकी पुनरावृत्ति काफी संख्या में हो, जिससे छात्रों को पठन अभ्यास करने का समुचित अवसर मिले परन्तु आलोच्य पुस्तकों में सामान्यतः इस प्रकार का प्रयास दृष्टिगोचर नहीं होता। बहुत थोड़े शब्द ऐसे है जिनकी आवश्यक पुनरावृति हुई है। हिमाचलप्रदेश की कक्षा 1 की पुस्तक में 92% शब्द ऐसे हैं जिनका प्रयोग पूरी पुस्तक में केवल एक बार हुआ है। शब्दों की यथासंभव पुनरावृत्ति का प्रयास केन्द्रीय विद्यालयों में प्रयुक्त होने वाली कक्षा 1 की पुस्तक में हुआ है किन्तु उसमें भी 71% से अधिक शब्द ऐसे हैं जो पूरी पुस्तक में केवल एक बार ही आए हैं।

पुस्तकों में पुनरावृति के अभाव का परिणाम यह हुआ है कि विभिन्न शब्दों की संख्या कुल शब्दों के अनुपात में काफी अधिक है जिससे शब्द भार अंक काफी कम हो गया है। कक्षा 1 और 2 की अधिकांश पुस्तकों में सम्मिलित रूप से यह शब्द भार अंक 3 या 4 है अर्थात आलोच्य पुस्तकों में हर चौथा पांचवा शब्द नया है। यह स्थिति पठन शिक्षण की दृष्टि से अवांछनीय है।

सभी राज्यों में कक्षा 2 की तुलना में कक्षा 1 की भाषा पुस्तकों में कुल तथा विभिन्न शब्दों की संख्या काफी अधिक है तथा शब्द भार अंक भी काफी कम है। होना तो यह चाहिए कि कक्षा 1 में कुल शब्दों के अनुपात में विभिन्न शब्द बहुत कम हों और प्रत्येक शब्द की खूब पुनरावृत्ति हो जिससे छात्र समुचित पठन अभ्यास कर सकें। एक बार पठन में रूचि उत्पन्न हो जाने पर तथा थोड़े से शब्दों की भलीभांति पहचान हो जाने पर कक्षा 2 की पुस्तक में विभिन्न नए शब्दों का अनुपात बढ़ाया जा सकता है किन्तु आलोच्य पुस्तकों में स्थिति इसके विपरीत है अर्थात कक्षा 1 की पुस्तक में कक्षा 2 की तुलना में नए शब्द बहुत अधिक है और उनकी पुनरावृत्ति बहुत कम हुई है। दिल्ली, हरियाणा और हिमाचलप्रदेश की कक्षा 1 की पुस्तकों में शब्द भार अंक लगभग एक है तथा केन्द्रीय विद्यालयों में प्रयुक्त होने वाली पुस्तकों में यह सबसे अधिक अर्थात लगभग तीन है। अन्य राज्यों की पुस्तकों में यह शब्द भार अंक लगभग दो है। इसक अर्थ यह हुआ कि सभी राज्यों की कक्षा 1 की हिन्दी पुस्तकों में लगभग हर दूसरा तीसरा शब्द नया है। ऐसा संभवतः इसलिए हुआ है कि लेखकों का आग्रह कक्षा 1 की भाषा पुस्तक में हिन्दी के सभी लिपि संकेतों का परिचय देने पर है। इस प्रकार संपूर्ण हिन्दी प्रदेश में पठन शिक्षण के अंतर्गत अक्षर विधि को ही प्राथमिकता देने और कक्षा 1 में ही हिन्दी के सभी लिपि संकेत सिखला देने के प्रयास में, हिन्दी की पुस्तकें पठन शिक्षण की दृष्टि से बहुत ही अनुपयुक्त बन पड़ी हैं।

प्राथमिक कक्षाओं में छात्र को ऐसे शब्द पढ़ने के लिए दिए जाने चाहिए जो उसके परिवेश से संबंधित हों तथा जिनसे वह सुपरिचित हो किन्तु आलोच्य पुस्तकों में स्थानीय शब्दों की संख्या पर्याप्त नहीं है। अन्य राज्यों की तुलना में उत्तरप्रदेश की कक्षा 1 और 2 की पुस्तकों में सब से अधिक

स्थानीय शब्दों का प्रयोग हुआ है किन्तु वह भी इन कक्षाओं के कुल पठन शब्द भंडार का केवल 3.81% ही है। अन्य राज्यों में ऐसे शब्द 2 से 6% तक हैं, केन्द्रीय विद्यालयों में प्रयुक्त होने वाली पुस्तकों में तो स्थानीयता का प्रश्न ही नहीं उठता। कक्षा 1 से 5 तक की पुस्तकों के समग्र शब्द भंडार की दृष्टि से सब से अधिक स्थानीय शब्दों का प्रयोग बिहार राज्य की पुस्तकों में हुआ है।

किसी कक्षा विशेष की पुस्तक के लिए शब्द भंडार का चयन करते हुए सबसे पहले यह देखना आवश्यक है कि पिछली कक्षा में छात्र कौन से शब्द पढ़ चुका है तथा अगली कक्षा में उसे किन शब्दों की आवश्यकता है। अतः प्रत्येक पुस्तक में ऐसे शब्दों की संख्या पर्याप्त होनी चाहिए जो या तो पिछली कक्षा की पुस्तक में विद्यमान थे या फिर वे अगली कक्षा के लिए उपयोगी और आवश्यक हों। किन्तु आलोच्य पुस्तकों में इस दृष्टि का अभाव पाया गया है। राजस्थान की कक्षा 2 की पुस्तक में केवल 27% शब्द ऐसे है जो कक्षा 1 की पुस्तक में प्रयुक्त हो चुके थे। इसी प्रकार हिमाचलप्रदेश की कक्षा 2 की पुस्तक में केवल 33 प्रतिशत शब्द ऐसे हैं जिनका प्रयोग कक्षा 3 की पुस्तक में हुआ है। इस दृष्टि से सबसे उत्तम स्थिति उत्तरप्रदेश की है। यहां की कक्षा 2 की पुस्तक में 48% शब्द ऐसे है जो छात्र कक्षा 1 में पढ़ चुका था तथा 41% शब्द ऐसे है जो कक्षा 3 की पुस्तक में प्रयुक्त हुए है। कक्षा 4 और 5 की पुस्तकों में पिछली कक्षाओं के शब्द कक्षा 3 की पुस्तकों से सामान्यतः अधिक हैं।

इस अध्ययन के अंतगर्त सात हिन्दी राज्यों और एक संघ शासित प्रदेश की पुस्तकों का अध्ययन किया गया है। इन आठों में दिन प्रतिदिन व्यवहार में आने वाली तथा शिक्षा और प्रशासन की भाषा हिन्दी है। ऐसी स्थिति में यह स्वाभाविक है कि इन प्रदेशों में हिन्दी के बहुत सारे शब्द समान रूप से सुपरिचित हों तथा उस नाते विभिन्न कक्षाओं की पुस्तकों में समान रूप से विद्यमान हों। किन्तु विश्लेषण करने पर ऐसे शब्दों की संख्या बहुत कम पाई गई। दिल्ली और बिहार की कक्षा 1 की पुस्तकों में लगभग 40% शब्द ऐसे है जो केवल उन्हीं पुस्तकों में प्रयुक्त हुए है, अन्य राज्यों की पुस्तकों में नहीं। कक्षा 2 की प्रायः सभी राज्यों की पुस्तकों में एक चौथाई शब्द ऐसे है जो केवल उन्हीं पुस्तकों में प्रयुक्त हुए हैं। कक्षा 3, 4, 5 की पुस्तकों की भी यही स्थिति है।

प्रत्येक भाषा की एक बेसिक शब्दावली होती है। इस बेसिक शब्दावली के अंतर्गत वे शब्द आते हैं जिनका प्रयोग उस भाषा के व्यवहार में सर्वाधिक बार होता है। बेसिक शब्दावली भाषा विशेष की व्यवहार की दृष्टि से सर्वाधिक महत्वपूर्ण शब्दों की सूची है। शैक्षिक दृष्टि से आवश्यक है कि कक्षा 1 और 2 की पुस्तकों में इस सूची के शब्दों को प्राथमिकता दी जाए क्योंकि इन महत्वपूर्ण शब्दों का पठन सीख लेने पर छात्र के पठन भंडार में अधिक सुचारू रूप से उत्तरोत्तर वृद्धि की जा सकती है।

हिन्दी की भाषा पुस्तकों में जिस शब्द भंडार का प्रयोग किया गया है उसको चयन की उपयुक्तता की दृष्टि से देखने के लिए उसका मिलान तीन बेसिक शब्द सूचियों से किया गया है। इनमें से पहली सूची फादर कोयईंग की थी। इस सूची में फादर कोयईंग ने बारम्बारिता के आधार पर

प्राथमिक कक्षाओं के छात्रों के लिए 4,000 सर्वोपयोगी शब्दों को सूचीबद्ध किया है। दूसरी सूची केन्द्रीय हिन्दी संस्थान द्वारा प्रकाशित डा. जगन्नाथन की 5,000 शब्दों की है जिसे हिन्दी की आधारभूत शब्दावली का नाम दिया गया है। यह सूची केवल विद्यार्थियों के लिए ही नहीं बल्कि सभी हिन्दी भाषा-भाषियों के लिए 5,000 सर्वोपयोगी शब्दों को रेखांकित करती है। तीसरी सूची शिक्षा मंत्रालय की है जिसमें 2,000 शब्दों को सूचीबद्ध किया गया है और माना गया है कि यह 2000 शब्द हिन्दी बोलने-पढ़ने-लिखने के लिए इतने आवश्यक है कि यदि अहिन्दी भाषी लोगों को भी हिन्दी सीखनी हो तो सबसे पहले इनको सीखना आवश्यक होगा। मिलान करने पर ज्ञात हुआ कि हरियाणा की पुस्तकों में 50-51% शब्द ऐसे है जिन्हें कोयईंग ने महत्वपूर्ण माना है। इस दृष्टि से बिहार की पुस्तकों का शब्द भंडार सबसे कम उपयुक्त है। उनमें केवल 37% शब्द ही ऐसे है जिन्हें कायेईंग ने भी महत्वपूर्ण माना है।

केन्द्रीय हिन्दी संस्थान द्वारा प्रकाशित बेसिक हिन्दी शब्दावली से मिलान करने पर भी हरियाणा की पुस्तकों का शब्द भंडार सर्वाधिक उपयुक्त और दिल्ली का सर्वाधिक अनुपयुक्त ठहरता है। हरियाणा और हिमाचलप्रदेश की पुस्तकों में 52% शब्द ऐसे हैं जो आधारभूत शब्दावली में सूचीबद्ध किए गए है किन्तु दिल्ली की पुस्तकों में ऐसे शब्दों की संख्या केवल 44% ही है। शेष राज्यों की पुस्तकों में ऐसे शब्दों की संख्या 45-46% है किन्तु ये सब शब्द बेसिक शब्दावली का केवल 16-20% ही हैं।

शिक्षा मंत्रालय के परिप्रेक्ष्य में आलोच्य पुस्तकों की स्थिति कुछ अच्छी है। इस सूची के लगभग 33% शब्द प्रत्येक पुस्तक मे विद्यमान है। दिल्ली की पुस्तकें इस सूची से मिलान करने पर सर्वश्रेष्ठ ठहरती है, क्योंकि उनमें 38% शब्द ऐसे है जो शिक्षा मंत्रालय द्वारा महत्वपूर्ण माने गए है।

सामान्य रूप से आलोच्य पुस्तकों में 44% शब्द ऐसे हैं जिनको इन सूचियों में भी सर्वोपयोगी माना गया है किन्तु इन 44% शब्दों में इन सूचियों के औसतन 88% शब्द सम्मिलित हैं। इस आधार पर कहा जा सकता है कि विभिन्न पुस्तकों में उपयोगी शब्दों का प्रयोग संतोषजनक है।

सम्पूर्ण प्राथमिक विद्यालय काल में जिस पठन शब्द भंडार को सिखलाना अभीष्ट हो, उसका कक्षावार स्तरीकरण बहुत आवश्यक है। नीचे की कक्षा में थोड़े से किन्तु अत्याधिक उपयोगी और सुपरिचित शब्दों को प्राथमिकता मिलनी चाहिए। इसके अतिरिक्त पहली कक्षा की भाषा पुस्तक में प्रयुक्त होने वाले शब्द प्रत्यय और सरंचना की दृष्टि से भी सरल होने चाहिए। एक कक्षा से दूसरी कक्षा में शब्दों की संख्या में वृद्धि भी योजनाबद्ध ढंग से होनी चाहिए। किन्तु ऐसा नहीं लगता कि आलोच्य पुस्तकों में वांछनीय स्तरीकरण हुआ है। हिमाचलप्रदेश की पुस्तक में कक्षा 2 की पुस्तक में कक्षा 1 की तुलना में लगभग 1000% शब्दों की वृद्धि हुई है जबकि दिल्ली की कक्षा 2 की पुस्तक में यह वृद्धि केवल 25% है। बिहार, उत्तरप्रदेश और हरियाणा में भी यह वृद्धि 200 से 400% है। यही स्थिति विभिन्न शब्दों की है। राजस्थान की कक्षा 2 की पुस्तक में कक्षा 1 की पुस्तक से कम विभिन्न

शब्द हैं जबकि बिहार और उत्तरप्रदेश की पुस्तकों में 134% विभिन्न शब्दों की वृद्धि हुई है। हिमाचलप्रदेश की पुस्तक में तो इस वृद्धि का प्रतिशत 384 है। कक्षा 4 और 5 की कई राज्यों की पुस्तकों में पिछली कक्षा से कम शब्द हैं।

हिन्दी पढ़ना सीखने के लिए छात्र को बहुत से लिपि चिन्हों को सीखना होता है। हिन्दी के लिखित रूप में मात्राओं और संयुक्ताक्षरों के प्रयोग की भरमार, प्रारम्भ में छात्रों के लिए कठिनाई उत्पन्न करती है। अतः पठन शिक्षण की दृष्टि से प्रारम्भ में ऐसे शब्दों का प्रयोग करना श्रेयस्कर है जिनमें बहुत से अक्षर, मात्राएं तथा संयुक्ताक्षर न हों। आलोच्य पुस्तकों के शब्द भंडार का संरचना की दृष्टि से विश्लेषण करने पर पाया गया है कि उत्तरप्रदेश और दिल्ली की पुस्तकों को छोड़कर अन्य सभी राज्यों की कक्षा 1 की पुस्तकों में संयुक्ताक्षरयुक्त शब्दों का व्यवहार बहुत कम किया गया है, हरियाणा और हिमाचलप्रदेश की पुस्तकों में संयुक्ताक्षरयुक्त शब्द नहीं के बराबर ही हैं। कक्षा 2 की पुस्तकों में पहली कक्षा की तुलना में संयुक्ताक्षरयुक्त शब्दों की संख्या अधिक अवश्य है किन्तु केन्द्रीय विद्यालयों की पुस्तकों में ऐसे शब्दों की संख्या सबसे कम 7.5% है जबकि हिमाचलप्रदेश की कक्षा 2 की पुस्तक मे ऐसे शब्दों की संख्या दुगनी है।

जहां तक मात्राओं के प्रयोग का प्रश्न है सभी राज्यों की कक्षा 1 की पुस्तकों में एक मात्रायुक्त शब्दों की संख्या, एकाधिक मात्रायुक्त शब्दों से बहुत अधिक है। इस आधार पर कहा जा सकता है कि आलोच्य पुस्तकों में पठन शिक्षण में 'सरल से कठिन की ओर' सिद्धांत का पालन किया गया है किन्तु पहली कक्षा में संयुक्ताक्षरयुक्त शब्दों का बहिष्कार तथा कम वर्ण और मात्राओं वाले शब्दों का प्रयोग इस बात की पुष्टि करता है कि सभी राज्यों में पठन शिक्षण के अंतर्गत अक्षर विधि को ही अपनाया गया है।

शब्दों के चयन में रूप से भी अधिक महत्व संदर्भों का है। आलोच्य पुस्तकों में सर्वाधिक संख्या ऐसे शब्दों की है जो बालक के सामाजिक परिवेश से संबंधित हैं। बिहार राज्य की पुस्तकों में लगभग 33% शब्द सामाजिक परिवेश से संबंधित हैं। अन्य सभी राज्यों में ऐसे शब्दों की संख्या 40–45% है। सामाजिक परिवेश के बाद दूसरा स्थान घर परिवार का है। केन्द्रीय विद्यालय में प्रयुक्त पुस्तकों में ऐसे शब्दों की संख्या अन्य राज्यों की पुस्तकों से कुछ अधिक (10.7%) है। तीसरा स्थान प्राकृतिक परिवेश से संबंधित शब्दों का है। सभी राज्यों में ऐसे शब्दों की संख्या लगभग एक जैसी (6 से 8) ही है। खेल कूद और स्वास्थय ऐसे क्षेत्र हैं जिनसे संबंधित शब्द आलोच्य पुस्तकों में सबसे कम प्रयुक्त हुए हैं। शौक या हॉबी से संबंधित शब्दों की भी कमी है। केन्द्रीय विद्यालयों और राजस्थान की पुस्तकों में खेलकूद संबंधी शब्दों की संख्या लगभग 1% है जबकि अन्य राज्यों में इतने शब्द भी नहीं है। स्वास्थ्य संबंधी शब्द भी बिहार और हिमाचलप्रदेश की पुस्तकों में 1% है, शेष राज्यों में इससे भी कम।

उपर्युक्त विवेचन से जो निष्कर्ष निकाले जा सकते हैं, वे इस प्रकार हैं :

(1) इस समय हिन्दी भाषा की पुस्तकों का निर्माण योजनाबद्ध ढंग से नहीं हो रहा है। हिन्दी भाषा की पुस्तकों में किन शब्दों को प्रयोग किया जाना चाहिए, उनमें कुल और विभिन्न शब्द कितने होने चाहिए, प्रत्येक शब्द की कितनी बार पुनरावृत्ति होनी चाहिए, इत्यादि महत्त्वपूर्ण बिन्दुओं के संबंध में या तो कोई निर्णय ही नहीं लिया जाता अथवा जो भी निर्णय लिया जाता है, वह कुछ लोगों के व्यक्तिगत मतों कें आधार पर ले लिया जाता है, किसी शोध आधारित सूचना के आधार पर नहीं। स्पष्टतः यह स्थिति वांछनीय नहीं है।

(2) प्रस्तुत अध्ययन के आधार पर एक अन्य निष्कर्ष यह भी निकला कि वर्तमान कक्षा 1 और 2 की पठनपुस्तकों में जिस शब्द भंडार का प्रयोग होता है, वह उपयोगिता और पठन शिक्षण की दृष्टि से विशेषरूप से अनुपयुक्त है।

(3) प्राप्त आँकड़ो से यह भी सिद्ध हुआ कि विभिन्न कक्षाओं की भाषा पुस्तकों में शब्दों का स्तरीकरण भी नहीं किया जाता। प्रत्येक कक्षा में पिछली कक्षा की पुस्तक की तुलना में कितने कुल, विभिन्न और नए शब्दों की वृद्धि की जाएगी, ये शब्द संदर्भ, अर्थ और संरचना की दृष्टि से कितने कठिन अथवा सरल होंगे इत्यादि बातों के संबंध में भी किसी नियम का पालन नहीं किया जाता।

(4) सभी राज्यों में कक्षा 1 की पुस्तक के लिए शब्दों का चयन मुख्य रूप से इस दृष्टि से किया जाता है कि कौन से और कितने शब्द पठन शिक्षण की अक्षर विधि के लिए उपयुक्त हैं। स्पष्टतः यह निकष बहुत ही अनुपयुक्त है।

इस अध्ययन से प्राप्त जानकारी भाषाविदों की एक समिति के सामने रखी गई। इस समिति ने प्राप्त जानकारी के आधार पर भाषा पुस्तकों के लेखकों के लिए कतिपय सुझाव प्रस्तुत किए। इन सुझावों के अनुसार भाषा पुस्तकों के लिए शब्द भंडार का चयन और प्रयोग योजनाबद्ध ढंग से होना चाहिए। लेखक को पहले से ही निश्चय कर लेना चाहिए कि वह कितने और कौन से शब्दों का प्रयोग अपनी पुस्तक में करेगा। जिन शब्दों का चयन किया जाए उनमें से प्रत्येक की पुनरावृत्ति पुस्तक में 4–5 बार अवश्य होनी चाहिए। हर पाठ में कम से कम हर नवें दसवें पुराने शब्द के बाद एक शब्द नया होना चाहिए, इससे पहले नहीं। जिन शब्दों का चयन किया जाए उनमें से 80–90% शब्द संपूर्ण हिन्दी प्रदेश में सुपरिचित, बेसिक शब्दावली का अंग और छात्रों के सामाजिक–पारिवारिक परिवेश से संबंधित होने चाहिएं। इसके अतिरिक्त प्रत्येक कक्षा की पुस्तक में पिछली कक्षा की तुलना में कुल और विभिन्न शब्दों की संख्या में भी वृद्धि पूर्व निशिचित योजना के अनुसार ही होनी चाहिए।

इस अध्ययन का एक अन्य महत्त्वपूर्ण उद्देश्य ऐसे शब्दों की सूची तैयार करना था जो हिन्दी भाषा की पुस्तकों के लेखकों के लिए उपयोगी हों। भाषा की पुस्तकों में स्पष्टतः प्रथम कक्षा में उन्हीं शब्दों का प्रयोग होना चाहिए जो कि हिन्दी भाषा के सर्वोपयोगी शब्द हों, जिनका बार–बार प्रयोग होता

हो तथा वे छात्र के परिवेश से संबंधित हों। ऐसे शब्दों को सूचीबद्ध करने के लिए सबसे पहले इस अध्ययन द्वारा प्राप्त आठ राज्यों की शब्द सूचियों में से उन शब्दों का चयन कर लिया गया जो दो तीन अथवा अधिक राज्यों की पुस्तकों में प्रयुक्त हुए हैं तथा जिनकी बारम्बारिता भी अपेक्षाकृत अधिक है। इस सूची का मिलान फिर फादर कोयईग, डा. जगन्नाथन और शिक्षा मंत्रालय की सूचियों से किया गया और जो शब्द इन चारों सूचियों में से दो अथवा अधिक सूचियों में पाए गए उन्हें अलग से सूचीबद्ध किया गया। इस सूची के प्रत्येक शब्द का विभिन्न कक्षाओं के लिए शोध आधारित कठिनाई स्तर ज्ञात किया गया और जिन शब्दों को अनुपयुक्त पाया गया उन्हें सूची से हटा दिया गया। तत्पश्चात इन शब्दों को भाषाविदों और शिक्षाविदों के समक्ष रखा गया और इन शब्दों की उपयुक्तता के संबंध में उनका मत ज्ञात किया गया। इस प्रकार 5300 ऐसे शब्दों की सूची बनाई गई जिनका प्रयोग एकाधिक राज्यों में होता है, जिन्हें शोधकर्ताओं तथा विद्वानों ने सर्वोपयोगी और उपयुक्त स्तर का माना है तथा जिन्हें शिक्षाविदों ने भी महत्वपूर्ण माना है। इस अध्ययन के आधार पर ये 5300 शब्द पठन शिक्षण की दृष्टि से हिन्दी के सर्वाधिक उपयोगी शब्द है और प्राथमिक कक्षाओं की पुस्तकों में उनका अधिकाधिक प्रयोग होना चाहिए ।

— o —

# परिशिष्ट–1

## (क)

# सर्वोपयोगी शब्द

अंक
अंकित
अंग
अंगडाई
अँगारा
अँगीठी
अँगुली
अँगूठा
अंगूर
अंग्रेज
अंग्रेजी
अंडा
अंत
अंततः
अंतर
अंतरिक्ष
अंतरिक्षयान
अंतर्गत
अंतर्ध्यान
अंतर्राष्ट्रीय
अंतिम
अंदर
अंदाज
अंधकार
अंधा
अँधेरा
अंबर
अंबार
अंश
अकड़
अकड़ना

अकस्मात
अकाल
अकेला
अक्तूबर
अक्ष
अक्षर
अक्सर
अखबार
अखरना
अखरोट
अखाड़ा
अगणित
अगर
अगला
अगस्त
अगाध
अग्नि
अग्रणी
अघाना
अचरज
अचल
अचानक
अचार
अचूक
अच्छा
अच्छाई
अछूता
अजनबी
अजीब
अज्ञान
अज्ञानता

अटल
अटूट
अट्ठारह
अड़
अड़चन
अड़ना
अडिग
अड्डा
अणुशक्ति
अति
अतिथि
अतिरिक्त
अतीत
अत्यन्त
अत्याचार
अत्याचारी
अत्याधिक
अत्यावश्यक
अथक
अदम्य
अदरक
अदा
अदालत
अद्‌भुत
अधनंगा
अधपका
अधमरा
अधर्म
अधिक
अधिकाधिक
अधिकार

अधिकारी
अधिवेशन
अधीन
अधीनता
अधीर
अधूरा
अध्यक्ष
अध्यक्षता
अध्ययन
अध्यापक
अध्यापन
अनगिनत
अनजान
अनजाने
अनदेखा
अनन्त
अनन्य
अनपढ़
अनमोल
अनसुना
अनाचार
अनाज
अनाथ
अनाथालय
अनादि
अनायास
अनार
अनिवार्य
अनुकूल
अनुचित
अनुज
अनुपम
अनुभव
अनुभवी
अनुमान
अनुराग
अनुरूप
अनुरोध
अनुशासन
अनुसंधान
अनुसार
अनूठा
अनेक
अनेकता
अनोखा
अन्न
अन्नदाता
अन्य
अन्याय
अपना
अपनाना
अपनापन
अपनाया
अपमान
अपराध
अपराधी
अपरिचित
अपार
अपावन
अपूर्ण
अपूर्व
अपेक्षा
अपेक्षित
अप्रैल
अप्सरा
अफसर
अफसोस
अब
अबोध
अब्बाजान
अभाव
अभिनन्दन
अभिनय
अभिन्न
अभिन्नता
अभिमान
अभिमानी
अभिलाषा
अभिवादन
अभिशाप
अभी
अभ्यास
अमर
अमरता
अमरूद
अमावस
अमावस्या
अमिट
अमीर
अमीरी
अमूल्य
अमृत
अम्माँ
अयोध्या
अरब
अरमान
अरहर
अर्जुन
अर्थ
अर्पण
अर्पित
अलख
अलग
अलमारी
अल्प
अल्लाह
अवकाश
अवगुण

